श्रीहर्षदेवप्रणीतं

# नागानन्दम्

## नाटकम्



निर्मला-महाविद्यालय-संस्कृत-विभागाध्यक्षेण
इन्द्रप्रस्थ-विश्वविद्यालयोपाध्यायेन
**साधुरामेण**

आलोचनात्मक-भूमिका-टिप्पणाभ्यामनुवादद्वयेन चालंकृत्य संपादितम्

१९५३
आत्माराम एण्ड संस
पुस्तक-प्रकाशक तथा विक्रेता
काश्मीरी गेट
दिल्ली
मूल्य पांच रुपये

प्रकाशक
रामलाल पुरी
आत्माराम एण्ड संस
काश्मीरी गेट दिल्ली ६

## विषय-सूची



मुद्रक
अमरजीत सिंह नलवा
सागर प्रेस
काश्मीरी गेट, दिल्ली ६

# भूमिका

## सरस्वती और लक्ष्मी—

कवि का अपना ही संसार होता है, अपना ही लोक होता है। परन्तु इस नूतन सृष्टि के विधाता को प्रजापति—'कविरेव प्रजापतिः'—कहना भूल है। कवि कौन कभी प्रजापति हुआ, और कोई प्रजापति कभी कवि बन सका क्या? 'कविराज' तथा 'राजकवि' दोनों ही भ्रान्त सपनों के द्योतक हैं।

पौराणिक गाथाओं में सरस्वती और लक्ष्मी को परस्पर इतना दूर रखा गया है कि दोनों का आपस में मिल सकना असंभव सा प्रतीत होता है। दोनों देवियाँ सृष्टि-क्रम के परस्पर-विरोधी छोरों पर विद्यमान हैं, दोनों में आकाश-पाताल का अन्तर है। सरस्वती का स्थान स्वर्ग में है, तो लक्ष्मी का पाताल में। गाथा के प्रस्तुत अंश का लाक्षणिक अर्थ संभवतः मानव मन की द्विविध प्रगतिशील वृत्ति की ओर संकेत करता प्रतीत होता है। मनुष्य दो प्रकार की संपत्ति का संग्रह किया करता है—एक स्थायी संपत्ति और दूसरी अस्थायी संपत्ति। लक्ष्मी आर्थिक अथवा अस्थायी संपत्ति का वर दिया करती है, सरस्वती दैवी अथवा स्थायी संपत्ति का—'व्यये कृते वर्धत एव नित्यं, विद्याधनं सर्व-धन-प्रधानम्'। मनुष्य का आवास दोनों लोकों के मध्य में है। मध्यम लोक का वासी वह लक्ष्मी की पूजार्थ पाताल एवं वसुंधरा की ओर अधोमुख होता है, और सरस्वती के आराधनार्थ वह स्वर्ग की ओर उन्मुख होता है।

## 'राज'-कवियों की परम्परा—

कवियों की उपास्य देवी सरस्वती है, राजाओं की लक्ष्मी। प्रायः देखने में भी यही आता है कि कवि रंक होते हैं, और राजा लोग रस-बुद्धि से वञ्चित होते हैं। परन्तु किसी-किसी राजा में कवित्वमयी रसिकता भी देखी गई है। ब्रिटेन के एडवर्ड सप्तम के हृदय में कवियों तथा कलाकारों के प्रति इतना आदर-भाव था कि जब भी कभी उनके हाँ कोई विदेशी दूत अथवा अपने ही राज्य का कोई उच्च अधिकारी आता तब उस, अपने मान्य अतिथि, के स्वागत में वे सर्व-प्रथम यही दिखाते हुए कहते कि "इस कुरसी पर बैठकर मुझे ब्लेक ने कृतार्थ किया था और इसपर अमुक कवि ने।" कवीन्द्र रवीन्द्र ने भी अपनी एक सुन्दर रचना मध्य युग के गुण-ग्राही किंग आर्थर को अर्पित की थी। भारतीय परम्परा में विश्वामित्र, बुद्ध, शूद्रक (प्रथम विक्रम, संवत्कार विक्रमादित्य), समुद्रगुप्त,[1] विशाखदत्त, भोज, यशोवर्मा, आदि सफल लोक-

[1] अलाहाबाद प्रशस्ति में हरिषेण ने समुद्रगुप्त को 'कविजनोपजीवी' कहा

प्रिय राजा भी हुए हैं, तथा उच्च कोटि के कवि, नाटककार भी। इन्हीं राजकवियों की परम्परा में प्रस्तुत नाटक नागानन्द के रचयिता श्रीहर्षदेव[1] का अपना विशिष्ट स्थान है[2]।

## इतिहास में श्रीहर्ष—

नागानन्द के नाटककार, 'नानादिग्देशागतराजसमूह' के 'पादपद्मोपजीवी' महाराज श्रीहर्ष कौन थे? इतिहास में हम श्रीहर्ष नाम के कई व्यक्तियों का उल्लेख पाते हैं:—

१. एक तो दसवीं शताब्दी के वे श्रीहर्ष हैं जो हीर तथा मामल्ल देवी के पुत्र थे और नैषधीयचरित महाकाव्य के ख्यातनामा लेखक थे। बाईस सर्गों के इस प्रसिद्ध महाकाव्य के अतिरिक्त उन्होंने खण्डन-खण्ड-खाद्य, गौडोर्वीकुल-प्रशस्ति, छन्दः-प्रशस्ति, नवसाहसाङ्क-प्रशस्ति, शिव-शक्ति-सिद्धि, स्थैर्य-विचारण, तथा एक कोष 'हर्ष-वार्तिक' की रचना भी की थी। नैषध में एक स्थल (सर्ग २२, श्लोक १५५) पर उन्होंने अपने आश्रयदाता का उल्लेख करते हुए कहा है—'ताम्बूलद्वयमासनं च लभते

---

है। अर्थात् गुप्तकालीन कवि अपने आर्थिक-जीवन तथा काव्य-प्रेरणा—सभी दृष्टियों से समुद्रगुप्त की ओर उन्मुख थे। समुद्रगुप्त एक सिद्ध-हस्त कलाकार थे, युद्ध-वीर थे, दानवीर थे। 'कृष्ण-चरित' नाम का एक काव्य उन्हींका लिखा हुआ था, जिसके तीन उपलब्ध पत्रे प्रकाशित हो चुके हैं। उन पत्रों से कई ऐतिहासिक तथ्य विदित हुए हैं।

दो एक वर्तमान लेखक उनको कूट बताते हैं, पर उनके पास इसका प्रमाण कोई नहीं। हम उन पत्रों को उनकी फोटो सहित छपवाने का प्रबन्ध कर रहे हैं।

[1] बाण-भट्ट की श्रीहर्ष से बन नहीं सकी, परन्तु हर्षचरित में उनके विषय में महाकवि की निम्न तीन उक्तियाँ हैं—१. 'काव्यकथासु अपीतामृतमुद्वमन्तम्,' २. 'विमल-कपोल-प्रतिबिम्बितां चामर-ग्राहिणीं विग्रहिणीमिव मुखवासिनीं सरस्वतीमादधानम्', ३. 'अपि चास्य प्रज्ञायाः शास्त्राणि, कवित्वस्य वाचो न पर्याप्तो विषयः'।

[2] Kings as patrons of literature are not uncommon, but kings themselves as authors are more rare. The names of the Hebrew psalmist king David, the Roman dictator Julius Caesar, the philosophic emperor Marcus Aurelius, king Alfred the Great, James the Sixth of Scotland and First of England, and Fredrick the Great of Prussia rise at once to our memory as instances of royal authors, and the list might readily be extended...For the long line of poet-kings after Harsha the curious reader is referred to pp.xxxvii to xxxviii of the introduction to *Priyadarsika*, Vol.10 of Columbia University Indo-Iranian Series. Muse did not withdraw her grace even from such fanatics as Mahmud Ghaznavi, Tamerlane, Babar and Jahangir.

य: कान्यकुब्जेश्वरात्' । उल्लिखित कान्यकुब्जेश्वर को ऐतिहासिक प्राय: १२३२ वि० में कन्नौज के राजा जयचन्द्र से सम-स्थापित करते हैं ।

२. बारहवीं शताब्दी में एक और श्रीहर्ष हुए हैं, जो ११७०-११८२ वि० में काश्मीर के राजा थे । अनुसन्धान के प्रारम्भिक काल में विलसन का विचार था कि श्रीहर्ष की नाटकत्रयी में 'रत्नावली' के रचयिता यही हर्ष हैं ।

३. तीसरे श्रीहर्ष, भरत के 'नाट्य-शास्त्र' पर वार्तिक के रचयिता हुए हैं ।

४. इन तीनों के अतिरिक्त अब एक ही हर्ष शेष रह जाते हैं—वे हैं इतिहास के प्रसिद्ध महाराज श्रीहर्षवर्धन जिन्होंने अपने थानेसर के छोटे से राज्य की वृद्धि करते हुए "कन्नौज का हर्ष वर्धन", "प्रतापशील शीलादित्य" आदि उपाधियाँ प्राप्त की थीं । हिन्दू साम्राज्य की शृङ्खला में इतिहास, संस्कृत साहित्य, भारतीय संस्कृति-सभ्यता, आदि सभी दृष्टियों से श्रीहर्ष अन्तिम कड़ी हैं । इनके कुछ काल पश्चात् हिन्दू साम्राज्य छिन्न-भिन्न हो गया और प्राय: तेरह शताब्दियों तक पुन: स्वतन्त्रता प्राप्त न कर सका । कादम्बरी तथा हर्षचरित के रचयिता महाकवि बाण इसी हर्ष के राज-कवि थे ।

संस्कृत साहित्य की अनुगाथाओं में नागानंद के नाटककार कवि के नाम के साथ दो नाटिकाएँ और भी जुड़ी हुई हैं—रत्नावली तथा प्रियदर्शिका । प्रस्तुत चारों हर्षों में से इन तीन नाटकों का रचयिता कौन है (क्योंकि आन्तरिक तथा बाह्य साक्षियों के आधार पर यह तो निश्चित ही है कि इन तीनों नाटकों का रचयिता कोई एक ही व्यक्ति है—देखो नीचे 'श्रीहर्षनाटकचक्र का रचयिता') ? हम तीनों नाटककारों की संभावना उपस्थित करते हुए ऊपर कह आए हैं कि प्रारम्भ में विलसन को यह भ्रम हुआ था कि रत्नावली का रचयिता काश्मीर का (११७०—११८२ वि० वाला) राजा श्रीहर्ष था । किन्तु दशरूपक पर धनिक की टीका उपलब्ध होने के पश्चात् यह कल्पना सर्वथा निर्मूल सिद्ध हो गई है। नैषधीयचरित का श्रीहर्ष क्या नाटककार भी था, साहित्यिक परम्परा में तो ऐसी कोई अनुश्रुति कभी नहीं रही । इसके अतिरिक्त, नैषधकार हर्ष ने जहाँ स्थान-स्थान पर अपनी अन्य (उपरिकथित) रचनाओं का उल्लेख किया है, वहाँ प्रस्तुत नाटक-त्रयी के रचयिता होने की बात तो दूर, अपने नाटककार तक होने का भी कहीं कोई संकेत नहीं किया । किंवदन्ती यह है कि इन नाटक-नाटिकाओं का लेखक कोई राजा था, इसके विपरीत श्रीहर्ष ने स्वयं संकेत किया है कि वे कान्यकुब्जेश्वर के आश्रित एक कविमात्र थे (नैषध २२. १५५) । इस प्रकार थानेसर तथा कन्नौज के महाराज श्रीहर्षवर्धन (६६३-७०४ वि०) के ही नागानंद आदि तीनों नाटकों के रचयिता होने की संभावना रह जाती है । किन्तु प्रकृत संभावना को, विरोधाभाव में निष्कर्ष-रूपेण, स्वीकार करने के पूर्व उचित यह होगा कि हम पहले श्रीहर्ष-नाटकचक्र की अन्त:-साक्षी द्वारा यह स्थापना सिद्ध कर लें कि ये भी भास-

नाटकचक्र की भाँति एकही नाटककार की रचनाएँ हैं।

## 'श्रीहर्ष-नाटकचक्र' का रचयिता (क. अन्तः-साक्षी)—

श्रीहर्ष-नाटकचक्र में तीन नाटकों की परिगणना होती है—प्रियदर्शिका, रत्नावली तथा नागानन्द। ये तीनों नाटक किसी भी, श्रीहर्ष अथवा अन्य अज्ञात (वित्तदान-परितोषित) कवि की कृतियाँ क्यों न हों, कला दृष्टि तथा अन्तः-साक्षियों के आधार पर इनके विषय में इतना तो असंदिग्ध ही निर्णीत समझना चाहिये कि इन तीनों का रचयिता कोई एक ही कवि है।

उदाहरणतया—

१. तीनों नाटकों के आमुख में नाटककार का परिचय प्रायः एकसे ही शब्दों में हुआ है—

(i) प्रियदर्शिका—अद्याहं वसन्तोत्सवे सबहुमानमाहूय नाना दिग्देशागतेन राज्ञः श्रीहर्षदेवस्य पादपद्मोपजीविना राजसमूहेनोक्तः यथा—"अस्मत्स्वामिना श्रीहर्षदेवेनापूर्ववस्तुरचनालंकृता प्रियदर्शिका नाम नाटिका कृता, इति अस्माभिः श्रोत्र-परम्परया श्रुतम्, न तु सा प्रयोगतो दृष्टा। तत्तस्यैव राज्ञः सर्वजनहृदयाह्लादिनो बहुमानादस्मासु चानुग्रहबुद्ध्या यथावत् प्रयोगेण त्वया नाटयितव्या"। ....श्रीहर्षो निपुणः कविः इत्यादि।

(ii) रत्नावली—अद्याहं...रत्नावली नाम नाटिका...सकलजनहृदयाह्लादिनो...श्रीहर्षो निपुणः कविः इत्यादि।

(iii) नागानन्दम्—अद्याहमिन्द्रोत्सवे अपूर्ववस्तुरचनालंकृतं विद्याधर-जातकप्रतिबद्धं नागानन्दं नाम नाटकं कृतं ... दृष्ठम् ... नाटयितव्यम्। .....श्री हर्षो निपुणः कविः इत्यादि।

२. इसी प्रकार भरतवाक्यों में भी वही भाव-साम्य है—

(i) और (ii) प्रियदर्शिका और रत्नावली—

> उर्वीमुद्दामसस्यां जनयतु विसृजन् वासवो वृष्टिमिष्टाम्
> इष्टैस्त्रैविष्टपानां विदधतु विधिवत् प्रीणनं विप्रमुख्याः।
> आकल्पान्तं च भूयात् समुपचितसुखः संगमः सज्जनानां
> निःशेषं यान्तु शान्तिं पिशुन-जन-गिरो दुर्जया वज्रलेपाः॥

(iii) नागानन्दम्—

> वृष्टिं हृष्टशिखण्डिताण्डवभृतः ···इत्यादि।

३. रत्नावली के द्वितीयाङ्क में 'प्रवेशक' के द्वारा नागरिका की वही अवस्था अभिव्यक्त की गई है जो नागानन्द के द्वितीयाङ्क में मलयवती की आ बनी है। विप्रलम्भ में प्रेयसी पर चाँदनी, मलय-समीर सब उलटे ही पड़ते हैं। 'चतुरिका' के

समानान्तर यहाँ नायिका की सखी 'सुसंगता' है, जिसे अपनी स्वामिनी के साथ—वह चेटी नहीं है—हास-परिहास, आश्वासन, रोदन, विनोद के सभी सखी-अधिकार स्वतः प्राप्त हैं।

४. 'अन्तः-पुराणां विहित-व्यवस्थः' तथा 'व्यक्तिर्व्यञ्जन धातुना' श्लोकों का उपयोग प्रियदर्शिका (३. ३ तथा ३. १०) और नागानन्द (४. १ तथा १. १५) में यथावसर हुआ है।

५. शब्दों की समता, वाक्यों तथा भावों की समता, शैली की वही सरलता, दृश्यों की समानता, विरहोत्कण्ठिता प्रेयसियों का जीवन से खिन्न होकर आत्महत्या-प्रयास तथा प्रकार (अशोकपादपे लतामाक्षिप्य), चरित्रों तक का सादृश्य, इत्यादि अकाट्य प्रमाणों के होते हुए तीनों नाटकों के एक ही कवि की कृतियाँ होने में कोई सन्देह रह ही नहीं जाता।

६. पात्र प्रेमी हो, प्रेयसी हो, एक ही नाटककार की प्रसूति होने के कारण उनकी मानसिक अवस्था प्रायः एक-सी प्रस्तुत हुई है। उदाहरणार्थ,—

(i) रत्नावली—

प्रणयविशदां दृष्टिं वक्त्रे ददाति न शङ्किता
घटयति घनं कण्ठाश्लेषे रसान्न पयोधरौ।
वदति बहुशो गच्छामीति प्रयत्नधृताऽप्यहो
रमयतितरां संकेतस्था तथापि हि कामिनी ॥३.६॥

(ii) तुलना करो नागानन्द—

दृष्टा दृष्टिमधो ददाति ··· इत्यादि (३.४)

७. नागानन्द में आत्मघातोद्यत मलयवती को जीमूतवाहन रँगे हाथों पकड़ता है तो रत्नावली में उदयन सागरिका को। और स्वयं उदयन को सागरिका के प्रेम-बन्धन में 'रँगा' अपराधी पाती है वासवदत्ता। राजा कहता है—देवि, एवं प्रत्यक्ष दृष्टव्यलीकः किं ब्रवीमि ? इसी प्रकार जीमूतवाहन मलयवती से कहता है—'नाहं मुञ्चामि—गृहीतः सापराधो ऽयं स कथं मुच्यते करः' (२. १२)।

'कण्ठपाशमाकृष्य' राजा दोनों स्थलों में प्रायः वही शब्द अपनी प्रेयसी से कहता है—

(i) रत्नावली—

अलम् अलम् अतिमात्रं साहसेनामुना ते
त्वरितमयि विमुञ्च त्वं लतापाशमेतम्।
चलितमपि निरोद्धुं जीवितं जीवितेशे
क्षणमिह मम कण्ठे बाहुपाशं निधेहि ॥३. १७॥

(ii) नागानन्द—न खलु न खलु मुग्धे साहसं कार्यमेवं इत्यादि (२. ११)
मलयवती हाथ छुड़ाना चाहती है, उसे रोकने वाला यह आगन्तुक कौन ?—
कस्त्वं निवारयितुम् ? मरणे ऽपि किं त्वमेवाभ्यर्थनीयः ? इन्हीं परिस्थितियों में सागरिका के मुँह से निकलता है—हा धिक्, कथमकृतपुण्यया मया मर्तुमपि आत्मन इच्छया न पारितम् ?

कवियों के हृदय में प्रायः एक विचार या कल्पना कभी-कभी इतना घर कर जाती है कि वे उसे अपनी रचनाओं में जहाँ-तहाँ दुहराते रहते हैं। वे उससे इतने मन्त्र-मुग्ध होते हैं कि यही पुनरावृत्तियाँ उनकी रचनाओं की सत्यता में (अप्रत्याख्येय) प्रमाण हो जाती है। ऑस्कर वाईल्ड के दिनों में एक प्रथा सी बन गई थी कि अमेरिका के संभ्रान्त परिवारों की कन्याएँ इंग्लैंड में विवाह कराके बसने लगीं। ऑस्कर वाईल्ड ने अपने कई उपन्यासों में स्थान-स्थान पर पात्रों के मुँह से पुछवाया है "हम तो सुनते थे अमेरिका स्वर्ग है। ये देव-कन्याएँ स्वर्ग छोड़कर पृथ्वी पर क्यों आ बसी हैं ?" और पास बैठा एक और पात्र सदा इसका उत्तर देते हुए कहता है—"इसीलिये तो, क्योंकि वह स्वर्ग है! स्वर्ग से निकलने की परम्परा हव्वा (Eve) के समय से चली आती है ना। वह वहाँ कितने दिन रही थी ?" इसी प्रकार नागानन्द, रत्नावली, प्रियदर्शिका में प्रस्तुत विविध शब्द तथा भाव-साम्य नाटक-त्रयी के एक ही नाटककार द्वारा रचित होने की अन्तः-साक्षी हैं।[1]

(ख. बाह्यसाक्षी)—

परन्तु इन सब अन्तः-साक्षियों के होते हुए भी श्रीहर्ष-नाटकचक्र के विषय में संस्कृत साहित्य की अनुश्रुतियाँ कुछ भ्रान्त धारणाएँ उपस्थित कर गई हैं। यथा—काव्यप्रकाश के प्रथम उच्छ्वास में काव्य-प्रयोजन का विषय विशद करते हुए मम्मट ने लिखा है 'काव्यं यशसे, अर्थकृते। कालिदासादिनामिव यशः, श्रीहर्षादेर् धविकादिनामिव धनम्'। कुछ आलोचकों का विचार है कि धावक शारदा लिपि में लिखे बाण शब्द का ही अपपाठ है और एक पाण्डु लिपि में पाठ उपलब्ध भी है 'श्रीहर्षादेर्बाणादिनामिव धनम्'। प्रथम पाठ की आलोचना एवं व्याख्या करते हुए टीकाकार प्रद्योतकर लिखते हैं—धावकः कविः। स हि श्रीहर्षनाम्ना रत्नावलीं कृत्वा बहुधनं लब्धवान्। एक और टीकाकार परमानन्द कहते हैं—'धावकनामा कविः स्वकृतिं रत्नावलीं नाम नाटिकां विक्रीय श्रीहर्षनाम्नो राज्ञः सकाशाद् बहुधनमवाप, इति पुरावृत्तम्।' अर्थात् कम से कम रत्नावली के विषय में तो यह चिरकाल तक किंवदन्ती बनी ही रही कि धन के

---

[1]अन्य अन्तरङ्ग प्रमाण, देखो नीचे 'श्रीहर्ष—आलोचना, शब्दगुण' में प्रस्तुत—कला : नाटक का अन्तरंग—

निमित्त धावक अथवा बाण ने अपना ग्रन्थ निज आश्रयदाता अथवा पुरस्कार-प्रदाता को बेच दिया था ! किन्तु आलोचना-ग्रन्थों में, मम्मटाद् अन्यत्र, कहीं भी यह उल्लेख हम बाण अथवा धावक के विषय में नहीं पाते, न आलोचनाकार आचार्यों ने कभी बाण को एक नाटककार के रूप में उपस्थित ही किया है। डाक्टर फिट्ज़ेडवर्ड हाल ने इस सम्बन्ध में अपने वासवदत्ता संस्करण में जिन टीकाकारों को प्रामाणिक माना है—जयराम का काव्य-प्रकाश-तिलक, विद्यानाथ की प्रभा, नागेश का उद्योग--वे सभी अठारहवीं शताब्दी के आस-पास हुए हैं। इसके अतिरिक्त कीथ आदि विद्वानों को स्वयं काव्यप्रकाश में यह स्थल ही स्पष्ट प्रक्षिप्त दिखाई दिया है। क्या महाकवि बाण अपने नाटक बेच सकते थे ? और कादम्बरी तथा हर्षचरित, कथा तथा आख्यायिका—जिनसे उन्हें प्रभूत यश मिला—बेचने के लिये उनपर कोई प्रतिबन्ध था ? प्रश्न केवल रत्नावली का नहीं है (क्योंकि ये तीनों नाटक एक ही लेखनी के लिखे हुए हैं) परन्तु प्रियदर्शिका तथा नागानन्द के विषय में ऐसी कोई किंवदन्ती उपलब्ध नहीं। सो क्यों ? जैसे हम ऊपर कह आए हैं—धावक का तो नाम भी काव्य-प्रकाश के उद्धृत प्रक्षेप के अतिरिक्त कहीं और मिलता ही नहीं। रही बाण की इन नाटकों के, विशेषकर रत्नावली के, रचयिता होने की संभावना। सो, जिन्हें भाषा, काव्यशास्त्र, गाथा-शास्त्र, विचार तथा प्रस्ताव-शैली, कवि की प्रतिभा–किसी भी अंश में 'बाणोच्छिष्टं जगत्सर्वम्' के पूर्ण कवित्व से विशिष्ट 'पञ्चबाणास्तु बाणः' की बाण बुद्धि का तनिक भी परिचय प्राप्त है, वे ऐसी निरर्थक कल्पनाओं से विचलित नहीं हो सकते। यदि राजा-लोग अपवादरूप से भी कवि नहीं हो सकते, तो शूद्रक आदि की रचनाएँ किसने लिखी थीं ? किन्तु यहाँ तो ब्रिटेन में एलिज़ाबिथ के युग की भाँति नाटककार अथवा अभिनेता होना कोई गर्हास्पद वस्तु थी नहीं कि बेकन जैसा न्यायाधीश अपने अपयश के भय से नाटक लिख-लिखकर उन्हें शेक्सपियर जैसे एक अज्ञात अभिनेता के नाम से प्रकाशित करता जाए। पश्चिम में तो सभ्य-समाज नाटककारों को कुछ हीन समझे, किन्तु पूर्व में स्वयं राजा नाटक पर अपना नाम पैसे के बल पर लिखवाकर एवमुपलब्ध गौरव प्राप्त करे—मानव-प्रकृति एका-एक इतनी भिन्न नहीं हो सकती।

रत्नावली के जिस श्लोक के आधार पर (द्वीपादन्यस्मादपि···१. ६) डाक्टर हाल को यह भ्रम हुआ था कि वह हर्षचरित के महाकवि बाण की रचना है, हम अभी तक हर्षचरित के किसी मुद्रित संस्करण में नहीं देख पाए। १७४२ वि० में उद्धृत टीकाकारों के कुछ पूर्व मधुसूदन ने लिखा था—मालवराजस्य उज्जयिनी-राजधानीकस्य कविजनमूर्धन्यस्य रत्नवल्याख्यनाटककर्तुर् महाराज श्रीहर्षवर्धनस्य।[1]

---

[1]महाराज हर्षवर्धन मालव और उज्जयिनी का राजा कब हुआ ? देखो नीचे, 'श्रीहर्ष : आलोचना'।

प्रतिज्ञा-यौगन्धरायण-स्वप्नवासवदत्ता तथा रत्नावली-प्रियदर्शिका की कथावस्तु एक है—उदयन के अन्तःपुर की प्रेम-कहानी। इस ऐक्य के साथ मम्मट के काव्य-प्रकाश में (उद्धृत) प्रक्षेप से संगति मिलाते हुए दक्षिण के विद्वान् नारायण शास्त्री ने एक नूतन स्थापना उपस्थित की थी कि भास का ही अपर नाम धावक है। अर्थात् 'श्रीहर्ष-नाटकचक्र' का रचयिता भी 'भास-नाटकचक्र' का नाटककार ही है। दोनों नाटक-चक्रों के अन्तर्वैषम्य को उपेक्षित कर भी दिया जाए, किन्तु संकृत-वाङ्मय की संपूर्ण कालानुक्रमणी में जो इस प्रकार असंगति आ जाएगी—उसका समाधान कैसे बन पड़ेगा? इसके अतिरिक्त राजशेखर ने 'कवि-विमर्श' में कहा भी तो है—

धावको ऽपि हि यद् भासः कवीनामग्रिमो ऽभवत्।

*** *** ***

नागानन्दं समालोक्य यस्य श्रीहर्षविक्रमः।
अमन्दानन्दभरितः स्वसभ्यम् अकरोत् कविम्॥

झट, नारायण शास्त्री ने श्रीहर्ष को विक्रमादित्य मानते हुए—संवत्कार विक्रम से पाँच-छः शताब्दियाँ पूर्व (बोधि-सत्त्व-बलिदान की प्रेरणा और कब उपलभ्य हो सकती थी?) धावक (=भास) तथा श्रीहर्ष को ४६५-४०० वि० पू० में स्थापित कर दिया[1]। यदि सचमुच धावक और भास एक ही व्यक्ति के दो नाम हैं तो काल-क्रम में युक्ति की शिथिलता के अतिरिक्त, हमें तो यह भी समझ नहीं आ सकता कि एक ही कवि अथवा नाटककार उदयन कथावस्तु को दो भिन्न रूपों में प्रस्तुत क्यों करे? उदयननाटकों का अभिनय, नाटकीकरण आदौ दक्षिण में हुआ था; सो, रत्नावली तथा प्रियदर्शिका में भास-नाटकचक्र के स्वाध्याय के अनन्तर, श्रीहर्ष ने भी सूत्रधार से आमुख का संवरण कराते हुए कहलवाया है—

रत्नावली—आर्ये, एष मम कनीयान् भ्राता गृहीत-यौगन्धरायण-भूमिकः प्राप्त एव। तदेहि—आवामपि नेपथ्यग्रहणाय सज्जीभवावः।

प्रियदर्शिका—कथं प्रस्तावनाभ्युद्यते मयि विदितास्मदभिप्रायो मम कनीयान् भ्राताङ्गाधिपतेर्दृढवर्मणः कञ्चुकिनो भूमिकां कृत्वा इत एवाभिवर्तते। तद्यावदहमप्य-नन्तरभूमिकां संपादयामि।

श्रीहर्ष ने भरत-मण्डली-द्वारा स्वयं भूमिका अथवा नेपथ्य ग्रहण की प्रस्तावना-शैली का उपादान करते हुए भास के प्रति निज गुण-ग्राहिता एवं विनय-बुद्धि प्रदर्शित की है, बस।

---

[1] 'कवि विमर्श' की उपलब्धि के अभाव में नारायण शास्त्री की कल्पना हेय है।

सारांश यह कि प्रियदर्शिका, रत्नावली तथा नागानन्द का रचयिता एक ही है। परन्तु वह न धावक है न बाण, और न वह भास ही है। अपि तु वह है—थानेसर का इतिहास-प्रसिद्ध महाराज श्रीहर्षवर्धन।

## तीन नाटक—

अब हम तीनों नाटकों की कथा-वस्तु पर आते हैं। इन नाटकों को हम विषय की दृष्टि से दो वर्गों में विभक्त कर सकते हैं—

१. रोमाञ्च अथवा उदयन-नाटक—प्रियदर्शिका तथा रत्नावली।

२. उदात्त अथवा आत्म-बलिदान-नाटक—नागानन्द।

प्रियदर्शिका तथा रत्नावली—दोनों नाटिकाओं का नायक वत्सराज उदयन है। वत्स की प्रेमकथाएँ कथासरित्सागर आदि की पुरातन परम्पराओं में अनुस्यूत हैं। इन्हीं से प्रेरणा पाकर भास ने अपने कल्पना-नाटकों, प्रतिज्ञायौगन्धरायण तथा स्वप्न-वासवदत्ता की सृष्टि की थी। प्रियदर्शिका में अङ्गराज दृढ़वर्मा की पराजय के अनन्तर, उसकी पुत्री प्रियदर्शिका, दुर्घटनावश, प्राण बचाकर वत्स के अन्तःपुर में पहुँच जाती है। वहाँ उसे रानी की दासी बनकर रहना पड़ता है। वह अपना नाम बदल लेती है—आरण्यका, क्योंकि जो दुर्घटना उसे वहाँ ले गई है वह जंगल में घटी थी। अन्तः-पुर में वत्सराज तथा वासवदत्ता के परिणय को चिरनूतन रखने की भावना से उनकी प्रेम-कथा को नाटकार्पित करने की आयोजना होती है। मञ्च पर वासवदत्ता की भूमिका में आरण्यका उतरती है तथा वत्सराज की भूमिका में स्वयं उदयन। अभिनय के बहाने दोनों में प्रेम हो जाता है। वासवदत्ता इस दृश्य से रुष्ट होकर आरण्यका को बन्दीगृह में डाल देती है। किन्तु अन्त में घटना-चक्र के विकास के साथ आरण्यका के राजकुमारी होने का पता लग जाता है और, मालविकाग्निमित्र की भाँति, स्वयं रानी की अनुमति से प्रियदर्शिका तथा वत्सराज का सुखान्त पाणिग्रहण संपन्न होता है।

रत्नावली में भी उदयन की एक और प्रणय-कथा है। कथावस्तु का मूल कथासरित्सागर की कहानी है जिसमें यौगन्धरायण वत्सराज को राज्यरक्षार्थ सचेत रखने के लिये, तथा मन्त्री के भाव से स्वयं राज्य की रक्षा करने के लिये वत्स तथा मगध में परस्पर राजनीतिक सम्बन्ध स्थापित करने में उद्योगी है। किन्तु कोई भी नूतन राजनीतिक सम्बन्ध काल की परम्परा के अनुसार तब तक असम्भव है, जब तक उसकी आधार-शिला स्वयं राजा का नूतन परिणय-बन्धन न हो। भास के प्रतिज्ञायौगन्धरायण तथा वासवदत्ता का उद्देश्य वासवदत्ता के 'आत्म-बलिदान' द्वारा तथा पद्मावती-परिणय द्वार वत्स राज्य की रक्षा है। मूलरूप में यही कथा रत्नावली का विषय है, किन्तु यहाँ पद्मावती का स्थान सिंहल की राजकुमारी रत्नावली ने ले लिया है।

रत्नावली को वत्सराज के अन्तःपुर में लाने के लिये यौगन्धरायण ने समाचार फैला दिया है कि लावाणक की आग में वासवदत्ता जलकर मर चुकी है। और जिन दो राज-कर्मचारियों को यौगन्धरायण की योजना का पता था उन्हें भी मुख्य-मन्त्री के आदेश से युद्ध-भूमि को भिजवा दिया गया है। उधर लंका द्वीप से रत्नावली को लेकर राज-पोत चलता है, वह मार्ग में ही डूब जाता है। वत्स का एक व्यापारी राजकुमारी के गले में पड़ी माला से 'रत्नावली' को पहचान जाता है, और लाकर उसे सकुशल सागरिका के नाम-रूप में यौगन्धरायण को समर्पित कर देता है। रत्नावली को वासवदत्ता की दासी बनकर रहना पड़ता है। वसन्तोत्सव में सुसंगता के साथ इधर-उधर घूमती हुई वह प्रथम दृष्टि पड़ते ही उदयन पर आसक्त हो जाती है। सुसंगता तथा विदूषक की सहायता से उदयन तथा सागरिका के संकेत-मिलन की आयोजना बनती है। किन्तु वासवदत्ता को भेद का पता चल जाता है और विदूषक तथा सागरिका को इस अपराध के दण्ड-स्वरूप कारागृह की हवा खानी पड़ती है। किन्तु युद्ध के उपरान्त विजयी वत्स-सेना के कर्मचारी आकर सागरिका के वास्तविक रूप का परिचय देते हैं। अब वासवदत्ता प्रसन्न हो जाती है—अरे, सागरिका तो मेरी ही चचेरी बहिन थी! नाटक की परम्पराओं के अनुसार सब कुछ सुखान्त समाप्त हो जाता है।

नागानन्द का कथानक भी मूलतः कथासरित्सागर की एक कथा पर आश्रित है। जीमूतवाहन नागानन्द का नायक एक विद्याधर' राजकुमार है जो इस जन्म में बोधि-सत्त्व के एक अंश का अवतार है। पिता जीमूतकेतु के वानप्रस्थ आश्रम में प्रविष्ट होने के अनन्तर वही अब अपने राज्य का उत्तराधिकारी है। परन्तु बोधिसत्व की करुणार्द्र वृत्ति से वह वंश में परम्परा से चले आ रहे कल्पवृक्ष से यह वर माँगता है कि प्रजा सन्तुष्ट रहे, और इस प्रकार राज्य की चिन्ता से उन्मुक्त होकर वह भी अपने वृद्ध माता-पिता की शुश्रूषार्थ, उन्हींके साथ जाकर जंगल में रहने लगता है। मलयाचल की उपत्यकाओं में बसी सिद्धपुरी में वे बस जाते हैं। एक दिन गौरी मन्दिर के आस-पास घूमते हुए उसे एक संगीत सुनाई देता है। मन्दिर में सिद्धराजकन्या मलय-वती गौरी की आराधना में गा रही है। दोनों का प्रथम दर्शन होता है और कुछ ही दिनों में विवाह भी सम्पन्न हो जाता है। परन्तु विवाहविधि के पश्चात् आपानोत्सव मनाते हुए जीमूतवाहन और मलयवती का भाई मित्रावसु अपनी बस्ती से दूर समुद्र की ओर निकल जाते हैं। इतने में द्वारपाल आकर किसी कार्यवश मित्रावसु को बुला ले जाता है, और तभी एक आर्त्तनाद को सुनकर जीमूतवाहन व्याकुल हो उठते हैं। आज एक नाग शङ्खचूड गरुड़ का भोजन बनेगा। यह करुण-क्रन्दन उसकी वृद्धा माता का है। उधर शङ्खचूड मरने से पूर्व दक्षिण गोकर्ण को वन्दन करने जाता है, और इधर

इस अवसर का लाभ उठाते हुए जीमूतवाहन शङ्खचूड के स्थान पर अपने-आपको गरुड के भोजनार्थ अर्पित कर देता है। इस आत्म-बलिदान का ज्ञान होने पर गरुड़ की काया पलट जाती है। जीमूतवाहन की मृत देह को देखकर उसके माता-पिता तथा नव-वधू स्वयं अग्नि-प्रवेश के लिये उद्यत होते हैं। उसी समय भगवती गौरी दर्शन देकर जीमूतवाहन को प्रत्युज्जीवित करती हुई उसे विद्याधरों का चक्रवर्ती बना देती है और जीमूतवाहन के उपदेश से गरुड सदा के लिये नाग भक्षण का त्याग करता हुआ पूर्वभक्षित नागों को अमृतवृष्टि द्वारा पुनरुज्जीवित कर देता है।

उदयन-कथा में पद्मावती के स्थान पर सिंहल की राजकुमारी प्रियदर्शिका को नायिका रूप में प्रस्तुत करने से कुछ ऐसे प्रतीत होता है जैसे यह प्रणय-कथा किसी रूप में स्वयं हर्ष के अन्तः-पुर में घटी थी। इसके अतिरिक्त श्रीहर्ष की नायिकाएँ आत्महत्या के पाप में स्वयं नायक के द्वारा रँगे-हाथ पकड़ी जाती हैं। इन दृश्यों का नाटकीय उपयोग भले ही शृंगार रस में उद्दीपन का हो, परन्तु आत्महत्या के विचार को इतना व्यापक कर देना इस बात का द्योतक है कि किसी निजी घटना ने श्रीहर्ष के मन पर एक गहरा और स्थायी प्रभाव डाला है। वह घटना कौन सी थी? जीवन अथवा राष्ट्र जीवन में किस आप-बीती से मिली थी? संभव है, हम इन प्रेरणाभूत घटनाओं के अज्ञान के कारण 'श्रीहर्ष-नाटकचक्र' के रसग्रहण में असफल रहें। इस-लिये आवश्यक है कि हम श्रीहर्ष के कवि अथवा नाटककार रूप की आलोचना करने से पूर्व, नाटकों का प्रेरणा-सूत्र ढूँढने के लिये, उनके राज्यकाल की मुख्य घटनाओं पर एक विहंगम-दृष्टि डाल लें।

## श्रीहर्ष : राजरूप में—

गुप्त साम्राज्य के विघटन पर भारत छोटे-छोटे रजवाड़ों में बँट गया। किन्तु सातवीं शताब्दी के अन्त में कुरुक्षेत्र के निकट, थानेसर में प्रभाकरवर्धन ने देश को पुनः एक-सूत्रित करने का प्रयत्न किया। विक्रम संवत् ६६३ में उसका बड़ा लड़का राज्यवर्धन सिंहासनासीन हुआ। किन्तु वह अभी एक वर्ष भी राज्य न कर पाया था कि गौडवंश के शशांक ने उसे बुलाकर धोखे से मरवा डाला। तदनन्तर ६६३ से ७०४ वि० तक राज्यवर्धन का छोटा भाई हर्षवर्धन राज्य करता रहा। भाई की हत्या से वर्धन साम्राज्य उखड़ चुका था, परन्तु हर्ष ने उसे न केवल पुनः सुस्थित ही किया अपि तु उसने सेना को सुदृढ़ करके दिग्विजय का ऐसा ताँता बाँधा कि प्रायः संपूर्ण उत्तर भारत उसके अधीन हो गया। हर्ष की शासनप्रणाली भारत की प्राचीन धर्म-विजय परम्परा के अनुकूल थी, इसका प्रमाण प्रसिद्ध समकालीन चीनी यात्री य्वान् च्वाँग (ह्यू न् त्साँग) का यात्रा-वर्णन है, जिसमें उन्होंने मुक्त-कण्ठ से हर्ष की राज्य-व्यवस्था की प्रशंसा की है। कुछ काल पीछे चीनी बौद्ध प्रचारक इत्सिंग भारतवर्ष में

प्रायः बीस वर्ष तक पर्यटन, प्रचार करते रहे। उन्होंने हर्ष की कीर्ति के आधार पर उसके न केवल राजरूप को ही प्रस्तुत किया है, अपि तु कविरूप को भी सराहा है। 'नागानन्द' के विषय में ह्वान् च्वाँग तथा इत्सिंग के लेख प्रामाणिक हैं कि जीमूतवाहन की भूमिका में स्वयं हर्ष ने अभिनय भी किया था।[1] इससे हर्ष के नाटककार होने में कोई सन्देह रह ही नहीं जाता।

भारतीय परम्परा में संभवतः हर्ष ही अन्तिम राजा हैं जिन्होंने अश्वमेध रचा तथा दिग्विजय की। हर्ष के साथ भारतीय हिन्दू साम्राज्य, गुप्तकालीन स्वर्ण-युग, चक्रवर्तित्व द्वारा देश के एकीकरण, तथा संस्कृत साहित्य एवं सभ्यता की उदय-कथा सब समाप्त हो जाते हैं। अपने लम्बे राज्यकाल में उन्हें एक पराजय भी—६७७ वि० में चालुक्य राजा पुलकेशी द्वितीय के हाथों—सहनी पड़ी थी। चालुक्यों का राज्य दक्षिण में था। इसके अतिरिक्त श्रीहर्ष के राजदूत, ह्वान् च्वाँग की भारत-यात्रा के अनन्तर, चीन आदि विदेशों में भी गए थे, जिससे प्रतीत होता है कि प्राचीन सांस्कृतिक परम्पराओं के साथ-साथ हर्ष ने हमारी बृहत्तर भारत-परम्परा को भी अक्षुण्ण बनाए रखा था। गौड शशांक के विश्वासघात, पुलकेशी द्वारा पराजय, सिंहल, चीन आदि दूर देशों से प्रचारकों का भारत में आवागमन, तथा साम्राज्य की डोलती नैया के दिनों बहिन राज्यश्री को चिता-प्रवेश से बचाकर ले आना, और प्रतिक्रियोद्बुद्ध ब्राह्मण धर्म के ठेकेदारों द्वारा बौद्ध ह्वान् च्वाँग के जीवन पर घातक आक्रमण—इत्यादि कुछ ऐसी घटनाएँ हैं जो हर्ष के मन पर स्थायी प्रभाव छोड़ गईं।

रत्नावली में रत्नावली (नायिका) वास्तव में हर्ष के अन्तःपुर में शरणार्थ आई सिंहल की राजकुमारी ही है। वह बृहत्तर भारत का युग था। स्वप्न-वासवदत्ता में उदयन की जय-पराजय कथासरित्सागर के नायक की जय-पराजय है, किन्तु प्रियदर्शिका तथा रत्नावली में वह स्वयं हर्ष की आप-बीती है। यदि सचमुच इन नाटिकाओं का कथा-स्रोत भास के उदयन-नाटक होते, तो भास-नाटकों में भी नायिकाओं का आत्म-हत्या के लिये प्रयास कहीं तो होता। यह प्रयास श्रीहर्ष की अपनी आँखों के सामने उसकी बहिन राज्यश्री ने किया था, जो श्रीहर्ष के मन में सदा के लिये एक दुःस्वप्न सा बनकर छुपा हुआ था। 'सागरिका' का वेष-परिवर्तन द्वारा नायक से मिलन तथा प्रियदर्शिका द्वारा अभिनय के व्याज से नायक के हृदय में प्रेम-बीज-वपन—दोनों व्यपदेशों के नाटकीय उपयोग में जहाँ नवलता है, मौलिकता है, वहाँ अधिक संभवतः उनकी मूल-प्रेरणा में कवि की कोई स्वात्मानुभूति

[1] "A Record of Buddhist Religion by I-Tsing," translated by J. Takakusu, pp. xxv—xxviii, lv, and p. 163, Oxford, 1896.

संनिहित है। इसी प्रकार जीमूतवाहन के आत्मोत्सर्ग को कथा का विषय बनाना, उसका नाटकीकरण भी नाटककार की कोरी कल्पना ही नहीं हो सकती। यह घटना एक ऐतिहासिक तथ्य है—बौद्ध यात्री ह्वान् च्वाँग पर ब्राह्मणों के घातक प्रयत्नों की भनक जब हर्ष के कानों में पड़ी तो उसने राज्यभर में यह डौंडी पिटवा दी कि इस अपराध का दण्ड कठोरतम होगा। उसके अनन्तर आचार्य ह्वान् च्वाँग के सर्वसाधारण में उपदेश हुए और राजकीय प्रश्रय में उनकी सवारी भी निकली; और इस देश-व्यापी स्वागत-समारोह के अनुरूप राजकीय कोष से दरिद्रों, ब्राह्मणों, श्रमणों में मुक्त-हस्त दान भी बाँटा गया।

## नागानन्द का कथानक—

नागानन्द के नाटककार श्रीहर्ष के राज्य में गुप्तकालीन स्वर्णयुग की प्रतिक्रिया-स्वरूप ब्राह्मणों तथा बौद्ध श्रमणों में वैमनस्य चला आ रहा था। इसका जीवित प्रमाण भारत में आए हुए चीनी बौद्धाचार्य ह्वान् च्वाँग के उदात्त जीवन पर घातक आक्रमण की योजनाओं में प्रकट हुआ। हर्ष इसकी भनक पाकर एकाएक ठिठक गया, उसे बौद्ध धर्म अपनी बलिदान-भावना के कारण पवित्रतर रूप में इतना भा गया कि इसी एक घटना ने उसे बौद्ध धर्म के प्रचार में कलाकार रूप में अपनी एक आहुति अर्पित करने को प्रेरित किया। उसी प्रेरणा का परिणाम यह नागानन्द नाटक है।

इस प्रकार प्रियदर्शिका तथा रत्नावली की भाँति नागानन्द भी हर्ष की समकालीन घटनाओं द्वारा ही प्रेरित है, और दोनों नाटिकाओं की भाँति इसका कथानक भी गुणाढ्य की बृहत्कथा से लिया गया है। बाण-भट्ट ने पैशाची बृहत्कथा की जो प्रशंसा अपने हर्षचरित में की है, उससे प्रकट है कि कम-से-कम श्रीहर्ष के समय तक कथाओं का यह बृहत् (पैशाची) संग्रह उपलब्ध था।

नागानन्द की मूल कथा सोमदेव के कथासरित्सागर (शशांकवती लम्बक १२ की तरङ्ग २६, आदितः ९० वीं तरङ्ग) में संगृहीत है। यद्यपि नागानन्द नाटक के आमुख में स्वयं श्रीहर्ष ने लिखा है कि यह नाटक (बोधिसत्त्व जातक-माला के) विद्याधर जातक को आधार मानकर प्रस्तुत किया गया है, तथापि आर्यशूर की जातक-माला में जीमूतवाहन की कथा किसी रूप में भी उपलब्ध नहीं है।

हाँ, हिन्दी साहित्य सम्मेलन प्रयाग द्वारा प्रकाशित 'जातक' द्वितीय खण्ड में भदन्त आनन्द कौसल्यायन ने (अङ्क १५४ पृष्ठ १५२ पर) 'उरग जातक' का उद्धरण किया है, जिसमें बोधिसत्त्व ने गरुड़ से नाग की रक्षा की। परन्तु वह कथा 'नागानन्द' की कथा से सर्वथा भिन्न है।—

ब्रह्मदत्त के राज्य में वाराणसी में एक नाग और गरुड़ मेला देखते हुए इकट्ठे खड़े थे। नाग ने भूल से गरुड़ के कन्धे पर हाथ रख दिया। गरुड़ ने जब पीछे मुड़कर

देखा तो नाग प्राण-भय से नदी की ओर भाग निकला। गरुड़ ने उसका पीछा किया। नदी में तपस्वी के रूप में बोधिसत्त्व स्नान कर रहे थे। नाग मणि का रूप धारण कर-के तट पर पड़े उनके बल्कल वस्त्र में छिप गया। गरुड़ ने प्रार्थना की, भन्ते—

इधूरगानं पवरो पविट्ठो
सेलस्स वण्णेन पमोक्ख मिच्छं।
ब्रह्मञ्च वण्णं अपचायमानो
बुभुक्खितो नो विसहामि भोत्तुं॥

अर्थात् यहाँ मणि रूप में प्राण बचाने के लिये नागराज घुस गया है। मैं ब्राह्मण वर्ण का आदर करने के कारण भूखा होता हुआ भी उसे खाने का साहस नहीं करता।

पानी में खड़े-खड़े बोधिसत्त्व ने गाथा कही—

सो ब्रह्मगुत्तो चिरमेव जीव
दिब्बा च ते पातु भवन्तु भक्खा।
सो ब्रह्मवण्णं अपचायमानो
बुभुक्खितो नो वितरासी भोत्तुं॥

अर्थात् तू ब्रह्म द्वारा रक्षित होकर चिरकाल तक जीवित रह। तुझे दिव्य भोजन प्राप्त हों, जो तू भूखा होता हुआ भी ब्राह्मण वर्ण के गौरव के कारण इसे नहीं खा रहा।

तब तपस्वी ने उन दोनों को अपने आश्रम में लेजाकर उनकी मैत्री करा दी। तत्पश्चात् वे दोनों प्रसन्नतापूर्वक सुख से रहने लगे।

जीमूतवाहन के 'उपेक्षित' आत्मोत्सर्ग को यथोचित मान सम्प्रदान करने का श्रेय उपलब्ध साहित्य साक्ष्य के अनुसार सर्वप्रथम श्रीहर्ष का ही है। नागानन्द की कथा प्रायः घटनाक्रम, चरित-चित्रण आदि में मूल कथा से ही ज्यों की त्यों —शब्दशः—ले ली गई है। किन्तु जिस प्रकार (बोधिसत्त्व) जीमूतवाहन के उपेक्षित बलिदान को सर्व प्रथम अभिनयार्पित करना श्रीहर्ष की कलाकारता का द्योतक है, उसी प्रकार बलि-दान के सजीव रोमाञ्चकारी वातावरण से प्रभावित होकर गरुड़ जैसे क्रूर नागभक्षक का सद्यः-परिवर्तन (आत्मिक कायापलट) भी श्रीहर्ष की धार्मिक सूक्ष्म बुद्धि, सत्य-प्रियता तथा बौद्ध-प्रचार में अनुदान-परता का रूपक है।

मूल कथा के कुछ अंश नागानन्द नाटक में छूट भी गए हैं और अन्य अंशों में नाटकीय परिवर्तन भी हुए हैं। यथा—

(i) विद्याधरों की राजधानी (हिमालय पर बसी) काञ्चनपुरी, जीमूतकेतु की पत्नी महारानी कनकदेवी इत्यादि का नाम्ना उल्लेख हर्ष ने नहीं किया।

(ii) वानप्रस्थ में जीमूतवाहन की मैत्री एक ऋषि पुत्र से हुई थी, उसी ऋषि

पुत्र को नाटककार ने नाटकीय अनुरोध से विदूषक बना डाला है—परन्तु यह विदूषक संस्कृत नाटक के सामान्य विदूषकों से सर्वथा भिन्न है। उसे लड्डुओं से इतना प्रेम नहीं, जितना अपने मित्र के हित से है; न ही वह संस्कृत नाटकों की परम्परानुसार अन्तःपुर में सर्वथा नपुंसक है। वह युवक-युवतियों के परिहास का रस ले सकता है (देखो, आपानोत्सव में मत्तपालक-दृश्य)।

(iii) कथासरित्सागर में जीमूतकेतु द्वारा मलयवती के वधू रूप में स्वीकार की सूचना मलयवती की सहेली लाती है, नागानन्द की 'चेटी' नहीं। मूल कथा में प्रथम अनुराग के दृश्य में शृङ्गारानुकूल रोमाञ्च अधिक है, क्योंकि जीमूतवाहन पर दृष्टि पड़ते ही मलयवती—

तथानुराग-विवशा भेजे कन्या विहस्तताम्।
यथा सखीव वीणास्था व्याकुलालपतां ययौ ॥ ४८ ॥

(iv) अशोक-पादप पर फाँसी लगाकर लटकने से पूर्व मलयवती गौरी से प्रार्थना करती है—

त्वद्भक्तया देवि संवृत्तो नास्मिन् जन्मनि चेन्मम।
जीमूतवाहनो भर्ता तद् भूयात् सोऽन्यजन्मनि ॥ ७२ ॥

फंदा भी उसने उत्तरीयक से लगाया है, अतिमुक्तलता से नहीं। यहाँ मलयवती के 'प्रयास' को चेटी ने चीख-पुकार कर विफल नहीं बनाया, अपि तु मलयवती की 'अन्तिम इच्छा' ने ही स्वयं मुखर होकर जीमूतवाहन को पुकारा है—

हा नाथ विश्व-विख्यात-करुणेनापि न त्वया।
कथमस्मि परित्राता देव जीमूतवाहन ॥ ७४ ॥

(v) मित्रावसु से 'अस्थि शिखर' की कथा सुनकर जीमूतवाहन नागराज वासुकि तथा पक्षिराज गरुड़ दोनों की हृदयहीनता पर खीझा है, और तत्क्षण आत्म-बलिदान (द्वारा शङ्खचूड की रक्षा) के लिये उद्यत हो गया है। मूल कथा में वध्य-चिह्न रक्तांशुक युगल का उल्लेख नहीं है।

(vi) परन्तु नाटक में तथा मूल कथा में सबसे अधिक रोमांचकारी दृश्य गरुड़ की कायापलट है।

गरुड़ जीमूतवाहन के बलिदान पर विस्मित रह गया है। उसे निश्चय है कि जिसका मांस मैं आज खा रहा हूँ वह कोई महापुरुष है, नाग नहीं। परन्तु जीमूतवाहन उसके प्रश्न के उत्तर में कहता है—

नाग एवास्मि। को ऽयं ते प्रश्नः ? प्रकृतमाचर ॥ १६६ ॥

मुझे अपना काम करने दे, तू अपना कर (अर्थात् मेरा मांस खाता जा)।

पर इसी एक दृश्य के कला-पूर्ण उपयोग से श्रीहर्ष की नाटककारता को

चार चाँद लग गए हैं।

(vii) सोमदेव की कहानी में जब भगवती गौरी प्रकट होकर कमण्डलु-जल से जीमूतवाहन को प्रत्युज्जीवित करती है, तभी गरुड़ भी जीमूत की उदात्तता से सन्तुष्ट होकर उसे वर माँगने को कहता है। इस प्रकार गरुड़ का नाग-भक्षण से विमुख होना तथा पूर्व-भक्षित नागों को अमृत द्वारा फिर से जीवन-प्रदान करना जीमूतवाहन की वरयाचना का परिणाम है, न कि पूर्व-कृत पापों के प्रति पश्चात्ताप के उद्वेग से उसके हृदय का स्वतः विपरिणाम।

यही एक दृश्य श्रीहर्ष की प्रतिभा, कला तथा धर्म-दृष्टि को, जीमूतवाहन की स्वाभाविक उदात्तता और गरुड़ की प्रायश्चितोद्भूत अन्तः-शुद्धि के साथ ऊँचा उठा देने के लिये पर्याप्त है। जीवन में यह क्षण एक बार ही आया करता है। बलिदान किस प्रकार न केवल 'हुतात्मा' जीव को अपि तु सम्पूर्ण जीव-जात को पावन कर जाता है इसका उदाहरण जहाँ अशोक के कलिङ्ग हत्याकाण्ड के पश्चात् धर्म-चक्र परिवर्तन में ऐतिहासिक बन चुका है, वहाँ गाथाओं में जीमूतवाहन के बलिदान से गरुड़ के मनः-परिवर्तन में चिर-साहित्य बन चुका है। तथा श्रीहर्ष द्वारा नाटकीकृत होकर वह जनसाधारण की (मनोरंजनपूर्ण) मनः-शुद्धि का साधन बन चुका है।

श्रीहर्ष के जीवन में यह परिवर्तन टवान् च्वाँग की बलिदान-क्षण में भी निर्भय-वृत्ति को देखकर आया था।

(viii) एक और बात जो प्रस्तुत नाटक में कथासरित्सार और बृहत्कथा-मञ्जरी की मूल कथाओं से सर्वथा भिन्न है वह है कथानक का उद्देश्य। कथा-सरित्सागर में जीमूतवाहन की कथा सुनाकर बेताल त्रिविक्रमसेन से पूछता है—

तद् ब्रूहि शङ्खचूडः किं वा जीमूतवाहनोऽधिकः
सत्त्वेन तयोरुभयो ? ॥ २०३ ॥

और त्रिविक्रम उत्तर देता है —

बहु जन्म सिद्धमेतच् चित्रं जीमूतवाहनस्य कियत् ?
श्लाघ्यः स शङ्खचूडो मरणोत्तीर्णोऽपि यो रिपवे ॥ २०५ ॥
अन्यप्रत्तात्मानं प्राप्य सुदूरं गताय तार्क्ष्याय।
पश्चाद्-धावन् गत्वा स्वं देहमुपानयत् प्रसभम् ॥ २०६ ॥

और कथामञ्जरी में विक्रम ने उत्तर दिया कि हृदय-परिवर्तन जन्मजन्मान्तर सिद्ध उदात्तता से कहीं ऊँचा है। गौरव गरुड़ का है, जीमूतवाहन का नहीं।

हर्ष ने गरुड़ की अमृत वर्षा से पूर्व ही जीमूतवाहन को प्रत्युज्जीवित करा दिया है। वह गरुड़ के अनुग्रह से मुक्त है मूल कथाओं के विपरीत नागानन्द में गरुड़ की महत्ता पश्चात्ताप में है; और नागों का प्रत्युज्जीवन किसी नवीन चेतना के

प्रादुर्भाव का परिणाम नहीं, अपि तु जहाँ वह जीमूतवाहन के मृत्यु-शय्या पर दिये उपदेश से नाग-भक्षण से विमुख हो जाता है, वहाँ अमृत की अकस्मात् स्मृति से उसका अभिमान जाग उठता है और वह उड़कर, यमराज, इन्द्र, कुबेर पर आपत्ति लाता हुआ अपने पंख 'समुद्र' में भिगो लाता है और मलयगिरि पर अमृत की वर्षा कर देता है।

## जीमूतवाहन 'बलिदान-कथासरित्'—

(क) १. जीमूतवाहन के आत्मोत्सर्ग की कथा भारतवर्ष में दो और रूपों में भी मिलती है। कथा के हिन्दी रूपान्तर में (Barker कथा १५) मलयवती के आत्महत्योद्योग की घटना नहीं है। पहले झपटे में जीमूतवाहन गरुड़ के पंजे से छूट जाता है। जीमूतवाहन को प्रत्युज्जीवित करने के लिये गौरी प्रकट नहीं होती। जीमूतवाहन क्षत्रिय था, आत्मबलिदान में उसकी उदात्तता कुछ नहीं।

तामिल रूपान्तर (Babington कथा १६) में गरुड़ आते ही जीमूतवाहन को पहचान लेता है और उसके आत्मोसर्ग की भावना से प्रभावित होकर तत्क्षण (बिना खाए) उसे वर दे देता है। नाग-भक्षण गरुड़ का स्वभाव है, उसका हृदय पसीज जाए और वह हाथ में आए आमिष को छोड़ दे!—इस स्वभाव-परिवर्तन से बड़ा चमत्कार और हो नहीं सकता।

२. कथासरित्सागर, बृहत्कथामञ्जरी तथा श्लोक-संग्रह के अतिरिक्त यह कथा सिंहासन-द्वात्रिंशिका में 'एकादशी पुत्तलिका' तथा वेतालपञ्चविंशतिका में '१६-वाँ वेताल' के रूप में संगृहीत है।

३. कथासरित्सागर का विक्रम महाभारत में 'चिरंजीवी' पक्षी के मुख से एक राक्षस के अत्याचारों की कथा सुनता है। चिरंजीवी के (एक पूर्व जन्म के) मित्र का पुत्र आज राक्षस की भेंट हो रहा है। विक्रम झट जादू का जूता पहनकर पर्वत पर पहुँच जाता है और अपने निर्भीक बलिदान उपहार से राक्षस की काया पलट देता है।

महाभारत के एक और स्थल पर बक राक्षस की कथा आती है। वनवास के दिनों में पाण्डव एक ब्राह्मण के हाँ अतिथि बनकर रहे थे। एक दिन ब्राह्मण-परिवार एकाएक चिन्ताग्रस्त हो गया। ब्राह्मण के इकलौते पुत्र की बक राक्षस का भोजन बनने के लिये जाने की बारी थी। माता कुन्ती ने स्वयं अपने पाँचों पुत्रों को फटकारा कि तुम क्षत्रिय किस बात के हो? भीम ने जाकर उस राक्षस का संहार कर दिया और 'जनस्थान' को नर-बलि की बिभीषिका से मुक्त कर दिया।

४. शिवि तथा दधीचि के बलिदान लोक-प्रसिद्ध हैं ही।

५. आर्यशूर की जातक माला में जीमूतवाहन की कथा अथवा विद्याधर

जातक प्राप्य नहीं, परन्तु व्याघ्रीजातक, शिविजातक तथा महाबोधिजातक में बुद्ध के करुणा-वत्सल रूप तथा आत्मोत्सर्गमय जीवन की झाँकी अवश्य मिलती है। एक और लोक-प्रसिद्ध बौद्ध कथा में आता है कि एक बार बुद्ध के सामने कुछ बकरी के बच्चों को बड़ी निर्दयता से वध्यभूमि की ओर घसीटा जा रहा था। पता चला, इन्हें वेद की आज्ञानुसार यज्ञशाला में ले जाया जा रहा है। बुद्ध साथ हो लिये। यज्ञभूमि पर पहुँचकर उन्होंने पशुओं के स्थान पर अपने-आपको अर्पित कर दिया और कहा, 'जो वेद प्राणी हत्या की अनुमति देता है उसे मैं नहीं मानता'। बात अवसर की थी, घर कर गई। ठीक ऐसी घटना ऋषि दयानन्द के जीवन में भी घटी, परन्तु आत्म-बलिदानार्थ प्रस्तुत होते हुए उन्होंने कहा था 'मैं ऐसे वेद-भष्य को नहीं मानता'।

६. पञ्चतन्त्र तथा हितोपदेश में कबूतर के चिता-प्रवेश द्वारा 'कश्चित् क्षुद्र-समाचारः घोरः शकुनि-लुब्धकः'—व्याध के हृदय-परिवर्तन तथा स्वर्ग-लाभ की कथा आती है, जिसमें पशु-हृदय की करुणा को मानव-करुणा से ऊँचा दिखाया गया है।

७. पारसी धर्म में तो शव को गगन-चुम्बी (जीमूतवाहन ?) मृत्यु-कूप के शिखरपर नंगा रख दिया जाता है, और चील-गिद्ध आदि नर-मांस भक्षक पक्षी, आकर उसे खा जाते हैं।

(ख) ८. जन-साधारण के अन्ध विश्वास तथा गाथा-लोक के राक्षसों के पश्चात्, अगले युग में राक्षस अजगर (Dragons) बन जाते हैं। काल्मुक (Kalmuck काल मुक्ति ?) की कथाओं में दो अजगरों का उल्लेख आता है जो मनुष्य जाति को खेती की सिंचाई के लिये अभीष्ट जल से वञ्चित कर देते हैं। इस अभिशाप से मुक्ति इसी शर्त पर होती है कि वे प्रतिदिन एक मनुष्य को अपना आहार बनाएँगे। एक दिन खान (The Khan) की बारी आती है। परन्तु खान का पुत्र उसके स्थान पर अपने-आपको अर्पित करता है। पिता-पुत्र साथ जाते हैं, और अजगरों की 'रहस्य' भरी बात-चीत—"मनुष्य न जाने अपने-आपको इतना बुद्धिमान् क्योंकर समझता है ? उसे इतना भी पता नहीं कि हमें मारना कितना सुगम है !"—ओट से सुनकर दोनों को मारने में सफल होते हैं। पृथ्वी फिर से हरी-भरी हो जाती है।

९. इसी प्रकार की एक और कथा Julg—Siddhi-kur No. 2; Coxwell—Siberian and Other Folk-Tales No. 4; Busk—Sagas From the Far East No. 2.—में 'सूर्य-रश्मि और उसका छोटा भाई' के नाम से उद्धृत है, जिसमें एक सरोवर पर अजगरों का आतंक छाया हुआ है। खेती-हर लोग विवश उन्हें प्रति वर्ष (एक विशेष मास में उत्पन्न) एक नवयुवक भेंट करते हैं। कथा के नायक की बारी आती है। उसकी प्रेयसी (राजकुमारी) के

अनुरोध पर दोनों (जीमूतवाहन-मलयवती ?) को एक खाल में इकट्ठे सीकर अजगरों के सम्मुख फेंक दिया जाता है। प्राण-संकट में प्रेमी-युगल के इस परस्पर प्रेम से विमुग्ध होकर अजगर न केवल दोनों को छोड़ देते हैं अपि तु उस सरोवर पर से भी अपना आतंक उठाकर खेती-बाड़ी के लिये पानी खुला छोड़ देते हैं।

१०. नाग-पूजा का सम्बन्ध सम्भवतः आर्यों तथा दस्युओं के प्रागैतिहासिक युद्ध-काल से है ऐसी एक विद्वान् की कल्पना है। एक लेख (The Nagas: A Contribution to the History of Serpent-Worship, JRAS, July 1901) में C.F. Oldham ने दर्शाया कि चनाब की घाटी में वासुकि अथवा वासुदेव ( नागराज ) के मन्दिरों में नागराज की प्रतिमा के साथ उसके मुख्य-मन्त्री की प्रतिमा भी संलग्न हैं। मुख्यमन्त्री का नाम है जीमूतवाहन। कथा के अनुसार वासुदेव का गरुड़ से घोर युद्ध हुआ, इस युद्ध में नागराज के प्राण बड़ी कठिनता से बचे। मन्त्री ने अपने प्राणों पर खेलकर राजा के प्राण बचाए। वासुदेव ने भागकर समुद्र से १३०० फुट की ऊँचाई पर, चनाब तथा रावी की घाटियों के बीच, कैलाश-कुण्ड में शरण ली। फिर से सेना का संगठन किया गया और गरुड़ को अगले युद्ध में परास्त कर दिया गया। नागराज ने प्रत्युपकार-स्वरूप आदेश दिया कि आगे से जीमूतवाहन की भी मेरे साथ-साथ पूजा हुआ करेगी। ऐतिहासिक तथ्य कुछ हो कैलास-कुण्ड पर आज भी (पाकिस्तान बनने के पश्चात् नहीं !) वार्षिक समारोह होता है, और आस-पास के सब नर-नारी इसमें सम्मिलित होते हैं।

११. जेन्द अवस्था में गरुड़ का नाम है एओरोष (Eorosh=उर्वश ? *v.l.* Chanmrosh)। भारतीय गाथाओं में जीमूतवाहन की कथा विक्रमादित्य अथवा त्रिविक्रमसेन के नाम से सम्बद्ध है। सम्भवतः विक्रम और उर्वशी का प्रेम-परिणय इसी बात का द्योतक हो कि विक्रम ने कभी एक नाग का जीवन बचाने के लिये आत्म-बलिदान से उर्वश (=एओरोष=गरुड़) को इतना मुग्ध किया हो कि उस ने स्वयं अपनी पुत्री उर्वशी का विवाह उसके साथ कर दिया हो।

१२. ह्यू न् त्सांग (य्वान् च्वांग) ने, जो बौद्ध धर्म के प्रचार कार्य में भारत में कई वर्ष (६२९—६४५ ई०) तक परिव्राजक बनकर घूमता रहा, श्रीहर्ष द्वारा लिखे गए जीमूतवाहन सम्बन्धी 'एक नाटक' की प्रशंसा करते हुए कहा है कि स्वयं श्रीहर्ष जीमूतवाहन की भूमिका में उतरते थे। इसके साथ ही तुलना के रूप में य्वान् च्वांग ने चीन की कराकश नदी (खोतान दरिया ?) की एक गाथा का उल्लेख किया है। इस नदी के आस-पास रहने वाले अनावृष्टि से तंग आए हुए थे। एक अर्हत ने उन्हें जताया कि यह एक अजगर की करतूत है, दुर्भिक्ष से मुक्ति का एक मात्र उपाय है बलिदान। ग्रामीण जनता पूजनार्थ नदी पर एकत्र हुई। एक नागकन्या ने जल में

से बाहर निकलकर कहा मैं विधवा हूँ, मुझे पति चाहिये। राजा का एक मन्त्री सफेद घोड़े पर चढ़कर नदी में कूद पड़ा। कुछ देर पीछे घोड़ा लौट आया, किन्तु उसकी पीठ खाली थी। नदी में बाढ़ आई, धरती पर फिर से हरियाली छा गई। इस कथा का उल्लेख करके अन्त में य्वान् च्वाँग लिखते हैं—"वर्ष पर वर्ष बीतते जाते हैं, अब न उस स्थान पर वे ढोल-ढमाके हैं, न वह पुराना चैत्य है, और न कोई अर्हत। अब वह स्थान सर्वथा सुनसान है"।

१३. जापान के कथासरित्सागर को-जी-की (Ko-ji-ki) में एक कथा अष्टावक्र साँप की कहानी नाम से संगृहीत हुई है। इद्ज़ुमो (Idzumo) देश में हि (Hi) नदी के मुहाने पर एक नर-वृषभ-अगस्त्य (His-Swift-Impetuous-Augustness) कहीं से आ टपका एक दिन वह नदी के तट पर मँडरा रहा था कि अकस्मात् उसने एक आर्त्त-नाद सुना। एक वृद्धा और वृद्ध अपनी युवती कन्या को लिये हुए चले आ रहे थे। पता चला कि यह उनकी आठवीं कन्या है। सात को तो नदी का देवता (अथवा राक्षस ?) कोशी (कंस ?) एक-एक करके हड़प चुका है। अगस्त्य ने कहा अपनी कन्या का विवाह मेरे साथ कर दो, तो मैं तुम्हें इस अभिशाप से मुक्ति दिला सकता हूँ। बुड्ढे और बुढ़िया को और क्या चाहिये था ? लड़की का जीवन बच जाय और उसका विवाह भी हो जाय—एक पन्थ दो काज !' अगस्त्य ने अपनी दस-धारी तलवार से अजगर के टुकड़े-टुकड़े कर दिये, और हि-नदी एक रक्त की नदी में परिवर्तित हो गई। (Cf. चर्मण्वती नदी—हमारा मेघदूत, पूर्वमेघ, श्लोक ४६, पृष्ठ ५७, तथा भूमिका पृष्ठ *xxix*—ग)

(ग) १४. सृष्टि में सब कहीं उत्पातों की शान्ति तथा सुख-वैभव का आवाहन सदा आत्मोत्सर्ग द्वारा ही सम्पन्न होता है। बलिदान का अर्थ सदा से आत्म-बलिदान ही रहा है, किन्तु भीरु ब्राह्मणों, मौलवियों और पादरियों ने स्वार्थ से पशु बलिदान की परम्परा चला दी है। आत्म-बलिदान का सम्बन्ध रक्त से है जिसका उपलक्षण नागानन्द के वध्यचिन्हभूत रक्तांशुक-युगल हैं, रन्तिदेव के गोमेध यज्ञों में (देखो मेघदूत, loc. cit.) चर्मण्वती की रक्त-धारा है, ईसा के आत्म-बलिदान में उसका लाल कपड़ों वाला (Man of Sorrows का) रूप है। सृष्टि के प्रवाह का मूलसूत्र है आत्मोत्सर्ग, इसीलिये वंशवृक्ष को आगे ले जाने वाले—पुत्र को 'आत्मज' नाम दिया गया है।

जैन बलिदान-कथाओं में नाग—तीर्थंकर-दिगम्बर अर्थात् नाँगे साधु हैं। कनफटे नाथ-पंथी जोगी संभवतः 'गो-कर्ण' के पुजारी थे। कभी गौओं के कान भी फाड़े जाते थे...दुर्गा तथा शिव का खप्पर भी 'हाथ में जान लिये-लिये फिरना' (जी-मूत-वाहन) का द्योतक ही तो है !

नागों की विपत्ति तथा जीमूतवाहन के बलिदान की विश्वव्यापी कथाओं का सार है—अनावृष्टि द्वारा धरती पर से लहलहाते (√नज् व्रीडायाम्, Cf. Naiad) सस्यों का लोप, तथा इस विपत्ति से मेघ (जीमूतवाहन) उत्सर्ग द्वारा मुक्ति तथा सुख-वैभव संप्राप्ति। फ्रेज़र (Frazer) ने इस कथा के विभिन्न प्रायः ६० (विश्व-व्यापी) संस्करणों के तुलनात्मक अध्ययन से यही निष्कर्ष निकला है कि इन कथाओं में जल-देवियों को सन्तुष्ट करने के लिये मनुष्य के आत्म-बलिदान की भावना निगूढ़ है।

(The Pausanias' Description of Greece, Vol. V, pp.143-144.); Golden Bough, Vol. II. pp. 155-170) ई० एस० हार्टलैंड (E. S. Hartland ने भी इसी प्रकार अपने (The Legend of Perseus 3 Vols. 1894-1896) में विश्व-विख्यात 'वृत्र तथा इन्द्र' के युद्धों के तुलनात्मक अध्ययन द्वारा यही स्थापना प्रस्तुत की है कि देवी-देवता को, विशेषतः जलदेवता को, सन्तुष्ट करने में मनुष्य की यही भावना अन्तर्निहित है कि पृथ्वी, पशु तथा मनुष्य जगत् में कहीं भी उत्पत्ति का अभाव (barrenness) न रहे तथा सम्पूर्ण विश्व नव जीवन से उर्वर (fertile) हो जाए। जल 'उत्पादन-शक्ति' का उपलक्षण है; संस्कृत में जल का एक पर्यायवाची शब्द 'जीवन' है।

ऐतिहासिक दृष्टि में जीमूतवाहन का उपाख्यान सम्भव है भारतवर्ष के प्राचीन युग के आर्य-दस्यु कालीन 'कुरुक्षेत्र' की ओर ही संकेत करता हो (देखो ऊपर कथा संख्या १०)। परन्तु सृष्टि-चक्र में नाग-विपत्ति का अर्थ है खेती-बाड़ी की विपत्ति, पृथ्वी-शोषण; गरुड़ भगवान् सूर्य हैं; जीमूतवाहन मेघ है; समुद्र में डुबकी लगाकर जो अमृत गरुड़ लाता है वह वर्षा का जल ही तो है; जीमूतवाहन के आत्मोत्सर्ग से पुनरुज्जीवित सस्य ही नाग हैं। आध्यात्मिक जगत् में जो भी महामानव अपने प्राणों को शिव की भाँति 'हथेली पर लिये-लिये फिरे' वही 'जी-मूत-वाहन' है। मलयवती-जीमूतवाहन, विक्रमोर्वशी, शिव-पार्वती के पार्वतीय परिणय में इसी तथ्य की आधि-भौतिक छाया भी है और आध्यात्मिक प्रतिच्छाया भी।

जीमूतवाहन की कथा को त्रिविक्रम अथवा विक्रमादित्य का नायकत्व यूँही नहीं दे दिया गया।[1]

वेद में एक स्थान (ऋग्वेद २.१३.३) पर इन्द्र की स्तुति में कहा हे—'यो गा उदाजदपधा वलस्य' अर्थात् जो 'वल' को 'नष्ट' करके गौओं को ऊपर निकाल लाया। टीकाकार अब तक गाः का अर्थ, न जाने क्यों, सूर्य की किरणें करते रहे हैं, जब कि

[1] विक्रम-आदित्य = त्रि-विक्रम = त्रि-अयन = त्रि-नयन। अर्थात् ब्रह्मा = विष्णु = महेश। अर्थात् सूर्य = विष्णु = इन्द्र (वृत्रहन्)

यास्क के निघण्टु में गौः शब्द 'पृथ्वी नामधेयानि' में सर्व प्रथम ( निघण्टु समाम्नाय का पहला शब्द !) पढ़ा गया है। हमारे विचार में गा(व): वर्षा ऋतु में पृथ्वी (की गोदी) में ..नाज् से (नाग from Nनज् व्रीडायाम्; with व्रीडा cf. blush) अपना सिर ऊपर उठाकर अंकुरित होती हुई (गो[=पृथ्वी]-पुत्रियाँ)[1] सस्यावलियाँ ही हैं—जिन्हें आख्यानकारों ने नाग-कन्याएँ बना दिया है।

## श्रीहर्ष : आलोचना—

रवीन्द्रनाथ ठाकुर ने अपने एक निबन्ध में साहित्य की उपेक्षिताओं पर प्रकाश डाला है। उनका कहना है कि यदि आज संसार उर्मिला, यशोधरा और तारापीड की ताम्बूल-वाहिनी को एक साथ भुला बैठा है, तो इसमें दोष कविजनों का ही है। कवीन्द्र की इस भर्त्सना से प्रेरणा पाकर मैथिलीशरण गुप्त ने साकेत तथा यशोधरा लिखकर दो उपेक्षिताएँ तो पूर्ण कर दीं। परन्तु कादम्बरी की 'ताम्बूल-वाहिनी' अभी तक उपेक्षित ही रही।

महाकवियों की साधना में श्रेय होता भी इसी बात का है कि वे इतिहास, गाथा तथा परम्परा के किसी उपेक्षित अङ्ग को आत्मसात् करके उसे पुनर्नव कर देते हैं। कालिदास की अमरता शकुन्तला को अमर कर देने में है। शूद्रक को आज लोग भुला बैठे हैं, परन्तु मृच्छकटिक में जन-गण, एक दरिद्र ब्राह्मण और एक वेश्या, अमर बन चुके हैं।

श्रीहर्ष की कला-साधना की सफलता इसी में पर्याप्त है कि उन्होंने उपेक्षित बोधिसत्त्वांश जीमूतवाहन को पुनर्जीवित किया, उसे अमर कर दिया। आश्चर्य तो यह है कि आर्यशूर की बोधिसत्त्वावदानमाला (जातक-माला) में जीमूत की कथा संगृहीत नहीं हुई। य्वान् च्वाँग के जीवन पर घातक-आक्रमण की भनक ने श्रीहर्ष की आँखें खोल दीं, और उनकी काया पलट दी। श्रीहर्ष के दिनों में ब्राह्मणों तथा श्रमणों के बीच, गुप्त-कालीन पुनरुत्थान-युग की प्रतिक्रिया रूप में वैमनस्य चला आता था। किन्तु श्रीहर्ष में इतना परिवर्तन आया कि उन्होंने अपने नाटक की कथा-वस्तु न केवल इस वैमनस्य पर आधारित ही नहीं की प्रत्युत उसमें इस वैमनस्य का संकेत तक नहीं किया। हम नाटक की प्रगति के साथ-साथ यह भूल ही जाते हैं कि जीमूत-

---

[1] अथाप्यस्यां (ताद्धितेन) कृत्स्नवन् निगमाभवन्ति—निरुक्त २.५. Philologically the word *nigama* means implication, i.e. the sense implied. तद्धितेन=तस्मिन् हितेन, कृत्स्नवत्=कृत्स्नमस्मिन् इति कृत्स्नवत्, तद् यथा स्यात् तथा—i.e. all that is in it, all its associations implied therein.

वाहन बोधिसत्त्वांश के अवतार हैं और विदूषक ब्राह्मण है। नाटककार की इस उदार भावना तथा कलापूर्णता का प्रमाण अन्तिम अङ्क में बिल्कुल स्पष्ट हो जाता है, जब जीमूतवाहन के आत्मोत्सर्ग की वेला में हमें विद्याधर राजकुमार के परम मित्र विदूषक की अनुपस्थिति, अखरना तो दूर, सर्वथा विस्मृत हो चुकी होती है। और यह भी स्मरणीय है कि यह मैत्री समय के वैमनस्यपूर्ण वातावरण के विपरीत बौद्ध अवतार तथा एक ब्राह्मण के बीच थी। जनताजनार्दन का उद्धार अशोक, तथा श्रीहर्ष सरीखे राजाओं की इसी सूक्ष्मनीति, धर्म-सहिष्णुता तथा मानव-प्रेम से प्रसूत उदारता द्वारा ही संभव है। गाँधी जी के चरखे में और भारतीय जन-तन्त्र के प्रतीक अशोक-धर्मचक्र में यही धर्मनिरपेक्ष, अर्थात् मत-मतान्तर के भेद-भाव से शून्य, मानव-प्रेम की मूलप्रेरणा ही काम कर रही है।

विषय की दृष्टि से नागानन्द नाटक की दूसरी विशेषता यह है कि मूलकथा के उद्देश्य को इसमें सर्वथा अछूता रखकर, कथा-वस्तु को धर्म-निरपेक्ष मानव-प्रेम तथा उत्सर्ग की लोकातिशायी, तथापि लौकिक, भावनाओं से उद्गूर्ण कर दिया गया है। नागानन्द का जीमूतवाहन बौद्ध अहिंसा का प्रतीक न होकर करुणा-शील, साधारण मनुष्य है। वह विस्मित है कि वासुकि इस निर्हृदयता से एक नाग-शिशु को प्रतिदिन गरुड़ के अर्पित कर सकता है और कि एक वृद्धा माता के करुण-क्रन्दन का गरुड़ के वज्र-हृदय पर तनिक भी प्रभाव नहीं! मूलकथा में जीमूतवाहन का प्रत्युज्जीवन तथा गरुड़ का हृदय-परिवर्तन (एवं पूर्व-भक्षित नागों को पुनः जीवनदान भी) बोधि-सत्त्व के आत्मोत्सर्ग से सन्तुष्ट होकर गरुड़ के वरदान और जीमूतकेतु की वर-याचना के फल स्वरूप होता है। किन्तु नाटक में सभी का पुनरुज्जीवन, यहाँ तक कि गरुड़ की काया-पलट, नायक के आत्म-बलिदान के प्रभाव से जनित गरुड़ के पश्चात्ताप द्वारा संपन्न होती है। जीमूतवाहन का नव-जीवन गरुड़ के अनुग्रह से अस्पृष्ट है।

आलोचना के उदात्त सिद्धान्तों की दृष्टि से नागानन्द का रस-परिपाक अपनी ही विलक्षणता से परिपूर्ण है। सामान्य नाटकों की भाँति नागानन्द की कथा-वस्तु भी जीमूतवाहन और मलयवती की प्रणय-कथा है। यह प्रणय-कथा प्रथम दृष्टि से ही प्रसूत है परन्तु प्रणय का रस शृङ्गार नहीं। विवाह-विधि समाप्त होती है, बन्धु-बान्धव आपानोत्सव में मग्न हैं, और नव-विवाहित दम्पती को संभोग का अवसर ही नहीं मिलता कि अकस्मात् विप्रलम्भ की छाया उन्हें आ घेरती है। करुणा के बादल तृतीय अङ्क की समाप्ति के साथ वातावरण को आर्द्र तथा रसमय करने लग जाते हैं। वस्तुतः जीमूतवाहन तथा हर्ष का शृङ्गार रस—संभोग तथा विप्रलम्भ दोनों रूपों में—करुण ही है। इसमें उदात्तता है, हीनता का लेश भी नहीं। इस करुण रस के दो अङ्ग हैं—एक तो वह जब मलयवती की चेटी अपनी स्वामिनी से कहती है—इस

निष्करुण मूर्ति के आगे तेरी प्रार्थनाओं और वीणा-गीतों से लाभ ? यह निष्करुणा अथवा स्वप्न-करुणा परिणय की पूर्वावस्था है । बुद्ध भगवान् तथा भगवती गौरी निष्ठुर रहें तो रहें, परन्तु जीमूतवाहन—वह अभी बोधिसत्त्व है, बोधिसत्त्वांश है, वह भगवान् 'अतिमानव' अभी नहीं बना—कारुणिक है, मिथ्याकारुणिक नहीं। श्री-हर्ष की करुणा का दूसरा अङ्ग विवाहोपरान्त जीमूतवाहन का पुत्र-वत्सल बुढ़िया की पुकार सुनकर उसके पुत्र के लिये आत्मोत्सर्ग का संपूर्ण वातावरण है जो पूर्वनिर्दिष्ट करुण रस का पूरक है। करुण रस के ये दोनों अङ्ग अद्भुत कलास्पर्श के साथ नान्दी के दो श्लोकों में प्रस्तुत हुए हैं।

## कला

(१) नाटक का बहिरङ्ग—

विषय की भाँति ही, विषय-प्रस्ताव के विभिन्न अङ्गों में भी श्रीहर्ष की प्रतिभा मौलिक है। नाटक का आरम्भ नान्दी से होता है । नान्दी में स्तुति भगवान् बुद्ध की हुई है। भगवान् बुद्ध करुणा के अवतार थे । तथागत-सिद्धि प्राप्ति से पूर्व वे जन्म-जन्मान्तर में बोधिसत्त्व रहे थे। उन्हींकी करुणा के दो पूरक स्वरूप बोधिसत्त्वांश जीमूतवाहन की अमर गाथा में प्रकट हुए। नान्दी के दो श्लोकों में श्रीहर्ष ने बुद्ध की स्तुति के व्याज से ध्वनि रूप में जीमूतवाहन की करुणा के यही दो पार्श्व उपस्थित किये हैं । बुद्ध बोधि-अवस्था को पहुँचने वाले हैं, वे आँखें मूँदे 'परम तत्त्व' के ध्यान में लीन हैं। इसी समय काम की दूतियाँ आकर उनकी समाधि भङ्ग करने पर उतारू हैं—

"यूँ समाधि-मिस किस प्रेयसि के स्वप्न देखते मुँदी आँख से ?"
"क्षण-इक देखो प्रेम-विकल अबला को !" "निर्बल के बल, वाह रे !"
"झूठमूठ बनते करुणाकर !" "हृदय-हीन तुम-सा, प्रभु ! कौन ?"—१. १.

वाणी के ये पाँच बाण वस्तुतः कामदेव के पञ्चबाण ही तो थे। बुद्ध की अन्तिम परीक्षा का यह क्षण था। उन्होंने आश्रय लिया पृथ्वी माता का—भूमि-स्पर्श मुद्रा ! बुद्ध से पूर्व तपस्वि-जन पृथ्वी, पार्थिवता तथा भौतिक जीवन की उपेक्षा करते हुए आध्यात्मिक उड़ानें लिया करते थे। बुद्ध ही प्रथम योगी हुए जिन्होंने कामदेव के प्रलोभनों को किसी दैवी-शक्ति के द्वारा नहीं अपि तु भूमि-स्पर्श अर्थात् इह-जीवन की भौतिकता तथा मानव-प्रेम एवं करुणा द्वारा ही निष्फल किया। बुद्ध ने जिस प्रकार उपेक्षित भौतिकता के आदान द्वारा मानव जीवन को उदात्त किया, उसी प्रकार श्री-हर्ष ने (भौतिक बुद्धि द्वारा) नान्दी का विषय काम दूतियों की इन चुटकियों को ही बनाया ! श्रीहर्ष की कला अन्य संस्कृत कवियों में भी दिखाई देती है (यथा विशाख-दत्त के मुद्रा राक्षस में—धन्या केयं स्थिता ते शिरसि ?), किन्तु श्रीहर्ष की विशेषता

उनकी सूक्ष्म कवि दृष्टि है, क्योंकि नान्दी का काव्य रस हास (व्यङ्ग्य) का आभास लिये हुए शृङ्गार, बोध तथा आत्मोत्सर्ग की करुणा-त्रयी है। क्या कामदूतियों के इन सिर-तोड़ प्रयत्नों पर कवि के चुभते पदों के संमुख बुद्ध किञ्चिन्मात्र भी विचलित हुए ? स्वयं हर्ष ने स्वीकार किया है, और इसी स्वीकृति में उनकी कथा-वस्तु रसान्तरित[1] हो गई है—

बोध-क्षरण में काम-दूतियों की चुभती चोटों में मौन ! ॥१॥
खिचा रह गया धनुष काम का, विफल वाद्य-नर्तन-रत वीर।
भृकुटि-कम्प-जृम्भा-स्मितिमय नव-मोहिनि में सुन्दरीं अधीर ॥
नत-मस्तक थे सिद्ध-योगि-जन पुलकित, इन्द्र सविस्मय मौन—
बोध-क्षरण में अविचल-अविकल मुद्रा में तापस यह कौन ? ॥२॥

बुद्ध ने विवाह को न कभी बन्धन माना और अतएव न उसे हेय ही कहा। महात्मा बुद्ध की करुणा-त्रयी जीमूतवाहन के यौवन, शुश्रूषा-भाव, तथा आत्मोत्सर्ग के त्रि-'विक्रम' में सूक्ष्म कलार्पण द्वारा अन्तर्निहित है। भवभूति के 'एको रसः करुण एव' की मूल प्रेरणा नागानन्द ही है।

नागानन्द में ही क्यों, प्रियदर्शिका तथा रत्नावली में भी कवि की दृष्टि नान्दी के देवी-देवताओं पर शिष्ट-व्यङ्ग्यात्मक ही रही है। पाठक पढ़ता है और मुस्कराता है—

पादाग्रस्थितया मुहुः स्तन-भरेणानीतया नम्रतां
शम्भोः सस्पृह-लोचन-त्रय-पथं यान्त्या तदाराधने।
ह्रीमत्या शिरसीहिता स्व-पुलक-स्वेदोद्गमोत्कम्पया
विश्लिष्यन् कुसुमाञ्जलिर् गिरिजया क्षिप्तो ऽन्तरे पातु वः ॥रत्ना० १. १॥

यह थी पार्वती की विकलता साधना-क्षरण में और उधर थी शिवजी महाराज की—'ध्यान व्याजमुपेत्य !' नागा० १. १.—सस्पृह-लोचनता, क्योंकि अधमुँदी आँखों की समाधि तो एक बहाना ही थी ! और सिद्धि क्षरण में—

औत्सुक्येन कृतत्वरा, सहभुवा व्यावर्तमाना ह्रिया,
तैस्तैर्बन्धुजनस्य वचनैर्नीता ऽऽभिमुख्यं पुनः।
दृष्ट्वा ऽग्रे वरमात्तसाध्वस-रसा गौरी नवे संगमे
संरोहत्पुलका हरेण हसता श्लिष्टा शिवायास्तु वः ॥रत्ना० १. २॥

प्रथम संगम की वेला में रस-संकर स्वाभाविक है, सह-भू है; किन्तु देवी-देवता, महात्मा बुद्ध, काम को भले ही पराजित कर लें, कवि (श्रीहर्ष) के कटाक्ष से नहीं बच

---

१. अर्थात् 'बौद्ध' करुणा के (द्वितीय) 'पूरक' पार्श्वनाथ के रूप में।

सकते। 'साध्वस' भी एक रस है ! वः शिवाय अस्तु—पार्वती शिव के लिये है, किन्तु कवि द्वारा रस-'साधारणीकृत' होकर कन्या के साध्वस-रस का आनन्द सभी-किसीको मिल रहा है ! कुमारी की तपस्या-यातना तथा सिद्धि (सुहाग-रात) का रस ले लिया; विवाह मण्डप की झाँकी लीजिये—

धूमव्याकुलदृष्टिर् इन्दुकिरणैराह्लादिताक्षी पुनः
पश्यन्ती वरमुत्सुका ऽऽनतमुखी भूयो ह्रिया ब्रह्मणः।
सेर्ष्या पादनखेन्दुदर्पणगते गङ्गां दधाने हरे—
स्पर्शादुत्पुलका, करग्रहविधौ गौरी शिवायास्तु वः ॥प्रिय० १. १॥

इसी नान्दी का तृतीय चरण 'मुद्राराक्षस' की नान्दी[1] का आधार है—परन्तु वहाँ ईर्ष्या पार्वती और शशिकला में है, विवाह के अनन्तर मधु-मास में, कभी—

पादावष्टम्भसीदद्वपुषि दशमुखे याति पातालमूलं।
क्रुद्धो ऽप्याश्लिष्टमूर्त्तिर् भयघनमुमया पातु तुष्टः शिवो वः ॥प्रिय० १. २॥

किस 'रसीली' उद्धतता पर रावण को दण्ड-स्वरूप एक वर मिल गया[2] !

हर्ष की कला में नान्दी की ध्वनि तथा नाटक की प्रगति में परस्पर संगति के अतिरिक्त नान्दी तथा भरतवाक्य की परस्पर संगति भी स्वतः विशिष्ट होती है। प्रियदर्शिका तथा रत्नावली का अभिनय वसन्तोत्सव पर हुआ था, नागानन्द का

---

१. मुद्राराक्षस, १. १.—

'धन्या केयं स्थिता ते शिरसि'—शशिकला, किं नु नामैतदस्याः ?
नामैवास्यास्तदतेत्...।

दोनों नाटकों के पूर्ववर्ती, महाकवि कालिदास मेघदूत में संकेत छोड़ गए थे—

गौरी-वक्त्रभृकुटिरचनां या विहस्यैव फेनैः
शम्भोः केश-ग्रहणमकरोदिन्दुलग्नोर्मिहस्ता ॥पूर्वमेघ, ५४॥

२. कालिदास-मेघदूत, पूर्वमेघ—

"गत्वा चोर्ध्वं दशमुखभुजोच्छ्वासितप्रस्थसन्धेः ॥६२॥"
"त्वामासाद्य स्तनितसमये मानयिष्यन्ति सिद्धाः
सोत्कम्पानि प्रियसहचरीसंभ्रमालिङ्गितानि ॥१५॥

धनपति का यक्ष (=कालिदास) को 'शाप' भी तो 'मेघदूत' का प्रेरक होने के कारण 'वरदान' ही है !

शिशुपालवध १. ५०.—

समुत्क्षिपन् यः पृथिवीभृतां वरं वरप्रदानस्य चकार शूलिनः।
त्रसत्-तुषाराद्रिसुता ससंभ्रम-स्वयंग्रहाश्लेष-सुखेन निष्क्रयम् ॥

इन्द्रोत्सव अर्थात् वर्षा-स्वागत पर हुआ। इसलिये बुद्ध, जीमूतवाहन की करुणा-वृष्टि, मलयवती से पाणिग्रहण के अनन्तर, पंचम अङ्क में गरुड़ की अमृतवृष्टि द्वारा नाग-पुनरुज्जीवन तथा भरतवाक्य की वृष्टि (एवं प्रजाजन की सुख-समृद्धि)-याचना में पुष्ट होती है। मूलकथा में जीमूतवाहन ने बाप-दादा से चले आ रहे कल्प-वृक्ष से अन्तिम वर माँगकर उसे मुक्त कर दिया था। इस प्रकार विसृष्ट कल्पवृक्ष ने स्वर्ग से पृथ्वी पर ऐसी पुष्प-वृष्टि की थी कि संसार में कहीं दारिद्र्य न रहा। कल्पवृक्ष की यही पुष्प-वृष्टि ही तो नाटककार ने भारतवाक्य द्वारा प्रस्तुत करते हुए नाटक को भारतीय प्रथा के अनुसार सुखान्त बना दिया है।

## कला—

(२) नाटक का अन्तरङ्ग—

नाटक के अन्तरङ्ग में सर्व प्रथम अङ्ग आमुख होता है। किस प्रकार आमुख के द्वारा सूत्रधार नायक अथवा नाटक के प्रथम दृश्य का अवतरण कराता है, कवि प्रायः इस अंश में नवीनता प्रस्तुत करते रहे हैं। प्रियदर्शिका तथा रत्नावली में तो श्रीहर्ष नें, नाटकीय कथावस्तु उदयन-कथाएँ होने के कारण मानों भास का आभार स्वीकार करते हुए, भास-नाटकों की भाँति सूत्रधार के नेपथ्य-रचना-प्रस्ताव द्वारा नाटक का प्रथम दृश्य उपस्थित किया है। नेपथ्य-रचना का प्रस्ताव हुआ तो नागानन्द में भी है परन्तु राजकुमार जीमूतवाहन को, राजपाट छोड़कर वृद्ध (वानप्रस्थ) माता-पिता की शुश्रूषा में वनवास भोगता हुआ देखकर, सूत्रधार रंगमंच से विदा होता है। श्रीहर्ष की विशेषता नाटक के संपूर्ण घटनाचक्र को एक सुसंगत शृंखला में बाँधने की अपनी ही है। वह आमुख तक ही सीमित नहीं।

## घटना-संगति—

१. कुछ पात्र तो, यथा चेटी, प्रतीहार, कंचुकी, रंगमंच पर कोई संदेश लेकर ही आते हैं—'आज्ञप्तो ऽस्मि यथा…'।

२. (क) मलयवती और जीमूतवाहन की आँखें चार होती हैं। चेटी को परिहास सूझता है। मलयवती एकदम शङ्कित हो उठती है—कहीं कोई तापस आ निकले और मुझे इस अवस्था में देख ले तो ?… (ततः प्रविशति तापसः)

(ख) मलयवती चेटी को अपना स्वप्न सुना रही है कि गौरी ने वर देकर कल रात उसकी मनःकामना पूरी कर दी है। विदूषक, जो स्वप्न सुन रहा था, जीमूतवाहन को हाथ पकड़कर खींचता हुआ कहता है, चलो हम भी देवी के दर्शन कर आएँ, वह ठीक ही तो कह रही है—'सत्यमेवेषा भणति, वर एव एष (जीमूत-वाहनः !) देव्या दत्तः'। और दोनों मलयवती और चेटी के निकट पहुँच जाते हैं।

(ग) प्रथम दर्शन के अनन्तर मलयवती के लिये न रात में चैन है, न दिन में। चाँदनी, चन्दनगृह, कदलीवृन्त सभी उसके अन्तस्ताप को बढ़ाते ही हैं। चेटी सब समझती है। विह्वलता में मलयवती पूछती है—सखि, अस्ति को ऽप्यस्य दुःखस्योपशमोपायः ? चेटी—भर्तृदारिके, अस्ति, यदि स इहागच्छेत्। (ततः प्रविशति नायको विदूषकश्च)

(घ) जीमूतवाहन ने भी स्वप्न में मलयवती को प्रणयकुपिता प्रेयसी के रूप में पा लिया है। चन्दनलतामण्डप के वातावरण में वही स्वप्न सजीव हो उठता है। 'एषा सा चन्द्रमणिशिला'। चेटी और मलयवती, विदूषक और जीमूतवाहन के वार्तालाप को अधूरा ही सुन पाती हैं। मणिशिला पर उधर जीमूतवाहन स्वप्न-प्रेयसी मलयवती का चित्र बना रहा है, और इधर मलयवती इस अज्ञात प्रेयसी का संकेत पाकर सशङ्क, सेर्ष्य हो उठती है। चित्र-लेखन दृश्य में मलयवती के मन का पूर्ण आविर्भाव इन्हीं दो शब्दों 'एषा सा' पर आश्रित है। मलयवती की विकलता में रस की पूर्णता संभवतः अभी नहीं आई, वह भाई मित्रावसु के लिये विह्वल है। परन्तु चेटी कहती है—गतैव तस्मिन् मनोहरिका। अतः कदाचिद् भर्तृदारको मित्रावसुरिहैवागच्छेत्। (ततः प्रविशति मित्रावसुः)।

(ङ) विवाह के उपरान्त सब कहीं आपानोत्सव की रंगरलियाँ हो रही हैं। चेटी को परिहास सूझा है, और उसने विदूषक का दिवास्वप्न मुद्रा में मुँह काला कर दिया है। जीमूतवाहन और मलयवती की हँसी छूटती है। विदूषक क्रुद्ध होकर चला जाता है। पीछे-पीछे चेटी भी उसे मनाने (के बहाने) चल पड़ती है। नववधू मलयवती काँप उठती है—"हञ्जे चतुरिके, कथं मामेकाकिनीम् उज्झित्वा गच्छसि ? चेटी—(जीमूतवाहनमुद्दिश्य, सस्मितम्) एवमेव चिरमेकाकिनी भव। (निष्क्रान्ता)। अब, एकान्त पाकर जीमूतवाहन कहता है—प्रिये, यह तेरा मुख खिला हुआ अरुण कमल ही तो है, "मधु मधुकरः किन्त्वेतस्मिन् पिबन्न विभाव्यते। (मलयवती विहस्य मुखमुन्नमयति)।" परन्तु चुम्बन भारतीय परम्परा के अनुसार रंगमंच पर प्रस्तुत नहीं हो सकता, इसीलिये—"(प्रविश्य) चेटी—(सहसोपसृत्य) एष खलु सिद्ध युवराजो मित्रावसुः कार्यान्तरेण कुमारं प्रेक्षितुमागतः।"

(च) शङ्खचूड बलि होने चला है। उसे अपने कुल का गर्व है। वह इस प्रकार जीमूतवाहन के बलिदान से जीवन-दान पाकर शङ्खपाल के शुभ्र कुल का कलंक नहीं बनेगा। वह रक्तांशुक युगल साथ लेकर मृत्यु से पूर्व भगवान् दक्षिणगोकर्ण की प्रदक्षिणा करने चला जाता है। "जीमूतवाहन—कष्टं न संपन्नमभिलषितम्। तत् को ऽत्राभ्युपायः ? (सहसोपसृत्य) काञ्चुकीयः—इदं वासोयुगलम्।"

(छ) जीमूतकेतु यौवन, कीर्ति, राज्य, पुत्र तथा पुत्रवधू आदि गृहस्थ के

संपूर्ण सुखों का आस्वादन करके, अब केवल एक वस्तु की प्रतीक्षा में है—"चिन्त्यो मया ननु कृतार्थतया ऽद्य मृत्युः। (प्रविश्य) प्रतीहारः—(सहसोपसृत्य) जीमूत-वाहनस्य।"

(ज) "जीमूतकेतुः—देवि, अपि नाम नाग चूडामणिरयं भवेत्? (ततः प्रविशति रक्तवस्त्रसंवीतः शङ्खचूडः) जीमूतकेतुः—(शङ्खचूडमुपसृत्य) वत्स, किं तव चूड़ामणिरपहृता? शङ्खचूडः—आर्य, न ममैकस्य, त्रिभुवनस्यापि।"

जीमूतवाहन की मृत्यु-समाचार की सूचना के लिये कितना करुणापूर्ण वाता-वरण उपस्थित किया है!

(झ) जीमूतवाहन की आत्म-संतोष मुद्रा को देखकर गरुड़ ने उसे खाना छोड़ दिया है। वह जीमूतवाहन से जानना चाहता है कि वस्तुतः वह है कौन?

"जीमूतवाहनः—एवं क्षुदुपतप्तो न श्रवण-योग्यः। तत्कुरुष्व तावद् अस्मन्मांसशोणितेन तृप्तिम्। शङ्खचूडः (सहसोपसृत्य)—न खलु, न खलु साहसमनुष्ठेयम्। नायं नागः, परित्यजैनम्। मां भक्षय। अहमसौ तवाहारार्थं वासुकिना प्रेषितः।" और उधर जीमूनवाहन का जी बैठ गया, कमबख्त ने आकर सब कुछ किया कराया चौपट कर दिया।

(ञ) जीमूतवाहन को मरा देखकर गरुड़ को इतना पाश्चात्ताप हुआ कि वह अग्निप्रवेश के लिये उद्यत हो गय। परन्तु, "क्व नु खलु वह्निमासादयामि? (दिशः पश्यन्) अमी केचिद् गृहीताग्नय इत एवागच्छन्ति।"

(ट) माँ के सामने पुत्र मरा पड़ा है वह कहती है—अब भी देवता अमृत की दो बूँद टपका दें तो वह जी उठे। "गरुडः—(सहर्षमात्मगतम्) अमृत-संकीर्तनात्साधु स्मृतम्। मन्ये प्रमृष्टमयशः।...अमृतवर्षेण...जीमूतवाहनं...पूर्वभक्षितानस्थिशेषान् आशीविषान् प्रत्युज्जीवयामि।"

३. जिस प्रकार काव्य-समय-शिष्टाचार के अनुसार मित्रावसु के प्रवेश ने जीमूतवाहन को मलयवती के अधर-रस आस्वादन से वञ्चित कर दिया, उसी भाँति चतुर्थ अङ्क में कञ्चुकी तथा प्रतीहार को दो भिन्न सन्देश देकर भेजा गया है। प्रतीहार का काम है मित्रावसु को घर बुला लाए। इसके अनन्तर, अर्थात् जब जीमूतवाहन अकेला रह जाता है तब कञ्चुकी लाल जोड़ा लेकर पहुँच जाता है। शङ्खचूड भी नाटकीय संगति को पूर्ण करते हुए अवसर पर ही गोकर्ण पूजा के लिये क्षणभर ओझल हो जाता है, इसी अवसर में जीमूतवाहन को गरुड़ उठा ले जाता है। तत्पश्चात् रोता-धोता शङ्खचूड ठीक समय पर ही, जीमूतवाहन की मृत्यु से पूर्व पहुँचकर गरुड़ की आँखें खोल देता है और जीमूतवाहन के हृदय में स्वमनोरथ विफल होने की आशंका उत्पन्न कर देता है।

इसी प्रकार दूसरे अङ्क में मलयवती के आत्मघात-उद्योग के अवसर पर जीमूतवाहन तथा विदूषक की निकट उपस्थिति भी नाटकीय-घटना-चक्र की सुसंगत योजना है।

४. पात्रों का अवतरण जिस प्रकार श्लिष्ट हुआ है उसी प्रकार उनका निष्क्रमण भी, यथा—प्रथम दर्शन वेला में विमूढ मलयवती को तापस आकर कहता है कि मध्यन्दिन सवन की वेला बीत रही है।...नायक और नायिका के विलास के लिये एकान्त आवश्यक है। विदूषक का चेटी द्वारा 'उपवर्णन', विदूषक का क्रुद्ध होकर निकल जाना, और चेटी का उसे मनाने जाना स्वाभाविक संगति जुटा देते हैं। परन्तु चुम्बन नाटकीय प्रथा को अभिमत नहीं, सो मित्रावसु आकर नायक को अपने साथ ले जाता है।

५. श्रीहर्ष के अन्य नाटकीय उपकरणों में स्वप्न-संमिलन, स्वप्नानन्तर पाणिग्रहण, विरहोत्कण्ठिता प्रेयसी का आत्महत्या उद्योग, और उसी समय नायक द्वारा उसे पाश-मुक्त करते हुए लतापाश को फेंककर उसके बाहुपाश में स्वयं उलझ जाना, लताजाल अथवा कुञ्ज की ओट से रहस्य वार्तालाप सुनना, वैवाहिक वस्त्र-युगल की उपयोगिता, इत्यादि भी सम्मिलित हैं।

**दृश्य—**

नागानन्द के सम्पूर्ण घटनाचक्र में दो-तीन दृश्य स्मृति-पट पर से उतर नहीं सकते, यथा—

१. चित्र-लेखन दृश्य। इधर नायक स्वप्न-प्रेयसी का चित्र बनाने में तल्लीन है, और उधर नायिका अधूरी बातें सुनकर ईर्ष्या से जली जा रही है। ऊपर से मित्रावसु आकर जीमूतवाहन से मलयवती के पाणिग्रहण का प्रस्ताव उपस्थित करता है। जीमूतवाहन का अपने-आपको अन्यासक्त कहकर उसका प्रत्याख्यान मलयवती के लिये जले पर नमक का काम करता है। अब, वह आत्महत्या न करे तो क्या करे ?

२. विवाह के अनन्तर आपानोत्सव के रंग अपने ही हैं। विट तथा उसका चेट मदिरा की मस्ती में नवमालिका को ढूँढ रहे हैं। उधर से मधुकरों से अपने-आपको बचाने के लिये उपहार के वस्त्र-युगल से घूँघट निकाले बेचारा विदूषक इन मधुकरों के हाथ पड़ जाता है। विट उसे रुष्ट नवमालिका समझकर उसके पाँव पड़कर मनाता है। ऊपर से नवमालिका आ जाती है। बड़ा मनोरञ्जक और परिहासपूर्ण दृश्य बन पड़ता है।......समधी से समधियों जैसी ही ठठोली छिड़ जाती है। विट अपने सेहरे से दो फूल मदिरा के प्याले में डालकर नवमालिका से कहता है—"लै नवमालिका, लै, एन्नूँ पीके अपने बुल्हाँ नाल सुच्ची करके एस बाह्मन नूँ दे दे।"

३. जीमूतवाहन के बलिदान के लिये और गरुड के अवतरण के लिये सन्ध्या

उपयुक्त समय है। प्रतिपदा है। गरुड़ के आगमन से पूर्व विपत्ति के बादल घिर रहे हैं। सामने एक हिम-शिखर सा अस्थि-पर्वत है । समुद्र में ज्वार आने वाली है और एक ओर श्मशानभूमि की बीभत्सता है । गरुड़ स्वाभिमान से वध्यभूमि पर उतर रहा है, और उधर बोधिसत्त्व संतुष्ट है कि आज प्राण-दान से जीवन सफल हुआ। मृत्यु से कुछ क्षण पूर्व तथा मृत्यु वेला में 'एको रसः करुण एव'—जीमूतकेतु, कनक-देवी, मलयवती तथा शङ्खचूड और गरुड़ मानो जीमूतवाहन के 'महा-परिणिब्बाण' के साक्षी होने के लिये ही आ इकट्ठे हुए हैं। अद्भुत सन्नाटा छाया हुआ है—नायक का धैर्य और शान्ति, 'अद्भुत करुणा' का वातावरण और गरुड़ की विवशता और पश्चा-त्ताप—संपूर्ण दृश्य इतना हृदय-स्पर्शी है कि कवि के पास उसके लिये शब्द ही नहीं। किंकर्तव्यविमूढ गरुड़ की अवस्था—सब रो धो रहे हैं परन्तु—वह निःस्तब्ध बैठा बगलें झाँक रहा है !—पाठक इसकी केवल कल्पना ही कर सकता है।

४. करुणा के वातावरण में जहाँ गरुड़ की काया पलट रही है वहाँ मलयवती का विवाह के एक दिन पश्चात् ही सुहाग लुटा जा रहा है। जीमूतवाहन के वृद्ध माता-पिता, शङ्खचूड का पश्चात्ताप, और वृद्धा माता की पुकारों ने दृश्य को सर्वथा ही आर्द्र, अश्रुमय बना दिया है। परन्तु एक बात इस संपूर्ण दृश्य में अखरती ही रहती है कि कवि ने नागों का वर्णन सचमुच के साँपों का-सा ही किया है। नाग भी तो सिद्धों, विद्याधरों की भाँति एक पार्वतीय गण ही हैं !

## परिहास—

१. श्रीहर्ष की परिहास-बुद्धि से स्वयं भगवान् बुद्ध भी नहीं बच सके। (नान्दी, १. १)

२. प्रथम दर्शन की वेला में मलयवती मूक है । चेटी को परिहास सूझता है—अभ्यागत का दो शब्दों से स्वागत तो कर देती ? चलो, मैं ही किये देती हूँ।

३. आपान-दृश्य में शेखरक विदूषक से समधियों की-सी ठठोली करता है। वह कहता है—"नवमालिका, आ, तूँ एहदे कोल बैठ जा।" मैं तुहानूँ दोहाँ नूँ मनौनाँ आँ।...लै, नवमालिका, तूँ एन्नूँ पीके अपने बुल्लाँ नाल सुच्ची करके एस बाह्मन नूँ दे दे।"

४. रत्नावली में संकेत अङ्क का परिहास अपना ही है । सागरिका और उसकी सहेली ने विदूषक की सहायता से यह आयोजना बनाई है कि वासवदत्ता और उसकी चेटी के रूप में उदयन से मिला जाए । परन्तु भेद खुल जाता है, और स्वयं वासवदत्ता संकेत स्थान पर पहुँच जाती है। उदयन उसीको प्रच्छन्न वेष में सागरिका समझ बैठता है......। वासवदत्ता रुष्ट होकर चली जाती है। उसी समय वासवदत्ता के वेष में सागरिका आ जाती है।......उदयन सागरिका के साथ प्रेम आलाप में

मग्न हो जाते हैं कि ऊपर से फिर वासवदत्ता अपनी धृष्टता के लिये क्षमा माँगने आ पहुँचती है। परन्तु वहाँ पहुँचते ही प्रणय की नोंक-झोंक देखकर उसकी क्षमा-याचना-बुद्धि रोष में परिणत हो जाती है। [बरुआ की फ़िल्म 'ज़िन्दगी' इत्यादि में Mrr. X और Vagabond (यमुना और सहगल) में यही घात-प्रतिघात चलते रहते हैं]।

## ध्वनि—

श्रीहर्ष के नाटकों में ध्वनि सूक्ष्म होती है, इसीलिये केवल रसिक ही उसका रस-पान कर सकते हैं। इसका दिग्दर्शन हम नान्दी के प्रकरण में कर आए हैं। संस्कृत के अन्य नाटककारों में ध्वनि प्रायः नान्दी तथा प्रथम अङ्क में ही समाप्त हो जाती है। परन्तु श्रीहर्ष की ध्वनि पग-पग पर, यहाँ तक कि नाटक के अन्तिम दृश्य तक, स्फुरित होती चलती है। प्रथम अङ्क में चेटी मलयमती को समझाती है—'इस निष्करुण मूर्त्ति के सामने याचना से लाभ ?' जीमूतवाहन की मृत्यु से गौरी के वरदान के होते हुए भी, मलयवती एक बार तो विधवा हो ही जाती है। नान्दी की ध्वनि के अनुसार जीमूतवाहन भी इस प्रकार 'मिथ्या-कारुणिक' ही तो ठहरते हैं।......विवाह-विधि से पूर्व नेपथ्य में सिद्ध-लोक में स्नान वेला की घोषणा करते हुए सभी की मङ्गल-कामना की है। संभवतः इस द्वितीय नान्दी की ध्वनि पूर्व सब ध्वनियों की अमङ्गल-सूचनाओं को निरस्त कर देती है।......जीमूतवाहन के शरीर का भार अनुभव करते हुए गरुड़ कहता है—

नागानां रक्षिता भाति गुरुरेष यथा मम।
तथा सर्पाशनाशङ्कां व्यक्तमद्यापनेष्यति ॥४. २८॥

और सचमुच जीमूतवाहन न केवल शङ्खचूड की प्रत्युत संपूर्ण नाग लोक की रक्षा करने में समर्थ होता है। गरुड़ जीमूतवाहन से उपदेश ग्रहणकर नूतन-मार्ग पर अग्रसर होता है, और नाग-भक्षण की अपनी पुरानी आदत को सदा के लिये छोड़ ही नहीं देता अपि तु अमृत-वर्षा से पूर्व-भक्षित नागों को पुनरुज्जीवित करके अपना सब पुराना कलङ्क धो देता है।

## नाटक के अन्य उपकरण—

ध्वनि की भाँति अन्य नाटकीय उपकरणों को भी श्रीहर्ष ने अपने ही ढंग से अपने नाटकों में उपयुक्त किया है। अन्य नाटकों में एक ही रस होता है, अन्य रस संचारी बनकर उसीकी पुष्टि करते हैं। नागानन्द का प्रथम दृश्य तपोवन में—शकुन्तला-दुःष्यन्त की भाँति—जीमूतवाहन तथा मलयवती के गान्धर्व-प्रेम से आरम्भ होता है। कुछ देर के लिये नायिका का मन शङ्कित हो जाता है। किन्तु सुगमता से ही विवाह हो जाता है। दोनों परिवारों के सम्बन्धी आपानोत्सव में मस्त हैं।

इसी समय बोधिसत्त्व का शृङ्गार आत्मोत्सर्ग की उद्वलता द्वारा दान-वीर रस में परिणत हो जाता है। यही दान-वीर अन्ततोगत्वा करुण-रस बनकर संपूर्ण विश्व में छा जाता है।

नाटक की पाँच प्रकृतियों, पाँच अवस्थाओं, पाँच संधियों का अनुकरण हर्ष की मौलिकता एवं उदारता के अनुकूल नहीं उतरता। जहाँ शृङ्गार रस स्वभावतः दान-वीर में, दान-वीर धर्म-वीर में, तथा धर्मवीर करुण-रस तथा परोपकार में क्रमशः परिणत होता चले, ऐसे नाटक में अवस्था-संगति तो आ सकती है परन्तु प्रकृति के इस प्रकार तीन अथवा चार रसों में एक-साथ आप्लावित होने के कारण नाटकीय संधियों का तो अवकाश ही नहीं रह जाता।

## चरित्र-चित्रण—

१. विदूषक—श्रीहर्ष के नाटकों में नाटककार का सब से अधिक स्वाभाविक तथा नाटकीय रूढ़ियों के विपरीत सर्वथा मौलिक चित्रण विदूषक का हुआ है। नागानन्द में जब मलयवती और जीमूतवाहन का गान्धर्व-सम्बन्ध हो गया, केवल उसी एक अवसर पर ही उसे खाने-पीने की स्मृति आई है—

"चलो, मेरे मित्र की इच्छा पूर्ण हुई, अथवा बहिन जी की। या दोनों में से किसीकी भी नहीं, यह तो केवल (अपने पेट की ओर संकेत करते हुए) इस ब्राह्मण की इच्छा पूर्ण हुई है।"

एक बार पहले भी—

"दृष्टं यत्प्रेक्षितव्यम्। इदानीं मध्याह्नसूर्यसंतापद्विगुणित इव मे जठराग्निर्धमधमायते। तन्निष्क्रामावः, येनातिथिर् भूत्वा मुनिजनसकाशाल्लब्धैः कन्दमूलफलैरपि तावत् प्राणधारणं करिष्यामि।"

पर यहाँ उसकी भूख स्वाभाविक है, लड्डुओं का लालच नहीं।

श्रीहर्ष के नाटकों में विदूषक सचमुच नायक का गान्धर्व-मित्र है। मलयवती और जीमूतवाहन की आँखें चार होती हैं और वह कहता है आखिर मेरे मित्र पर कामदेव के, नहीं नहीं मेरे, तीर चल ही गए। कुछ क्षण पूर्व ही तो वह उसे समझा रहा था—'छोड़ो जी, इन बुड्ढों को जो जीते जी ही मुरदा हैं, इनकी सेवा से लाभ? जवान बनो, दोस्त जवान' और ओट से मलयवती का स्वप्न सुनकर मित्र को हाथ से घसीटता हुआ ले जाकर कहता है—'देखा, वह सच ही तो कह रही है, देवी ने इसे ही तो वरदान रूप में यहाँ भेजा है'।

आपानोत्सव में भौंरे मलयवती के होंठों पर नहीं मँडराने गए, उन्हें भी इसी-से छेड़खानी सूझी है। परन्तु किस्मत का मारा एक प्रकार के मधुकरों के पंजे से बच-

कर दूसरी ही प्रकार के 'मधु-करों' के पाले पड़ जाता है।......चेटी के संमुख वह अपने-आपको ब्राह्मण भी सिद्ध नहीं कर सकता, उसका यज्ञोपवीत टूट चुका है; वेदाक्षर, जो दो-एक उसे आते भी होंगे, मदिरा की दुर्गन्ध से वे भी भाग गए और वह कोरे का कोरा रह गया। विवश बेचारे को चेटी के आगे नाक रगड़नी पड़ी !

एक ओर चेटी इससे प्रेम-लीला करने चली थी—विदूषक यही समझ रहा था—किन्तु उसने इसका मुँह काला कर दिया।

काले ब्राह्मण के हृदय में प्रेमांकुर फूट भी निकलें, गान्धर्व लीला में तो उसका मुँह ही काला होता है।

रत्नावली में सागरिका और उदयन के मिलन की योजना इसीके मस्तिष्क की उपज है। विदूषक से तो बृहस्पति भी हार जाए। और चेटियाँ चकित हैं, कि आज तक तो सुनते आए थे कि प्रेमी-प्रेयसियों के विषय में यौगन्धरायण ही सिद्ध-हस्त है, पर आज तो मैत्रेय ने उसे भी मात कर दिया !.... वासवदत्ता पर भेद खुल गया है परन्तु फिर भी सागरिका और उदयन का मिलन होकर ही रहा; विदूषक ने कहा सँभलकर रहो, कहीं वासवदत्ता बवंडर बनकर आ गई, फिर किसीकी ख़ैर नहीं !

संस्कृत के अन्य नाटकों के विपरीत हर्ष के विदूषक नपुंसक नहीं हैं, वे नारी, मदिरा आदि का रस ले सकते हैं। नवमालिका के होंठों से सुच्ची की हुई मदिरा में रस अपना ही है, चाहे पीकर नहाना ही क्यों न पड़े; आख़िर है तो ब्राह्मण ही ना ?

विदूषक परिहास का उपलक्षण होता हुआ नवमालिका तथा शेखरक की संगति के अनुकूल ही है और राजकीय अन्तः-पुर का सुयोग्य पात्र भी है। परन्तु स्मरण रहे कि मूल कथा के जिस पात्र को हर्ष ने नायक का परम मित्र विदूषक बनाया है वह कथासरित्सागर में एक मुनिपुत्र है। हर्ष के कटाक्ष मलयवती पर, बुड्ढे खूँसटो पर, भगवान् बुद्ध पर, काले-कलूटे (कदाचित् मोदक-वृत्ति-शून्य दुबले-पतले भी) ब्राह्मण अथवा मुनिपुत्र पर एक से पड़ते हैं।

२. गरुड़—जीमूतवाहन की बलि से पूर्व गरुड़ अपने आगमन द्वारा संपूर्ण वातावरण को आतंक से भर देता है। परन्तु मृत्यु के मुख में भी जीमूतवाहन की आत्म-संतुष्टि उसकी काया पलट देती है। वह निष्करुण से सकरुण बन जाता है। यह महान् आत्मोत्सर्ग एक नवीन अनुभूति द्वारा उसके रोम-रोम को पश्चाताप और सद्भावना से पूर्ण कर देता है। उसका हृदय-परिवर्तन अन्तस्तल पर गहरी चोट लगने के कारण गम्भीर और सच्चा है, दिखावे का नहीं। गरुड़ का पश्चात्ताप श्रीहर्ष की अपनी कृति है मूलकथा में गौरी की भाँति वह भी जीमूतवाहन से संतुष्ट होकर उसे वर माँगने के लिये कहता है। परन्तु जीमूतवाहन को जिलाने की उसकी साध श्रीहर्ष का कवि-न्याय सहन नहीं कर सकता। गरुड़ की अमृतवर्षा के पूर्व ही भगवती

गौरी मलयवती का वर पूरा करती हुई उसे जीवित कर देती है ।

न गरुड़ कोई पक्षी है, न शंखचूड़ कोई नाग । नाटकीय कथा-वस्तु में दोनों पात्र हैं--एककी हृदय-हीनता पर मन खीझ उठता है तो दूसरे की विवशता पर हृदय बरबस पसीज जाता है । शंखचूड़ किसी भी अन्य की बलि द्वारा अपने प्राण बचाकर अपने उज्ज्वलवंश को कलङ्क नहीं लगा सकता । एक कथा में तो उसके चरित्र को जीमूतवाहन से भी ऊँचा ठहराया गया है—क्योंकि जीमूतवाहन की बलिदान भावना जन्म-जन्मान्तर सिद्ध है, परन्तु शंखचूड़ अपने स्वाभाविक शत्रु गरुड़ से एक वार बचकर भी फिर भागता-भागता आकर उसके सामने अपनी छाती खोल देता है--बलि का बकरा मैं हूँ, यह नहीं है, तुम अन्धे हो ?

३-४. जीमूतवाहन-मलयवती—जीमूतवाहन आत्म-बलिदान का पुतला है इसलिये शंखचूड़ की माँ उसे अपना पुत्रवत् ही नहीं, पुत्र से भी अधिक प्यारा समझती है । (उसके बाप-दादा स्वार्थी थे, किन्तु इस परार्थ के पुतले ने कल्पवृक्ष से विश्वभर को दारिद्र्य-दुःख से मुक्त कराकर, स्वयं कल्पवृक्ष को भी छुट्टी दे दी । वह युवा है, मलयवती के सर्वथा अनुकूल है परन्तु यह उसका गुण नहीं है । जीमूतकेतु ने अनेकों मनोरथों से उसे पाया था--

तं प्रार्थ्य देवतात्मानं स राजा तत्प्रसादतः ।
प्राप जातिस्मरं पुत्रं बोधिसत्त्वांश-संभवम् ।।
दानवीरं महासत्त्वं सर्वभूतानुकम्पिनं ।
गुरु - शुश्रूषण - परं नाम्ना जीमूतवाहनम् ।।

(कथासरित्सागर, ९०. ८-९)

विवाह के उपरान्त भी संसार उसके लिये असार है । वह चकित है कि शेष-नाग की सहस्र जिह्वाओं में से एक भी फूटी ज़बान ऐसी न निकली जो कह सकती कि इस नाग-शिशु के स्थान पर मेरी ही बलि ले लो ! और गरुड़ के विषय में उसका विचार है—

'चञ्चुर्नैव खगाधिपस्य हृदयं वज्रेण मन्ये कृतम् ।'

परन्तु उसे विश्वास है कि वृद्धा की करुण पुकार सुनकर—

'अकरुण-हृदयः करुणां कुर्वीत भुजङ्ग-शत्रुरपि ।'

इसी उदात्तता का एक रूप गरुड़ ने आकर स्वयं देखा, और उसके मृत्युमुख में उज्ज्वल आत्म-संतोष पर वह मुग्ध हो उठा और चकित रह गया कि—

'दृष्टिर्मय्युपकारिणीव निपतत्यस्यापकारिण्यपि ।'

मलयवती संभवतः गुण-कर्म-स्वभाव की दृष्टि से जीमूतवाहन की पत्नी बनने योग्य न हो । वह युवती है, उसके सब काम गौरी के प्रसाद से चलते हैं । वीणा से

वह स्तुति गौरी की कर रही थी किन्तु, उसके मन की पुकार, सुन जीमूतवाहन ने ली। आँखें चार हुईं और तब से शय्या, चन्दनलतागृह, कदलीवृन्त, चाँदनी—सब जैसे उसे काटने को दौड़ते हैं। उसकी सुधि मारी गई है, जाना मणिशिला की ओर है किन्तु पैर उसके देवी मन्दिर की ओर पड़ते हैं। चित्र-लेखन दृश्य में सिद्ध-कन्या होते हुए भी वह यह कभी सहन नहीं कर सकती कि जिसपर वह स्वयं मरती हो उसे किसी अन्य से प्रेम हो। ईर्ष्या स्त्री का स्वभाव है। परन्तु तपस्या आखिर फल लाती है—'क्लेशः फलेन हि पुनर्नवतां विधत्ते'। अब वह नववधू है। जीमूतवाहन के साथ बैठते वह लजाती है—

दृष्टा दृष्टिमधो ददाति कुरुते नालापमाभाषिता।
शय्यायां परिवृत्य तिष्ठति बलादालिङ्गिता वेपते।
निर्यान्तीषु सखीषु वासभवनान् निर्गन्तुमेवेहते।

परन्तु जीमूतवाहन को इसी कारण वह और भी प्यारी लगती है। किन-किन तपस्याओं के अनन्तर उसने उसे पाया है! उसकी दृष्टि में—

एतत् ते भ्रूलतोल्लासि पाटलाधरपल्लवम्।
मुखं नन्दनमुद्यानम् अतो ऽन्यत्केवलं वनम्॥
स्मित-पुष्पोद्गमो ऽयं ते दृश्यते ऽधर-पल्लवे।
फलं तु जातं मुग्धाक्षि पश्यतश्चक्षुषोर्मम॥

और कवि के साधारणीकरण द्वारा 'पश्यतश्चक्षुषोस्तव!' यही नवदम्पति का प्रथम तथा अन्तिम मिलन है। मूलकथा में जब जीमूतवाहन को लेकर गरुड़ उड़ता है, उस समय जीमूतवाहन की चूड़ामणि मलयवती के चरणों में आ गिरती है, परन्तु श्रीहर्ष जीमूतवाहन की पितृ-भक्ति के समर्थन में उसे उसके पिता के चरणों में गिराते हैं।

चूड़ामणिं चरणयोर्मम पातयता त्वया।
लोकान्तरगतेनापि नोज्झितो विनयक्रमः॥५. १२॥

अब कथा का मुख्य पात्र जीमूतवाहन का बोधिसत्त्व रूप है, एक लौकिक सद्यो-विवाहिता पत्नी नहीं। स्वयं मलयवती भी जीमूतवाहन की करुणा का पात्र ही तो थी—बुद्ध मिथ्या-कारुणिक हो सकता है, गौरी निष्ठुर हो सकती है, किन्तु जीमूतवाहन बोधिसत्त्व नहीं (अभी वह अति-मानव नहीं बना)। आत्महत्यार्थ फाँसी लगाने से पूर्व स्वयं मलयवती ने ही तो उसे पुकारा था—

हा नाथ विश्व-विख्यात-करुणेनापि न त्वया।
कथमस्मि परित्राता देव जीमूतवाहन॥कथासरित्० ९०.७४॥

अब मलयवती की परीक्षा का समय है। वह स्त्री-स्वभावतः कातर है। उसके

मन में चित्र-लेखन दृश्य की भाँति अब नूतन घात-प्रतिघात उठेंगे ही—

(i) अहं तु पुनर्मुहूर्तकमपि आर्यपुत्रमपश्यन्ती अन्यदेव किमप्याशंके।

(ii) देवी—(सहर्षं, मलयवतीमालिङ्ग्य) अविधवे, धीरा भव। न खलु त ईदृशी आकृतिर्वैधव्य-दुःखमनुभवितुम्।

मलयवती—(सहर्षम्) अम्ब, तवैषाशीः (पादयोः पतति)।

(iii) मलयवती—हा, कथं सत्यीभूतं मे दुश्चिन्तितम्?

(iv) मलयवती—(बद्धाञ्जलिरूर्ध्वं पश्यन्ती) भगवति गौरि, त्वयाज्ञप्तं विद्याधरचक्रवर्ती ते भर्ता भविष्यतीति कथं तन्मम मन्दभाग्यायास् त्वमप्यलीकवादिनी संवृत्ता?

किन्तु नहीं, देवता जीवन में धोखा भले ही दे जाएँ, काव्य में उन्हें ध्वनि-पूर्त्ति के अर्थ कवि-न्याय के अधीन ही रहना पड़ता है। (ततः प्रविशति ससंभ्रमा गौरी)।

५-६. जीमूतकेतु-कनकदेवी—श्रीहर्ष ने जीमूतवाहन की माता का नाम न देकर उसे केवल 'देवी' शब्द से ही संबोधित किया है। सोमदेव की कथा में उसका नाम कनकदेवी है। नागानन्द में पुत्र की मृत्यु के अनन्तर वातावरण की करुणार्द्रता को जीमूतकेतु-दम्पती का अग्नि-चयन और भी सान्द्र कर देता है। यही इस वृद्ध वानप्रस्थ दम्पती की प्रस्तुत नाटक में नाटकीय उपयोगिता है। कथासरित्सागर में कल्प-वृक्ष की मुक्ति जीमूतवाहन ने माता-पिता की अनुमति से ही की थी, और जब बूढ़े माँ-बाप ने देखा कि जिसके लिये हम यह राज्य-वैभव छोड़ चले हैं, उसीकी इसमें कोई आसक्ति नहीं, तब उन्होंने प्रसन्नता-पूर्वक जीमूतवाहन को भी अपने साथ वन में चलने की अनुज्ञा दे दी। नागानन्द में केवल एक प्रतीहार को ही जीमूतकेतु-दम्पती के वानप्रस्थ-रूप के दर्शन हुए हैं—"जीमूतकेतु एक शुभ्र रेशमी दुपट्टा पहने हैं। दुपट्टे पर तरङ्गें उठ रही हैं। पास कनकदेवी की गङ्गा के समान शुभ्र मूर्त्ति विराजमान है। मलयाचल की वेला के समान चरणों में मलयवती विद्यमान है" (५. २)। जीमूत-केतु सचमुच समुद्र हैं। करुणा के अथाह समुद्र, विशालहृदय समुद्र!

७. कञ्चुकी—कञ्चुकी की नाटकीय उपयोगिता जीमूतवाहन को उसकी बेबसी में विवाह-मंगल का लाल जोड़ा पहुँचाने में है। उसका अपना चरित्र सभी अन्तःपुर के बुड्ढे कर्मचारियों का प्रतिरूपक है—

अन्तःपुराणां विहित-व्यवस्थः<br>
पदे-पदे ऽहं स्खलितानि रक्षन्।<br>
जरातुरः संप्रति दण्ड-नीत्या<br>
सर्वं नृपस्यानुकरोमि वृत्तम् ॥४. १॥

**शब्द-गुण—**

श्रीहर्ष की अन्तरङ्ग तथा बहिरङ्ग शैली से हम परिचित हो लिये। हमने देखा कि किस प्रकार नाटकीय उपकरणों तथा साहित्य की उपेक्षिताओं के उपयोग में वे सिद्ध-हस्त हैं। किन्तु क्या भाषा तथा नाटकोपयोगी अन्य कलाओं में भी उनका यथा-योग्य प्रवेश है ? मलयवती के तन्त्री-उपवीणन में जो व्यञ्जन धातु, त्रिविध लय, त्रिविध यति, त्रिविध वाद्यविधि का सूक्ष्म दर्शन उपस्थित किया है, तथा मलयवती के गीत सुनने में निःस्तब्ध, व्याजिह्माङ्ग हिरणों को उपस्थित किया है—ये सब बातें श्रीहर्ष की कला-प्रियता, प्रकृति-अन्तस् के साक्षात्कार तथा कला-परिचय की बोधक हैं। भाषा के विषय में यह कह सकना तो कठिन है कि संस्कृत अथवा प्राकृत पर उन्हें वही अधिकार था जो उनके राज-कवि बाणभट्ट को था (उनकी शैली को वैदर्भी आदि नामों से, तथा प्राकृत को शौरसेनी आदि नामों से विशिष्ट करना अनुचित होगा)। दोनों समकालीन थे, किन्तु बाणभट्ट की परिहास-ग्रहण बुद्धि, गाथा-विज्ञान, भाषा-विज्ञान, मनो-विज्ञान आदि का सर्वाङ्ग परिचय अनुपम है। परन्तु नागानन्द नाटक में ही भाषा प्रयोग में भी श्रीहर्ष की लेखन-चातुरी स्वतः विशिष्ट है। विचार-दृष्टि से देखें, तो जहाँ कुछ प्रेरणाएँ उन्हें अपने पूर्ववर्ती कवि-नाटककार कालिदास से उपलब्ध हुईं, वहाँ उनकी मौलिकता परवर्ती कवि भवभूति, विशाखदत्त, आदि के लिये उपजीव्य वस्तु बन ही गई थी। प्रथम हम उनकी शब्द-चातुरी को ही लेते हैं।

**शब्द—**कुछ शब्द श्रीहर्ष की शैली के इतने अन्तरङ्ग हैं कि वे अन्य कवियों ने प्रयुक्त ही नहीं किये, यथा—पिष्टातक, आयल्लक। कोष में 'पिष्टातक' अनुपलभ्य है, प्रकरण में इसका अर्थ स्पष्ट है : पिष्ट + अत + क, अर्थात् पुष्पादि का उड़ता हुआ पराग, *Cf.* Panjabi पीठया होया अट्टा। आयल्लक का अर्थ कोषकार उत्कण्ठा, उत्सुकता आदि करते हैं, किन्तु इसकी ध्वनि भी पंजाबी शब्दों की सी है, ध्वन्यर्थता-बुद्धि से हम इसका अर्थ (हार्दिक) गाढ-स्नेह की (आकुल) परिपूर्णता समझ पाए हैं। (*Cf.* the '*la-la-la*', of songs, and the '*tirra-lirra*' of Tennyson)। इसी प्रकार आकृति शब्द में मलयवती का परिपूर्ण यौवन समाविष्ट हैं, न कि केवल उसका मुखड़ा—"न खलु त ईदृशी आकृतिर् वैधव्य-दुःखमनुभवति।" पंजाबी में भी "एहो जई मुटयार नूँ ए रँडेपा !' हर्ष कभी किसी हार्दिक अनुभूति के लिये 'स्वाभाविक', 'प्राकृतिक' शब्द का प्रयोग नहीं करते, उसके वर्णन के लिये उनका प्रिय शब्द है 'सह-भू' *Cf.*—पंजाबी—'नाल ई जम्मे ने'। चेटी को ठठोली सूझती है, तो मलयवती कहती है "नी चुलबुलिये, तूँ एह की कीता ए ?" एह वी कोई हासे दा वेला सी ?"—'परिहास-शीले, मैवं कुरु'। आपानोत्सव में भी विट ने विदूषक से समधियों का-सा ही परिहास किया है—'सम्बन्धिकानुरूपः परिहासः कृतः'। शेखरक

नवमालिका से कहता है—नवमालिका, लै, एनूँ पीके अपने बुल्लाँ नाल सुच्ची करके बाह्मन नूँ दे दे (नवमालिके, पीत्वा चोक्षित्वा देह्येतदेनम्) । आपनोत्सव का हँसी-ठट्ठा, शब्द, मुहावरे, वातावरण सब कुछ पंजाबी हैं । जीमूतवाहन जब मित्रावसु के प्रस्ताव को ठुकरा देता है तब मित्रावसु ने कहा है—'एवं निवेदितात्मनो ऽस्मान् प्रत्याचक्षाणः कुमार एव बहुतरं जानाति,' (असाँ ताँ आपने वलों कह छड्डेया, तुसाँ न मन्नया, तुसीं आप ई सयाने ओ) । गरुड़ से कहता है—पहलाँ रज्ज के सुनन जोगे (श्रवण-योग्यः) ताँ हो जाओ । सूत्रधार नटी को बुलाते हुए कहता है 'परपुरुष-चन्द्र-कमलिनि'—वाह, चन्द वर्गे पराए पुरख (अर्थात अतिथि, श्रोता-जन) आए बैठे ने ते तूँ कमलिये अन्दर लुकी बैठी एँ ।

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि हर्ष का अपना देश पंजाबी बोली का देश है, जहाँ आजकल पंजाबी बोली जाती है । हर्ष के दिनों की संस्कृत, प्राकृत, तथा अपभ्रंश परम्परा आजकल की पंजाबी का मूल है । ये पंजाबी विशेषताएँ बाण के काव्य में भी कहीं-कहीं मिलती हैं यथा—बहुकरी=बौखर(बुहारी)। परन्तु इनकी पंजाबी में सिन्धी की पुट नहीं है, जिससे प्रमाणित होता है कि उनकी भाषा मूलतः ग्रियरसन के इनर बैंड (Inner Band) वर्ग की भाषा थी, आउटर बैंड की नहीं । यह हिन्दी के निकटतर थी, 'मुलतानी' अथवा 'लहँदा' से दूरतर । परम्परा भी तो श्रीहर्ष को कुरुक्षेत्र, थानेसर का ही मानती है ।

श्रीहर्षनाटकचक्र का नाटककार कौन है इस प्रश्न पर विचार-विनिमय प्रस्तुत करते हुए हम ऊपर कह आए हैं कि धावक कोई कवि नहीं हुआ, बाण-भट्ट इन नाटकों का लेखक हो नहीं सकता । और कि इतने श्रीहर्षों में से केवल महाराज श्रीहर्षवर्धन ही इनके रचयिता हो सकते हैं । एक और श्रीहर्ष भी हैं, जिन्होंने भाऊदा जी, फ़र्ग्युसन की कल्पना के अनुसार, कोरूर की लड़ाई (५८७ ई०) में शकों को परास्त करके विक्रमादित्य की उपाधि अर्जित की थी, (और ६०० वर्ष पूर्व ! विक्रमादित्य संवत् की स्थापना की थी) । एक टीकाकार (मधुसूदन-१७११ वि०) ने तो लिख भी दिया कि रत्नावली का रचयिता उज्जयिनी का श्रीहर्ष था (देखो ऊपर—श्रीहर्ष-नाटकचक्र का रचयिता—बाह्यसाक्षी, पृष्ठ *vi*) । इस प्रकार प्रस्तुत नाटकचक्र के रचयिता के विषय में यह चतुर्थ हर्ष एक नई समस्या उपस्थित कर देते हैं । परन्तु इसका प्रत्याख्यान इ-त्सिंग और य्वान् च्वाँग की साक्षियों द्वारा—कि नागानन्द न केवल श्रीहर्ष ने रचा और उसका अभिनय कराया, अपि तु जीमूतवाहन के पात्र में स्वयं अभिनय किया—यदि विश्वसनीय न भी समझा जाए, तो भी भाषा की युक्ति के आधार पर इस नाटक-त्रयी के रचयिता का मध्य भारत, उज्जैनवासी होना असंभव है । वह निश्चय ही पाञ्चाल देशीय था । सूक्ष्म तुलना पर श्रीहर्ष की शैली काव्य-सम्प्रदाय की शास्त्रीय रीतियों में पाञ्चाली ही उतरेगी । श्रीहर्ष की श्लेष तथा

अर्थगौरव-प्रधान वृत्ति बाण के निम्न-लिखित लक्षण के अनुसार भी उत्तर-पश्चिम-'स्थानीय' ठहरती है—

'श्लेष-प्रायमुदीच्येषु प्राच्येष्वर्थ-गौरवम् ।'

नान्दी की सूक्ष्म ध्वनि में अर्थ-गौरव पुष्ट होता है तो चतुर्थ अङ्क की समाप्ति पर गरुड़ की उक्ति में अर्थ-गर्भित श्लेष की सुन्दरता अनुपम है—

नागानां रक्षिता भाति गुरुरेष यथा मम ।
तथा सर्पाशनाशङ्कां व्यक्तमद्यापनेष्यति ॥४. २८॥

श्रीहर्ष के श्लेष में रस है, शब्दालङ्कारमात्र नहीं । इस श्लेष का रस केवल पंजाबी ही दे सकती है—आपनोत्सव में बेचारा विदूषक एक प्रकार के मधुकरों से बचता है तो दूसरे प्रकार के मधुकरों के चुंगल में जा फँसता है ।—

अमी गीतारम्भैर्मुखरितलतामण्डपभुवः
परागैः पुष्पाणां प्रकटपटवासव्यतिकराः ।
पिबन्तः पर्याप्तं सह सहचरीभिर्मधुरसं
समन्तादापानोत्सवमनुभवन्तीह मधुपाः ॥३. ८॥

यह मौज-बहार विद्याधर और सिद्ध लूट रहे हैं कि भौंरे ? श्लोक का प्रत्यक्षर श्लिष्ट है, किन्तु सुबन्धु के श्लेष के विपरीत, सरस है । आपानोत्सव दृश्य का अनुवाद भाषा, वातावरण, तथा मानव-प्रवृत्ति अर्थात् सभी दृष्टियों से पूर्ण पाञ्चाली वृत्ति ही कर सकती है । ब्राह्मण के जनेऊ पर एक पंजाबी मतवाला (मत्तपालक) ही हाथ डालने का साहस कर सकता है । पंजाबी मदिरा की तीक्ष्ण गन्ध से ही वेदाक्षर उड़ सकते हैं और एक पंजाबी लफंगा (विट) ही अपनी प्रेयसी को पर पुरुष के पास बिठाकर उसके होंठों से सुच्ची की हुई मदिरा एक ब्राह्मण को देकर कह सकता है--'एतन्नव-मालिकामुखसंसर्गविर्वाधतरसं शेखरकाद् अन्येन केनाप्यनास्वादितपूर्वम् । तत् पिबै-तत् । किं ते अतः परं संमानं करोमि ?'—(ए नवमालिका दे बुल्लाँ दे रस दी भरी जिदा शेखरक तों बिना पहलाँ किसे स्वाद नहीं लित्ता, लै पी ताँ सही । एदूँ पराँतेरा होर की मान कराँ ?), और एक पंजाबी ब्राह्मण ही विवशता में चेटी के चरणों पर गिरने का और उसकी मुँह-लगी शराब का रस ले सकता है, और फिर 'मत्तपालक-संसर्गदूषित' होने के पाप को जाकर छप्पड़ के 'मुथरे' पानी में धो सकता है ।

टीकाकार, आलोचक तथा अनुश्रुतियाँ किसी भी व्यक्ति को श्रीहर्ष-नाटक-चक्र के रचयिता होने का श्रेय दे सकती हैं, परन्तु निष्पक्ष अनुसंधान इन नाटकों के लेखक को पंजाबी ही ठहराएगा । यही एक युक्ति थानेसर अथवा कुरुक्षेत्र के श्रीहर्ष को यह श्रेय देने के लिये पर्याप्त है । श्रीहर्ष तथा शूद्रक, दो ही नाटककार संस्कृत वाङ्मय में ऐसे हुए हैं जिनका परिहास अनोखा भी है, शिष्ट भी है, और स्वाभाविक

भी है। इस परिहास की कुछ झलक हमें बाण में भी मिलती है—प्रथम-मिलन में श्रीहर्ष ने बाण के विषय में कहा था 'माहानयं नागः' और राजकवि ने अपनी गुण-ग्राहिता से इस उक्ति को हर्षचरित में अमर कर दिया है। परिहास करने और परिहास सहने—दोनों में हृदय की महत्ता अपेक्षित होती है।

## श्रीहर्ष का आभार—

श्रीहर्ष के आभार को संस्कृत नाटकों की कालानुक्रमणी के अनुसार तीन भागों में विभक्त किया जा सकता है—

१. श्रीहर्ष की अपनी मौलिकता, जिसमें सातवीं शताब्दी की बाण-मयूर आदि कवियों की अपनी समकालीन विशेषताएँ समाविष्ट हैं। इस युग की सबसे बड़ी आकांक्षा ब्राह्मणों तथा श्रमणों के परस्पर वैमनस्य को शान्त करना थी। और यह पूर्त्ति महाराज श्रीहर्षवर्धन ने ही अपने कलास्पर्श से प्रस्तुत की। संस्कृत साहित्य का प्रस्थान काल (Classical Period) तथा हिन्दू-संस्कृति का स्वर्णयुग गुप्तकाल के अनन्तर अभी अस्त नहीं हुआ था। किन्तु श्रीहर्ष की नाटककार रूप में सूक्ष्म-सरस परिहास, ध्वनि, श्लेष, अर्थान्तरन्यास प्रथाओं के विरुद्ध नाटकीय अवस्था-प्रकृति-सन्धि आदि अङ्गों से विहीन मौलिकता को पंजाबी के लोक-साहित्य के अतिरिक्त किसी ने भी नहीं अपनाया। श्रीहर्ष को और पंजाबी साहित्य को आचार्य-समय के बहिरङ्ग अलङ्कार, रीति, तथा सन्धि आदि नहीं जँचते। यहाँ काव्य का विषय 'अन्तरङ्ग' है—शृङ्गार अथवा भक्ति की, मानसिक एवं आध्यात्मिक, आन्तरिक काय-कल्प कर देने वाली, अनुभूति।

२. (क) श्रीहर्ष से पूर्व शूद्रक, भास तथा कालिदास अपूर्व ख्याति प्राप्त कर चुके थे। शूद्रक से संभवतः श्रीहर्ष ने परिहास बुद्धि ग्रहण की हो। उदयन-नाटकों, प्रियदर्शिका तथा रत्नावली, में भास की छाया स्पष्ट ही है, किन्तु उनमें भी कथा-प्रयोग, वेष-परिवर्तन आदि कल्पना-वैचित्र्य द्वारा कवि ने अपनी निजी मौलिकता का परिचय दिया है। साथ ही राज्य की घटनाओं—राज्यश्री का आत्म-हत्या प्रयास तथा य्वान् च्वाँग की विपत्ति—को भी अपने नाटकों में प्रतिच्छायित कर दिया है। एक त्रुटि जो हमें आपाततः खटकती है वह यह है कि—राज्यश्री (जिसका परिगणन भारतीय इतिहास में प्रभावती गुप्ता, अहल्या बाई तथा झाँसी की रानी के साथ होता है) को, राज्य कार्य में अपनी सह-योगिनी बहिन राज्यश्री को, श्रीहर्ष ने एक स्वतन्त्र नाटक का विषय क्यों नहीं बनाया?

(ख) नागानद नाटक में शकुन्तला की उदात्तता एवं शिष्ट शृङ्गार-बुद्धि का भी स्थान-स्थान पर परिचय मिलता है। मलयवती तथा जीमूतवाहन के गन्धर्व प्रेम का वातावरण वही शकुन्तला का तपोवन है, परन्तु राजकुमार यहाँ आखेटक बनकर

नहीं आया। तपोवन में पहुँचने पर पशु-पक्षी कण्वाश्रम की भाँति उसका स्वागत करते हैं। परन्तु एक बात कालिदास की कवि दृष्टि से ओझल रह ही गई—यहाँ शुक साम-गान कर रहा है। अन्यथा तपोवन का संपूर्ण वातावरण तथा चित्र-लेखन दृश्य कालिदास की शकुन्तला ने प्रदान किये हैं। यह तपोवन है, किन्तु दुःष्यन्त की भाँति मलयानिल जीमूतवाहन को एक नवीन स्फूर्ति से संचारित कर देता है—

सेव्यो ऽयं मलयाचलः किमपि मे चेतः करोत्युत्सुकम् ॥१. ९॥

और दुःष्यन्त की ही भाँति—

स्पन्दते दक्षिणं चक्षुः फल-कांक्षा न मे क्वचित्।
न च मिथ्या मुनि-वचः कथयिष्यति किं न्विदम्? (१. १०)

दुःष्यन्त की भाँति ही जीमूतवाहन की हृदयाशङ्का शान्त हो जाती है—

कथमियमेवासौ विश्वावसोर्दुहिता मलयवती? अथवा, रत्नाकरादृते कुतश्चन्द्र-लेखाप्रसूतिः?

मलयवती को पिता विश्वावसु ने मध्यंदिन सवन के लिये घर बुला भेजा है। शकुन्तला की भाँति वह भी—(उत्थाय, निःश्वस्य, सलज्जं सानुरागं च जीमूतवाहनं पश्यन्ती तापस-सहिता निष्क्रान्ता)। जीमूतवाहन कहता है—

अनया जघनाभोग-मन्थर-यानया।
अन्यतो ऽपि व्रजन्त्या मे हृदये निहितं पदम् ॥१. १९॥

विदूषक नायक को समझाता है धैर्य धारण करो, तो नायक उत्तर देता है, क्या मैं धैर्य धारण नहीं कर रहा?—

नीताः किं न निशाः शशाङ्क-रुचयः...॥२. ३॥

विवाह के अनन्तर जीमूतवाहन की दृष्टि में मलयवती के स्वभाव-सुन्दर, यौवनभरावनत शरीर पर आभूषण केवल व्यर्थ का बोझ ही हैं—

स्वाङ्गैरेव विभूषिता ऽसि वहसि क्लेशाय किं मण्डनम्? ॥३. ६॥

और दुःष्यन्त को तो शकुन्तला के वल्कलवस्त्रों, शैवल आदि आभूषण-प्रवचनीयों में भी दैवी सौन्दर्य की झलक ही मिली थी—

इयमधिक-मनोज्ञा वल्कलेनापि तन्वी।
किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम्? (शकु० १.२०)

शकुन्तला का शिकार होकर दुष्यन्त ने मृगया का त्याग कर दिया था और जीमूतवाहन का शिकार होकर गरुड़ ने नाग-भक्षण का। तुलना करो—

गाहन्तां महिषा निपानसलिलं शृङ्गैर्मुहुस्ताडितं
छायाबद्धकदम्बकं मृगकुलं रोमन्थमभ्यस्यतु।

विश्रब्धं क्रियतां वराहततिभिर्मुस्ताक्षतिः पल्वले
विश्रामं लभतामिदं च शिथिलज्याबन्धमस्मद्धनुः ।। (शाकुन्तले २. ६)

क्वचिद् द्वीपाकारः पुलिनविपुलैर्भोगनिवहैः
कृतावर्तभ्रान्तिर्वलयितशरीरः क्वचिदपि ।
व्रजन् कूलात्कूलं क्वचिदपि च सेतुप्रतिसमः
समाजो नागानां विहरतु महोदन्वति सुखम् ।। (नागानन्दे ५. २७)

कालिदास के 'न खलु न खलु बाणः संनिपात्यो ऽयमस्मिन्' की छाया श्रीहर्ष के 'न खलु न खलु मुग्धे साहसं कार्यमेवम्' (नाग० २. ११) और 'अलमलमतिमात्रं साहसेनामुना ते' (रत्नावली ३. १७) में स्पष्ट है ।

(ग) शब्दादि अंशों में कथासरित्सागर तथा नागानन्द की तुलना निरर्थक है । क्योंकि कथावस्तु एक होने से प्रतीत ऐसे होता है जैसे श्रीहर्ष ने स्थल-स्थल पर सोम-देव को शब्दशः, वाक्य तथा परिस्थिति आदि सभी अङ्गों में पूर्ण-रूपेण उद्धृत ही किया है । ऐसे कुछ स्थल हमने टिप्पण में उदाहरण-स्वरूप यथास्थान संगृहीत कर दिये हैं । यदि गुणाढ्य की पैशाची बृहत्कथा उपलभ्य होती तो संभव है हमें श्रीहर्ष के अन्य अंशो में भी पूर्ववर्ती कवियों के आभार दृष्टिगोचर होते ।

३. भारत में प्रस्थान साहित्य की समाप्ति सुबन्धु, बाण, श्रीहर्ष के साथ अथवा सातवीं शती के प्रथमार्ध के साथ हो जाती है । प्रस्थान-युग की समाप्ति के अनन्तर भी दो एक प्रतिभाशाली कवि हुए हैं, किन्तु उनकी संस्कृत में, उनकी प्राकृत में, लोक-भाषा की-सी सजीवता नहीं हैं ।

भवभूति के नाटकों में प्राकृत कहीं-कहीं पर तो संस्कृत से भी अधिक समास-बहुल है, अत्यधिक कृत्रिम है । रस-दृष्ठि से साधारणतया आलोचक भवभूति को करुण रस का प्रतिनिधि कवि स्वीकार करते हैं । परन्तु हमें तो उनका संपूर्ण रस कालिदास तथा (विशेषतः) श्रीहर्ष की प्रतिभा से नितान्त अकृतज्ञता के साथ ले लिया गया प्रतीत होता है । श्रीहर्ष ने भी कालिदास के तपोवन आदि से अपने नाटकों को प्रतिच्छायित किया है, परन्तु भवभूति ने कालिदास तथा श्रीहर्ष की नवलता में अपना अनुदान कुछ भी तो नहीं जोड़ा । भवभूति का 'एको रसः करुण एव' नागानन्द नाटक तथा जीमूत-वाहन-बोधिसत्त्व की सहृदयता से प्रेरित है । *Cf.*—

श्रीहर्ष के 'मिथ्या-कारुणिको ऽसि,' 'किमेतस्या निष्करुणायाः पुरतो वाबितेन' के व्यङ्ग्य, करुणरस, तथा जीमूतवाहन के बलिदान और बलिदान से पूर्व मलयवती-प्रणय की उभय-विध करुणा का पूर्ण वातावरण ही तो उत्तररामचरित का 'विवर्त-भेदात्' भिन्न-भिन्न रूप में प्रस्तुत 'एको रसः करुण एव' है ।

अपि च,

चञ्चुर्नैव खगाधिपस्य हृदयं वज्रेण मन्येकृतम् ।।४. ६।।

अस्या विलोक्य मन्ये पुत्र-स्नेहेन विक्लवत्वमिदम् ।

अकरुण-हृदयः करुणां कुर्वीत भुजङ्ग-शत्रुरपि ।।४. ११।।

और भवभूति—अपि ग्रावा रोदित्यपि दलति वज्रस्यहृदयम् ।।उत्तर०।।

परन्तु उत्तररामचरित अथवा रामभद्र की करुणा किसी 'वज्रहृदय' गरुड़ का हृदय विदीर्ण नहीं कर सकी। और देखिये—

१. न प्रभातरलं ज्योतिरुदेति वसुधातलात् ।। (शकुन्तला १. २५)

२. रत्नाकराद् ऋते कुतश्चन्द्रलेखा प्रसूतिः ।। (नागानन्द पृष्ठ ६४)

३. कुतो वा महोदधिं वर्जयित्वा पारिजातस्योद्गमः ।। (मालती० २. )

अन्यत्र, गरुड़ और श्मशानभूमि आदि का बीभत्स वातावरण श्रीहर्ष जिस प्रकार समास-बहुल, श्रवण-कठोर, और कहीं-कहीं दुर्बोध एवं सामान्यतः अज्ञात पदावलियों से भरे श्लोकों में प्रस्तुत करते हैं, वही वृत्ति भवभूति ने लव तथा चन्द्रकेतु के युद्ध में वनवास के अजगरों के वर्णन में अपनाई है। श्रीहर्ष के निम्न उद्धरण सहसा भवभूति का स्मरण कराते हैं—

उद्गर्जज्जलकुञ्जरेन्द्ररभसाऽऽस्फालानुबद्धोद्धतः ।।४. ३।।

चञ्चच्चञ्चूद्धृतार्धच्युतपिशितलवग्राससंवृद्धगर्वैः ।।४. १७।।

क्षिप्त्वा बिम्बं हिमांशोर्भयकृतवलयां संहरन् शेषमूर्त्तिम् ।।४. २४ ।। इत्यादि

परन्तु श्रीहर्ष की कलादक्षता भवभूति में नहीं है। जीमूतवाहन के मृत्युमुख में आत्म-संतोष से गरुड़ का न केवल हृदय-परिवर्तन ही संपन्न हुआ है, अपि तु 'वाच्य'-परिवर्तन भी—

ग्लानिर्नाधिकपीयमानरुधिरस्याप्यस्ति धैर्योदधेर्

मांसोत्कर्तनजा रुजोऽपि वहतः प्रीत्या प्रसन्नं मुखम् ।

गात्रं यन्न विलुप्तमेष पुलकस्तत्र स्फुटो लक्ष्यते

दृष्टिर् मय्युपकारिणीव निपतत्यस्यापकारिण्यपि ।।५. १५।।

अपि च

आवर्जितं मया चञ्च्वा हृदयात्तव शोणितम् ।

अनेन धैर्येण पुनस्त्वया हृदयमेव नः ।।५. १७।।

पश्चात्ताप की अग्नि ने झुलसाकर गरुड़ को अपनी ही दृष्टि में नीच बना दिया है—

ज्वालाभङ्गैस् त्रिलोकीग्रसनरसचलत्कालजिह्वाग्रकल्पैः

सर्पद्भिः सप्त सपिष्करणमिव कवलीकर्तुमीशे समुद्रान् ।

स्वैर् एवोत्पातवातप्रसर-पटुतरैर् धुक्षिते पक्षवातैर्
अस्मिन् कल्पावसान-ज्वलनभयकरे बाडवाग्नौ पतामि ।।५. २२।।

अमृत की स्मृति से वह फिर जाग उठता है, वह क्या कुछ नहीं कर सकता ?—

पक्षोत्क्षिप्ताम्बुनाथः पटुजवपवनप्रेर्यमाणे समीरे
नेत्रार्चिःप्लोषमूर्च्छा-विधुर-विनिपतत्सानलद्वादशार्कः ।
चञ्च्वा संचूर्ण्य शक्राशनिधनदगदाप्रेतलोकेशदण्डान्
अन्तः-संमग्नपक्षः क्षणममृतमयीं वृष्टिमभ्युत्सृजामि ।।५. ३२।।

अवस्था तथा मानसिक परिस्थितियों के अनुकूल शब्द-प्रस्ताव श्रीहर्ष के अतिरिक्त बाण की भी अपनी विशेषता है। बाण की सन्ध्याएँ धीमे-धीमे आती हैं; आरम्भ में स्वच्छ, शुभ्र, शनैःशनैः अरुण, अन्धकारमय, ज्योति-हीन, गाथा-देश की-सी अनन्त तमोमयी, फिर नक्षत्रों के विस्फुरण से विलासमय, स्वप्नमय, सुषुप्तिमय होती हुई और फिर प्रभातोदय में उद्भासित ! और वाक्य-रचना, उसी प्रकार, सदा नवीन तथा तदनुकूल ही होती है। मनोवैज्ञानिक विश्लेषण में तथा उपदेशों में, कुमारियों के परिहास में, बाण के वाक्यों में लघुता और चुलबुलापन आदर्श हैं।

(ख) मुद्राराक्षस की नान्दी—

धन्या केयं स्थिता ते शिरसि, शशिकला, किं नु नामैतदस्या
नामैवास्यास्तदेतत् परिचितमपि ते विस्मृतं कस्य हेतोः ।
नारीं पृच्छामि नेन्दुं, कथयतु विजया न प्रमाणं यदीन्दुर्
देव्या निह्नोतुमिच्छोरिति सुरसरितं शाठ्यमव्याद्विभोर्वः ।।मुद्रा० १. १।।

के परिहास-प्रस्ताव की प्रेरणा महाराज विशाखदत्त[1] को श्रीहर्ष की निम्ननान्दी से मिली थी—

धूमव्याकुलदृष्टिर् इन्दुकिरणैराह्लादिताक्षी पुनः
पश्यन्ती वरमुत्सुका ऽऽनतमुखी भूयो ह्रिया ब्रह्मणः ।
सेर्ष्या पादनखेन्दुदर्पणगते गङ्गां दधाने हरे
स्पर्शाद् उत्पुलका करग्रहविधौ गौरी शिवायास्तु वः ।। (प्रियदर्शिका १.१)

(ग) नागानन्द के श्मशान दृश्य—

प्रतिदिनम् अशून्यमहिनाहारेण विनायकाहितप्रीति ।
शशिधवलास्थिकपालं वपुरिव रौद्रं श्मशानमिदम् ।।४. १८।।

को नाटकीय बुद्धि से वेणीसंहार में—नागानन्द के विट-चेटी-विदूषकमय आपानोत्सव की भाँति—युद्ध भूमि के बीभत्स वातावरण में 'लुहिलप्पिय' तथा 'लुहिल-

---

१ यदि जस्टिस काशीनाथ त्र्यम्बक तेलांग के अनुसार महाराज विशाखदत्त का काल सातवीं-आठवीं शताब्दी ईस्वी माना जाए, तो

यह तपोवन वास्तव में हमारे रहने के योग्य है । मुझे विश्वास है कि यहाँ रहते हुए हमें बहुत सुख प्राप्त होगा ।

विदूषक—मित्र देखो, ये हरिण कुछ सुनते से दिखाई देते हैं, क्योंकि इन्होंने अपनी गर्दनें कुछ टेढ़ी करके मुख चलाना बन्द कर दिया है जिससे अध-चबाई घास के ग्रास नीचे गिर रहे हैं और ये आँखें बन्द करके अपने एक कान को उठाकर एक ओर लगाए हुए हैं ।

जीमूतवाहन—(कान लगाकर सुनता हुआ) मित्र, तूने ठीक पहचाना । क्योंकि,—

*ये हरिण अपने अङ्गों को टेढ़ा किये, दाँतों में लिये हुए घास के कौर का चबाना बन्द करके निश्चय ही किसी स्पष्ट और मधुर शब्दों वाले गीत को सुन रहे हैं, यह गीत भौरों की गूँज के सदृश बजती हुई वीणा के स्वर से संमिलित है और इसमें यथोचित कण्ठादि स्थानों से उच्चरित होने के कारण स्वरों का उत्थान-प्रकार स्पष्ट है और उनकी मन्द्र-तार (उतार-चढ़ाव की) व्यवस्था भी ठीक है । (१३)*

विदूषक—भाई, तपोवन में यह कौन गा रहा है ?

जीमूतवाहन—क्योंकि कोमल अंगुलियों के स्पर्श से तारें बहुत धीमे-धीमे बज रही हैं और गाना भी मधुर-मन्द स्वर में हो रहा है, इसलिये मेरा अनुमान है (अंगुली से सामने को निर्देश करते हुए) कि इस मन्दिर में देवता के आराधनार्थ कोई दिव्याङ्गना वीणा बजा रही है ।

विदूषक—मित्र, आओ चलें, और इस देवालय के दर्शन करें ।

---

*successive modulations of grave and acute pitches with the various notes arising from their proper places.* (13)

**Jester**—Friend, who could be singing in the penance-grove ?

**Jimutavahana**—As the strings plucked by a delicate finger do not twang very loudly and the song, too, is mainly being sung in low and sweet tones, I presume it is some celestial damsel who is singing to the accompaniment of a lute to propitiate the deity in yon—(*Pointing in front with the tip of his finger*)—temple.

**Jester**—Come, friend, let us visit this temple.

जीमूतवाहनः—साधूक्तम् । वन्द्याः खलु देवताः । (उपसर्पन्, सहसा स्थित्वा) वयस्य, कदाचिद् द्रष्टुमनर्हो ऽयं जनो भविष्यति । तदनेन तावत् तमालगुल्मेनान्तरितौ देवतादर्शनावसरं प्रतिपालयावः । ( तथा कुरुतः )

( ततः प्रविशति भूमावुपविष्टा वीणां वादयन्ती मलयवती, चेटी च )

मलयवती—( वीणया सह गायति )—

उत्फुल्ल-कमल-केसर-पराग-गौर-द्युते, मम हि गौरि ।
अभिवाञ्छितं प्रसिध्यतु भगवति, युष्मत्प्रसादेन ॥१४॥

जीमूतवाहनः—( कर्णं दत्त्वा ) वयस्य, अहो गीतम् ! अहो वाद्यम् !—

व्यक्तिर् व्यञ्जनधातुना दशविधेनाप्यत्र लब्धामुना
विस्पष्टो द्रुतमध्यलम्बितपरिच्छिन्नस्त्रिधा ऽयं लयः ।
गोपुच्छाप्रमुखाः क्रमेण यतयस्तिस्रो ऽपि संवादितास्
तत्त्वौघानुगताश्च वाद्यविधयः सम्यक् त्रयो दर्शिताः ॥१५॥

चेटी—भट्टिदारिए, चिरं क्खु वाइदं । ण क्खु दे परिस्समो अग्गहत्थाणं ?
भर्तृदारिके, चिरं खलु वादितम् । न खलु ते परिश्रमो ऽग्रहस्तयोः?

मलयवती—हञ्जे चउरिए, भअवदीए पुरदो वादअन्तीए कुदो मम परिस्समो ?
हञ्जे चतुरिके, भगवत्याः पुरतो वादयन्त्याः कुतो मम परिश्रमः ?

---

**Jimutavahana**—A good idea. Gods must needs be worshipped. (*Advancing and then stopping suddenly*) But friend, there may be a lady whom it may be objectionable for us to see. So, let us move behind this clump of Tamala trees and wait for the opportunity of having a view of the deity. (*They do so*)

[*Enter* MALAYAVATI *seated on the ground and playing on the lute, and her* MAID]

**Malayavati**—(*Sings to the accompaniment of the lute*)—

*Like unto a lily in bloom so fair*
*With filaments and pollen bright,*
*My heart's desire be met with yer fa'or,*
*O Gauri, my Goddess so white !* (14)

**जीमूतवाहन**—ठीक कहा। देवताओं की पूजा करनी ही चाहिये। (आगे बढ़ता हुआ, सहसा रुककर) पर मित्र, कहीं यह महिला ऐसी न हो जिसे देखना हमारे लिये उचित ही न हो ? अतः, हम इस तमाल के झुंड की ओट में खड़े होकर देवता के दर्शन करने के अवसर की प्रतीक्षा करें। (दोनों ओट में हो जाते हैं)

(भूमि पर बैठी वीणा बजाती मलयवती, तथा चेटी का प्रवेश)

**मलयवती**—(वीणा के साथ गाती है)—

*विकच कमल की पुष्प-धूलि सम गौर-वर्ण अयि गौरी !*
*तव प्रसाद से मनः-कामना देवि, सफल हो मोरी ॥ (१४)*

**जीमूतवाहन**—(कान लगाकर) वाह, क्या ही अद्भुत गाना और क्या ही अनूठा बजाना है !—

*(वीणा) बजाने के दशों विशेषक-तत्त्व कैसे भली भाँति व्यक्त हो रहे हैं, लय मे द्रुत, मध्य और विलम्बित गतियाँ कितनी स्पष्टता से अलग-अलग प्रस्तुत हो रही हैं ! गोपुच्छा आदि तीनों यतियाँ किस अद्भुत क्रम से समन्वित हो रही हैं और वादनकला के तीनों प्रकार—तत्त्व, ओघ, और अनुगत—किस कौशल से दिखाए जा रहे हैं ! (१५)*

**चेटी**—बीबी जी, बजाते-बजाते आप को कितनी देर हो गई है ! क्या आप की उँगलियाँ थकी नहीं ?

**मलयवती**—भला चतुरिका, देवी के सामने बजाते हुए मुझे थकावट कैसी ?

---

**Jimutavahana**—(*Lending ear*) O friend, what a voice and what an accompaniment! For,—

*Distinctness has now been attained here through the 'distinguishing' mode of playing, in all its ten forms ;*
*The tempo, in its three-fold division of allegro, moderato, and adagio, has been clearly marked ;*
*All three pauses, with the 'Cow-tail' first, have been brought out in due order ;*
*And the three styles of instrumental playing—tranquil, lively, and intermediate—have been appropriately shown.* (15)

**Maid**—Princess ! You have played long enough, I say. Don't your fingers ache indeed ?

**Malayavati**—Chaturika, my girl, how can I feel the ache, playing before the Goddess ?

चेटी—( साधिक्षेपम् ) भट्टिदारिए, णं भणामि किं एदाए णिक्करुणाए पुरदो वाइदेण ? एत्तिग्रं कालं कण्णग्राजणदुक्खरेहिं णिग्रमोपवासेहिं ग्राराहग्रन्तीए ण दे पसादं दंसेदि ।

( साधिक्षेपम् ) भर्तृदारिके, ननु भणामि किमेतस्या निष्करुणायाः पुरतो वादितेन ? इयन्तं कालं कन्यकाजनदुष्करैर्नियमोपवासैराराधयन्त्या न ते प्रसादं दर्शयति ।

विदूषकः—भो वग्रस्स, कण्णग्रा क्खु एसा, कीस ण पेक्खह्म ?

भो वयस्य, कन्यका खल्वेषा, कस्मान्न प्रेक्षावहे ?

जीमूतवाहनः—को दोषः ? निर्दोषदर्शना हि कन्यकाः । किन्तु कदाचिदस्मान् दृष्ट्वा बालभावसुलभलज्जासाध्वसान्न चिरमिह तिष्ठेत् । तदनेनैव तावल्लताजालान्तरेण पश्यावः ।

(उभौ तथा पश्यतः)

विदूषकः—(दृष्ट्वा, सविस्मयम्) भो वग्रस्स, पेक्ख, पेक्ख ! एसा ण केवलं वीणाए कण्णाणं एव्व सुहं उप्पादेदि, इमिणा वीणाविण्णाणाणुरूवेण रूवेण ग्रक्खीणं पि सुहं उप्पादेदि । का उण एसा ? किं दाव देवी, ग्रादु णाग्रकण्णग्रा, ग्राहो विज्जाहरदारिग्रा, उदाहो सिद्धउलसंभवेत्ति ?

(दृष्ट्वा, सविस्मयम्) भो वयस्य, प्रेक्षस्व, प्रेक्षस्व ! एषा न केवलं वीणया कर्णयोरेव सुखमुत्पादयति, अनेन वीणाविज्ञानानुरूपेण रूपेणाक्ष्णोरपि सुखमुत्पादयति । का पुनरेषा ? किं तावत् देवी, अथवा नागकन्यका, आहोस्विद् विद्याधरदारिका, उताहो सिद्धकुलसंभवेति ?

जीमूतवाहनः—(सस्पृहमवलोकयन्) वयस्य, केयमिति नावगच्छामि । एतत् पुनरहं जाने—

---

**Maid**—(*Tauntingly*) Princess, I mean to say what is the good of playing before this Goddess who is so heartless ? What time have you been trying to please her (by macerating yourself) with vows and fasts so exacting of a young maiden (like yourself), but I don't see if she has shown any favour to you !

**Jester**—My friend, she is a maiden, I am sure. What objection can there be to our looking at her ?

चेटी—(ताना देती हुई) बीबी जी, मैं तो कह रही थी इस हृदय-हीन देवी के संमुख बजाने से क्या लाभ जो इतने दिन तक ऐसे व्रत उपवास आदि से, जो (आप सरीखी) कन्याओं के लिये कठोर हैं, आराधित होकर भी आपके ऊपर अनुग्रह नहीं करती ?

विदूषक—अरे मित्र, यह तो कँवारी कन्या है, इसलिये क्यों न देखें ?

जीमूतवाहन—क्या दोष है ? कन्याओं के देखने में कोई हानि नहीं। परन्तु कहीं हमें देखते ही बालपन के सहज लज्जाभाव से सहमकर यह यहाँ देर तक ठहरे ही नहीं। तो फिर इसी लताओं के झुंड की आड़ से उसे देखते हैं।

(दोनों वैसे ही झाँकते हैं)

विदूषक—(देखकर, आश्चर्य से) मित्र देखो, देखो ना ! यह अपने मधुर वीणा-वादन से केवल कानों को ही सुख नहीं पहुँचाती अपि तु वादन-कौशल के अनुरूप अपने सौन्दर्य से आँखों को भी सुखी करती है। परन्तु यह है कौन ? क्या यह देवी है या नाग बाला, विद्याधरी है या सिद्ध कुल की लड़की ?

जीमूतवाहन—(चाव से देखते हुए) भई, मुझे तो कुछ समझ नहीं आता यह है कौन ? मैं तो केवल इतना जानता हूँ कि—

---

**Jimutavahana** No harm, I should think. It is no sin to look at girls who are not yet married. But I am afraid that no sooner does she see us than she may leave the place in nervousness born of bashfulness so natural to her young age. So let us see her from behind this cluster of creepers.

[*Both see in that manner*]

**Jester**—(*Seeing, with amazement*) Look, my friend, look! Not only does she ravish the ear by her skill on the lute, but she equally fetes the eye with her beauty which matches her art. I wonder who she is? Is she a girl from heaven, or a Naga-maiden, or the daughter of a Vidyadhara or one born of a Siddha family?

**Jimutavahana**—(*Looking at her with longing*) Friend, I cannot tell who she is, but this much I know that--

स्वर्गस्त्री यदि तत् कृतार्थमभवच्चक्षुःसहस्रं हरेर्,
नागी चेन्न रसातलं शशभृता शून्यं मुखेऽस्याः सति।
जातिर्नः सकलान्यजातिजयिनी विद्याधरी चेदियं,
स्यात्सिद्धान्वयजा यदि त्रिभुवने सिद्धाः प्रसिद्धास्ततः ॥१६॥

विदूषकः—( नायकमवलोक्य, सहर्षमात्मगतम् ) दिट्ठिआ चिरस्स दाव कालस्स पडिदो क्खु एसो गोअरे मम्महस्स, अहवा ( आत्मानं निर्दिश्य ) मम एव्व बह्मणस्स।

( नायकमवलोक्य, सहर्षमात्मगतम् ) दिष्ट्या चिरस्य तावत् कालस्य पतितः खल्वेष गोचरे मन्मथस्य, अथवा ( आत्मानं निर्दिश्य ) ममैव ब्राह्मणस्य।

चेटी—( सप्रणयम् ) भट्टिदारिए, णं भणामि किं एदाए णिक्करुणाए पुरदो वाइदेण ? ( इति वीणामाक्षिपति )

(सप्रणयम्) भर्तृदारिके, ननु भणामि किमेतस्या निष्करुणायाः पुरतो वादितेन ? ( इति वीणामाक्षिपति )

मलयवती—( सरोषम् ) हञ्जे, मा मा भअवदिं गोरिं अहिक्खिव। अज्ज किदो मे भअवदीए पसादो।

( सरोषम् ) हञ्जे, मा मा भगवतीं गौरीमधिक्षिप। अद्य कृतो मे भगवत्या प्रसादः।

चेटी—( सहर्षम् ) भट्टिदारिए, कहेहि दाव कीरिसो सो पसादो ?

( सहर्षम् ) भर्तृदारिके, कथय तावत् कीदृशः स प्रसादः ?

मलयवती—हञ्जे, अज्ज जाणामि सिविणए एव्वं एव्व वीणं वादअंती भअवदीए गोरीए भणिदह्मि, "वच्छे, परितुट्ठह्मि तुह एदिणा वीणाविण्णाणादिसएण इमाए बालजणदुल्लहाए असाहारणाए ममोवरि भत्तीए अ। ता विज्जाहरचक्कवट्टी अइरेण दे पाणिग्गहणं णिव्वट्टइस्सदि" त्ति।

हञ्जे, अद्य जानामि स्वप्न एवमेव वीणां वादयन्ती भगवत्या गौर्या भणितास्मि, "वत्से, परितुष्टास्मि तवैतेन वीणाविज्ञानातिशयेन अनया बालजनदुर्लभया ऽसाधारणया ममोपरि भक्त्या च। तद् विद्याधरचक्रवर्ती अचिरेण ते पाणिग्रहणं निर्वर्तयिष्यति" इति।

---

*If she be a damsel from heaven, then thrice-blest are the thousand eyes of Indra; if she be a Naga-maiden, then it is wrong to say that Nether world has no moon, with such a face to illumine*

*यदि यह देव-कन्या है तो (सहस्राक्ष) इन्द्र की सहस्र आँखों के भाग्य जाग उठे। यदि नाग-कन्या है तो इसके मुख की उपस्थिति में पाताल में चन्द्रमा का अभाव कैसा? यदि यह विद्याधरी है तो हमारी विद्याधर-जाति विश्व की सभी जातियों में सिरमौर हो गई! और यदि यह सिद्ध-बाला है तो सिद्धों की कीर्ति तीनों लोकों में फैल गई। (१६)*

**विदूषक**—(नायक को देखकर, सहर्ष मन ही मन) **अहो भाग्य! बड़ी देर के पीछे यह कामदेव के वश में आया है, अथवा** (अपनी ओर निर्देश करके) **मुझ ब्राह्मण के वश में।**

**चेटी**—(प्रणय से) **बीबी जी, मैं तो कह रही थी, इस हृदय-हीन देवी के संमुख बजाने से क्या लाभ?** (और वीणा छीन लेती है)

**मलयवती**—**सखि, भगवती गौरी को तो न कोस। आज उसने मेरे ऊपर अनुग्रह कर ही दिया है।**

**चेटी**—(सहर्ष) **कैसा अनुग्रह, बीबी जी? बताओ तो।**

**मलयवती**—**सखि, आज स्वप्न में इसी प्रकार वीणा बजाते हुए मुझे भगवती गौरी ने कहा, "पुत्रि, मैं तेरे इस वीणा-वादन के अद्भुत कौशल से और बाल-दुर्लभ तेरी इस अनुपम भक्ति से सन्तुष्ट हूँ, सो (मैं तुझे वर देती हूँ कि) विद्याधरों का चक्रवर्ती राजकुमार शीघ्र ही तेरा पाणि-ग्रहण करेगा।"**

---

*it! If she be a Vidyadhara girl, then indeed our race stands superior to all other races; and if she be born in a Siddha family, then the Siddhas have won immortal fame in all the three worlds.* (16)

**Jester**—(*Looking at the* HERO, *joyfully aside*) Luckily, at long last, he has fallen into the snare of Kama, or rather (*Pointing to himself*) of a Brahmana, namely, myself.

**Maid**—(*Affectionately*) I tell you, Princess, what boots it to play before this heartless Goddess? (*She snatches away the lute*)

**Malayavati**—(*Angrily*) Maid, don't blaspheme the Goddess Gauri. She has already conferred a favour on me tonight.

**Maid**—(*Joyfully*) Tell me, Princess, of what nature that favour is?

**Malayavati**—Dear girl, this even now I clearly remember that while in my dream I was playing on the lute as I am doing now, the Goddess Gauri (appeared and) said, "My child, I am pleased with thine extraordinary skill in playing on the lute and with thine unusual devotion to me, so rare to find in a tender age. Accordingly, (I bless thee that) a Paramount Sovereign of the Vidyadharas shall take thy hand in marriage before long."

चेटी—भट्टिदारिए, जइ एव्वं, ता कीस सिविणए त्ति भणासि? णं हिअएच्छिदो एव्व देवीए वरो दिण्णो।

भर्तृदारिके, यद्येवं, तत् कस्मात् स्वप्न इति भणासि? ननु हृदयेष्ट एव देव्या वरो दत्तः।

विदूषकः—(श्रुत्वा) भो वअस्स, अवसरो क्खु अह्माणं देवीदंसणस्स। ता एहि पविसह्म।

(श्रुत्वा) भो वयस्य, अवसरः खल्वस्माकं देवीदर्शनस्य। तदेहि प्रविशावः।

जीमूतवाहनः—न तावत् प्रविशामि।

विदूषकः—(अनिच्छन्तमिव नायकं बलादाकृष्य, उपसृत्य) होदि, सच्चं एव्व एसा भणादि। वरो एव्व एसो देवीए दिण्णो।

(अनिच्छन्तमिव नायकं बलादाकृष्य, उपसृत्य) भवति, सत्यमेवैषा भणति। वर एवैष देव्या दत्तः।

मलयवती—(ससाध्वसमुत्तिष्ठन्ती, जीमूतवाहनमुद्दिश्य) हञ्जे, को णु क्खु एसो?

(ससाध्वसमुत्तिष्ठन्ती, जीमूतवाहनमुद्दिश्य) हञ्जे, को नु खल्वेषः?

चेटी—(जीमूतवाहनं निरूप्य) इमाए अणण्णसरिसीए आकिदीए एसो सो भअवदीए पसादो त्ति तक्केमि।

(जीमूतवाहनं निरूप्य) अनया ऽनन्यसदृश्याकृत्या एष स भगवत्याः प्रसाद इति तर्कयामि।

(मलयवती सस्पृहं सलज्जं च जीमूतवाहनमवलोकयति)

जीमूतवाहनः—

तनुरियं तरलायतलोचने, श्वसितकम्पितपीनघनस्तनि।
श्रममलं तपसैव गता पुनः किमिति संभ्रमकारिणि, खिद्यसे॥१७॥

---

**Maid**—Princess, if that be so, then why call it a dream? The Goddess has indeed granted you the love of your heart.

**Jester** (*Hearing it*) Well, friend, now is the right time for us to see the Goddess. Come, let us enter,

चेटी—बीबी, यदि यही बात है तो फिर इसे स्वप्न क्यों कहती हो ? यह तो देवी ने आपको मुँह-माँगा वर दिया है ।

विदूषक—(सुनकर) आओ मित्र, अब हमारा भी देवी दर्शन का यही अवसर है । चलो अन्दर चलें ।

जीमूतवाहन—मैं नहीं जाऊँगा ।

विदूषक—( इच्छा न दिखाते हुए नायक को बल-पूर्वक अन्दर घसीटकर, पास जाकर) देवि ! चेटी ने सच ही कहा है । गौरी ने तुम्हें यही वर दिया है ।

मलयवती—(सहमकर उठती हुई, जीमूतवाहन को लक्ष्य करके) चेटी, यह कौन है ?

चेटी—(जीमूतवाहन को आँकती हुई) इस अनुपम सुन्दर आकृति से तो मैं यही समझती हूँ कि यह वही देवी भगवती का दिया वर है ।

(मलयवती चाव और लज्जा से जीमूतवाहन को निहारती है)

जीमूतवाहन—

*ये तुम्हारे चञ्चल और दीर्घ नेत्र ! यह श्वास-प्रश्वास से कम्पमान कठोर और उभरती छाती ! अजी, तुम्हारा शरीर तो पहले ही तपस्या के कष्ट से चूर है फिर भयपूर्ण घबराहट से इसे और कष्ट क्यों देती हो ? (१७)*

---

**Jimutavahana**—No, I shall not go in.

**Jester**—(*Dragging the affectedly unwilling* Hero *by force and approaching*) Lady, the maid has spoken the truth. Here is the love of your heart, the Goddess has promised you.

**Malayavati**—(*Rising up in embarrassment and pointing to* Jimutavahana) Maid, who is this man ?

**Maid**—(*Observing* Jimutavahana *closely*) From his appearance which is indeed matchless, methinks, he is the very boon granted to you by the Goddess.

[Malayavati *looks at* Jimutavahana *longingly and coyly*]

**Jimutavahana**—

*This body of thine has already been over-strained by penance. It is indeed too much that a lady like thee, with eyes tremulous and big and breasts full and firm and heaving with every breath, should afflict it still more with nervous fear.* (17)

मलयवती—( अपवार्य, कर्णे ) हञ्जे, अदिसद्धसेरा ण सक्कुणोमि एदस्स संमुहे ठादुं ।

( अपवार्य, कर्णे ) हञ्जे, अतिसाध्वसेन न शक्नोम्येतस्य संमुखे स्थातुम् ।

( नायकं तिर्यक् सलज्जं पश्यन्ती किंचित् पराङ्मुखी तिष्ठति )

विदूषकः—भोदि, किं एत्थ तुह्माणं तवोवणे ईरिसो आआरो, जेण अदिहिजणो आअदो वाआमेत्तएण वि ण संभावणीओ ?

भवति, किमत्र युष्माकं तपोवन ईदृश आचारः, येनातिथिजन आगतो वाङ्मात्रेणापि न संभावनीयः ?

चेटी—(नायिकां दृष्ट्वात्मगतम्) अणुरज्जदि विअ एत्थ एदाए दिट्ठी । ता एव्वं दाव भणिस्सं । (प्रकाशम्) भट्टिदारिए, जुत्तं भणादि बह्मणो । उइदो क्खु दे अदिहिजणसक्कारो । ता कीस एदस्सिं महाणुभावे पडिपत्तिमूढा विअ चिट्ठसि ? अहवा चिट्ठ तुमं, अहं एव्व जहाणुरूवं करिस्सं । (नायकमुद्दिश्य) साअदं अज्जस्स । आसणपरिग्गहेण अलंकरोदु इमं पदेसं अज्जो ।

(नायिकां दृष्ट्वात्मगतम्) अनुरज्यतीवात्रैतस्या दृष्टिः । तस्मादेवं तावद् भणिष्यामि । (प्रकाशम्) भर्तृदारिके, युक्तं भणति ब्राह्मणः । उचितः खलु ते ऽतिथिजनसत्कारः । तत् कस्मादेतस्मिन् महानुभावे प्रतिपत्तिमूढेव तिष्ठसि ? अथवा तिष्ठ त्वम्, अहमेव यथानुरूपं करिष्यामि । (नायकमुद्दिश्य) स्वागतमार्यस्य । आसनपरिग्रहेणालंकरोत्विमं प्रदेशमार्यः ।

विदूषकः—भो वअस्स, सोभणं एसा भणादि । उवविसिअ मुहुत्तअं विस्समह्म ।

भो वयस्य, शोभनमेषा भणति । उपविश्य मुहूर्तकं विश्राम्यावः ।

जीमूतवाहनः—युक्तमाह भवान् ।

(उभावुपविशतः)

मलयवती—(सलज्जम्) हद्धि परिहाससीले, मा एव्वं करेहि ! कदाइ को वि तावसो मं पेक्खे तदो मं अविणीदेत्ति संभावइस्सदि ।

(सलज्जम्) हा धिक् परिहासशीले, मैवं कुरु ! कदापि को ऽपि तापसो मां प्रेक्षेत ततो मामविनीतेति संभावयिष्यति ।

(ततः प्रविशति तापसः)

---

**Malayavati**—(*Aside, in whispers*) Maid, I fear I am too nervous to stay in his presence.

[*Looking at the* Hero *bashfully with a side-glance, she stands with her face somewhat averted*]

मलयवती—(एक ओर होकर, कान में) चेटी, मैं तो बहुत सहमी जा रही हूँ, इसलिये इसके संमुख अधिक ठहर नहीं सकती। (नायक की ओर लज्जाभरी तिरछी चितवन से देखती हुई थोड़ा मुँह फेरे खड़ी रहती है)

विदूषक—देवि, क्या तुम्हारे तपोवन का यही शिष्टाचार है कि घर आए अतिथि का वाणी-मात्र से भी स्वागत न किया जाए ?

चेटी—(नायिका को देखकर, मन ही मन) इसकी आँख तो मानो उधर ही लग रही है। इसलिये यूँ बात चलाती हूँ। (प्रकट) बीबी जी, ब्राह्मण ठीक कहता है। आपके लिये उचित ही है कि आप अभ्यागत का सत्कार करें। तो फिर आप क्यों इस प्रकार इस महानुभाव के संमुख कर्तव्य-विमूढ़ सी खड़ी हैं ? अथवा आप ठहरें, मैं ही सब ठीक किये देती हूँ। (नायक को लक्ष्य करके) आइये, महानुभाव, आपका स्वागत हो। आइये, इस आसन पर बैठकर हमारे घर की शोभा बढ़ाइये।

विदूषक—मित्र, चेटी ठीक कहती है। आओ, बैठकर क्षणभर विश्राम कर लें।

जीमूतवाहन—अच्छा भई।

(दोनों बैठ जाते हैं)

मलयवती—(लज्जा-पूर्वक) अरी चुलबुली छोकरी, तूने यह क्या किया ? कहीं कोई तपस्वी मुझे यहाँ देख ले तो समझेगा कितनी निर्लज्ज है !

(तपस्वी का प्रवेश)

---

**Jester**—Madam, is this the etiquette of your penance-grove that a guest who happens to arrive here is not greeted with even a word ?

**Maid**—(*Looking at the* HEROINE, *aside*) Her eye seems to be fixed amorously at him. So, I shall speak like this. (*Aloud*) Princess, what the Brahmana says is correct. Hospitality towards a guest was but expected of you. Why, I wonder, you should stand like undecided about your duty towards this honourable gentleman ? Or wait, I shall myself do what is proper. (*Addressing the* HERO) Your Honour is welcome. Pray adorn this place by taking your seat here.

**Jester**—My friend, she has said well. Come, let us sit and refresh ourselves a while.

**Jimutavahana**—You are right.

[*Both sit down*]

**Malayavati**—(*Bashfully*) Don't you take liberties, facetious girl. If, perchance, some hermit were to see me, he would consider me to be unmannerly and immodest.

[*Enter a* HERMIT]

तापसः—आज्ञापितो ऽस्मि कुलपतिना कौशिकेन, यथा—"वत्स शाण्डिल्य, पितुराज्ञया युवराजो मित्रावसुर्भविष्यद्विद्याधरचक्रवर्तिनं कुमारं जीमूतवाहनमिहैव मलयपर्वते क्वापि वर्तमानं भगिन्या मलयवत्या वरहेतोर् द्रष्टुमद्य गतः। तं च प्रतीक्षमाणाया मलयवत्याः कदाचिन्मध्यंदिनसवनविधिरतिक्रामेत्, तदेनामाहूयागच्छ" इति। तद् यावद् गौरीगृहं गच्छामि। (परिक्रामन्, भुवं निरूप्य) अये, कस्य पुनरियं पांसुलप्रदेशे प्रकाशितचक्रवर्तिचिह्ना पदपङ्क्तिः? (अग्रतो जीमूतवाहनं निरूप्य) नूनमस्यैवेयं महापुरुषस्य। तथा हि,—

उष्णीषः स्फुट एष मूर्धनि विभात्यूर्णेयमन्तर् भ्रुवोश्<br>
चक्षुस्तामरसानुकारि, हरिणा वक्षःस्थलं स्पर्धते।<br>
चक्राङ्कं च यथा करद्वयमिदं मन्ये तथा को ऽप्ययं<br>
नो विद्याधरचक्रवर्तिपदवीमप्राप्य विश्राम्यति ॥१८॥

अथवा, कृतं संदेहने। सुव्यक्तमनेन जीमूतवाहनेन भवितव्यम्। (मलयवतीं निरूप्य) अये, इयमपि राजपुत्री! (उभौ विलोक्य) चिरात् खलु युक्तकारी विधिः स्याद्, यदि युगलमिदमन्योन्यानुरूपं घटयेत्। (उपसृत्य, जीमूतवाहनमुद्दिश्य) स्वस्ति भवते।

जीमूतवाहनः—भगवन्, जीमूतवाहनो ऽहमभिवादये। (उत्थातुमिच्छति)

---

**Hermit**—Kulapati Kausika has bid me saying, "Sandilya, my boy, at the instance of his father, Prince Mitravasu has gone to see today Prince Jimutavahana, the would-be paramount ruler of the Vidyadharas, who is putting up somewhere here on the Malaya hill, with a view to proposing the hand of Malayavati, his sister. Waiting for his return lest Malayavati should miss her midday prayer, so you may go and fetch her here." Accordingly, I shall go to the temple of Gauri. (*Walking about and looking closely at the ground*) My goodness! whose foot-prints on the dust could be these that clearly show the marks of a sovereign king? (*Observing* JIMUTAVAHANA *in front*) Surely, these are the steps of this noble person. For,—

*There is a well-marked excrescence on his head and a lovely ring of hair between his brows. His eyes emulate a lotus and his chest vies with that of Vishnu (or a lion), while both his hands bear*

तपस्वी—कुलपति कौशिक महाराज ने मुझे आज्ञा दी है कि, "बेटा शाण्डिल्य, पिता की आज्ञा से आज युवराज मित्रावसु अपनी बहिन मलयवती के वर के लिये विद्याधर वंश के होनहार चक्रवर्ती राजकुमार जीमूतवाहन को, जो मलयाचल पर यहीं कहीं आया हुआ है, देखने के लिये निकला है। कहीं भाई की प्रतीक्षा करते-करते मलयवती की दुपहर की स्नान-पूजा का समय न निकल जाए, सो तू जा और मलयवती को बुला ला।" तो अच्छा, गौरी के मन्दिर की ओर जाता हूँ। (जाता हुआ, भूमि की ओर देखकर) अरे ! ये मिट्टी में भूमि पर चक्रवर्ती-लक्षणों वाले पद-चिह्न किसके हैं ? (सामने जीमूतवाहन को देखकर) हूँ, निःसंदेह ये इसी महानुभाव के हैं। क्योंकि,—

*इसके सिर पर (चक्रवर्ती का सा) उष्णीष स्पष्ट शोभा दे रहा है, भँवों के मध्य रोमावलि-चक्र विद्यमान है, नेत्र कमल के समान अरुण हैं, उरःस्थल भगवान् विष्णु (या सिंह) के उरःस्थल का प्रतिस्पर्धी (अर्थात् विशाल) है, और दोनों हथेलियों पर चक्र-चिह्न दृश्यमान हैं। कोई भी क्यों न हो, मेरा विश्वास है कि यह व्यक्ति विद्याधरों के चक्रवर्ती पद को प्राप्त किये बिना विश्राम न लेगा। (१८)*

अथवा, इसमें संदेह ही क्या ? अवश्य ही यह जीमूतवाहन होगा। (मलयवती को देखकर) अरे, हमारी राजकुमारी भी यहीं बैठी है ! (दोनों की ओर देखकर) यदि कहीं विधाता इस परस्पर अनुरूप जोड़ी को मिला दे तो कहना ही पड़ेगा कि कभी तो उसे समझ आई—चाहे देर में ही सही। (निकट आकर, जीमूतवाहन को लक्ष्य करके) आपका कल्याण हो !

जीमूतवाहन—भगवन्, मैं जीमूतवाहन आपको प्रणाम करता हूँ। (उठना चाहता है)

---

*the sign of wheel. From these signs, I believe, that he is a man who will not rest till he has risen to the status of a Vidyadhara sovereign.* (18)

Or why doubt it ? He must be Jimutavahana, to be sure. (*Observing* MALAYAVATI) Ah, our Princess is also here! (*Looking at both*) After long Fate would do the right thing were she to bring this pair together which is so well-matched. (*Approaching and addressing* JIMUTAVAHANA) Hail to Your Honour.

**Jimutavahana**—I, Jimutavahana, greet you, revered sir. (*Wishes to rise*)

तापसः—अलमलमभ्युत्थानेन । ननु सर्वस्याभ्यागतो गुरुरिति भवानेवास्माकं पूज्यः । तद् यथासुखं स्थीयताम् ।

जीमूतवाहनः—बाढम् ।

मलयवती—अज्ज, पणमामि ।

आर्य, प्रणमामि ।

तापसः—(मलयवतीं निर्दिश्य) भद्रे, अनुरूपभर्तृगामिनी भूयाः । राजपुत्रि, आह त्वां कुलपतिः कौशिकः, "अतिक्रामति मध्यन्दिनसवनवेला, तत् त्वरितमागम्यताम्" इति ।

मलयवती—जं गुरु आणवेदि । (आत्मगतम्)—

एक्कतो गुरुवअणं अण्णतो दइअदंसणसुहाइं ।
गमणागमणाधिरूढं अज्ज वि मं दोलएदि हिअअं ॥१९॥

यद् गुरुराज्ञापयति । (आत्मगतम्)—

एकतो गुरुवचनमन्यतो दयितदर्शनसुखानि ।
गमनागमनाधिरूढम् अद्यापि मां दोलयति हृदयम् ॥१९॥

(उत्थाय निःश्वस्य सलज्जं सानुरागं च जीमूतवाहनं पश्यन्ती तापस-सहिता निष्क्रान्ता मलयवती, चेटी च)

जीमूतवाहनः—(सोत्कण्ठं निःश्वस्य, मलयवतीं गच्छन्तीं पश्यन्)—

अनया जघनाऽऽभोग-भर-मन्थर-यानया ।
अन्यतोऽपि व्रजन्त्या मे हृदये निहितं पदम् ॥२०॥

---

**Hermit**—Don't, please, don't get up. It is rather you who ought to be honoured by us, for a guest deserves reverence from all. So, please be easy and keep sitting.

**Jimutavahana**—All right, sir.

**Malayavati**—I bow to you, sir.

**Hermit**—(*Addressing* Malayavati) Good lady, may you be united with a husband worthy of you. Princess, preceptor Kausika has asked you to come quickly as the time for the midday prayer is passing away.

**Malayavati**—As the preceptor commands. (*To herself*)—

तपस्वी—ना, ना, आप आसन से उठने का कष्ट न करें। सबका पूज्य तो अतिथि ही होता है, सो इस शिष्टाचार से आप ही हमारे वन्दनीय हैं। आप सुखपूर्वक बैठे रहिये।

जीमूतवाहन—सिर-माथे।

मलयवती—भगवन्, मेरा प्रणाम स्वीकार कीजिये।

तपस्वी—(मलयवती को लक्ष्य करके) बेटी, तुझे तेरे अनुरूप ही वर प्राप्त हो। राजकुमारी, कुलपति कौशिक ने कहा है—"दुपहर के स्नान-वन्दन की वेला निकलती जा रही है, इसलिये शीघ्र चली आओ।"

मलयवती—गुरु जी की आज्ञा सिर-माथे। (मन ही मन)—

*एक ओर गुरु जी की आज्ञा, दूसरी ओर प्रियतम के दर्शन का सुख—सो 'जाऊँ या न जाऊँ' इसी दुविधा में हृदय मुझे डुला रहा है। (१९)*

(उठकर निःश्वास लेती हुई और लज्जा तथा अनुराग से जीमूतवाहन को देखती हुई मलयवती, तथा चेटी का तपस्वी के साथ निष्क्रमण)

जीमूतवाहन—(उत्कण्ठा पूर्वक निःश्वास लेकर, जाती हुई मलयवती को देखते हुए)—

*यह सुन्दरी चाहे अपने गुरुतर जघन स्थल के भार के कारण मन्थर गति से जा दूसरी ओर रही है, पर उसके पग इधर मेरे ही हृदय पर पड़ रहे हैं। (२०)*

---

*On one side is the command of the preceptor and on the other the pleasure of the sight of the beloved. To go or not to go—on the horns of this dilemma doth my mind sway me even now.* (19)

[ *Rising up she sighs, and looking at* JIMUTAVAHANA *with longing and bashfulness, exit with* HERMIT *and her* MAID ]

**Jimutavahana**— (*Sighing with a heavy heart and looking at* MALAYAVATI *as she retreats*)—

*Though with the weight of her heavy hips she is moving slowly in another direction, she is, so to say, treading on my heart and making it heavy.* (20)

विदूषकः—दिट्ठं जं पेक्खिदव्वं । दाणिं मज्झण्हसूरसंदावदिउणिओ विअ मे जठरग्गी धमधमाअदि । ता णिक्कमह्म, जेण अदिही भविअ मुणिजणसआसादो लद्धेहिं कंदमूलफलेहिं पि दाव पाणधारणं करिस्सं ।

दृष्टं यत् प्रेक्षितव्यम् । इदानीं मध्याह्नसूर्यसंतापद्विगुणित इव मे जठराग्निर्धमधमायते । तन्निष्क्रामावः, येनातिथिर् भूत्वा मुनिजनसकाशाल्लब्धैः कन्दमूलफलैरपि तावत् प्राणधारणं करिष्यामि ।

जीमूतवाहनः—(ऊर्ध्वमवलोक्य) अये, मध्यमध्यास्ते नभस्तलस्य भगवान् सहस्रदीधितिः । तथा हि,—

तापात् तत्क्षणघृष्टचन्दनरसापाण्डू कपोलौ वहन्<br>
संसक्तैर् निजकर्णतालपवनैः संवीज्यमानाननः ।<br>
संप्रत्येष विशेषसिक्तहृदयो हस्तोज्झितैः शीकरैर्<br>
गाढायल्लकदुःसहामिव दशां धत्ते गजानां पतिः ॥२१॥

(निष्क्रान्तौ)

इति प्रथमो ऽङ्कः

---

**Jester**—We have seen what was here worth-seeing. Now the heat of the midday sun, so to say, causes the fire of my hunger to blaze with redoubled fury. Let us therefore quit, so that I at least may be able to sustain myself by becoming a guest of the hermits and getting from them an humble grub of edible roots and fruits.

**Jimutavahana**—(*Looking at the sky*) Oh, the sun has reached the Zenith. For,—

विदूषक—जो देखना था सो तो देख लिया। अब दुपहर की धूप की गर्मी से मेरे पेट में जठराग्नि मानो दुगुनी भड़क उठी है। तो अब चलें, जिससे मुनिजनों के यहाँ अतिथि बनकर उपलब्ध कन्द-मल-फलादि से जैसे-कैसे मैं तो (भूख से) मरने से बच जाऊँ।

जीमूतवाहन—(ऊपर की ओर देखकर) अरे, सूर्य तो आकाश मण्डल के ठीक मध्य में आ गया है। क्योंकि,—

सामने गजराज की अवस्था भी दुःसह विरहोत्कण्ठा से संतप्त प्रेमी की सी हो रही है। तीव्र सूर्यातप के कारण चन्दनवृक्षों से रगड़-रगड़कर नव-प्रसूत चन्दन रस से उसके गण्डस्थल (प्रेमी के सामान) अति पाण्डुच्छाय हो रहे हैं, और वह अपने तालपत्र के सामान कानों द्वारा संचालित वायु के थपकियाँ देते हुए झोंकों से अपने मुख पर पंखा झल रहा है, और अपनी छाती को सूँड से छोड़ी हुई फुहार से छिड़ककर विशेष रूप से शीतलता पहुँचा रहा है। (२१)

(दोनों का निष्क्रमण)

## प्रथम अङ्क समाप्त

---

*This grand elephant here is wearing the semblance of the unbearable state of a lonesome lover, inasmuch as his cheeks are very pale with the fresh sap of sandal tree against which he has been rubbing to allay his heat, inasmuch as he is fanning his face with the caressing wafts of air stirred by his palm-like ears, inasmuch as he is drenching his chest with the spray discharged from his trunk.* (21)

[*Exeunt both*]

## END OF THE FIRST ACT

# द्वितीयोऽङ्कः

(ततः प्रविशति चेटी)

चेटी—आणत्तह्मि भट्टिदारिआए मलअवदीए,जहा—"हञ्जे मणोहरिए, अज्ज चिराअदि भादुओ मे अज्जमित्तावसू। ता गदुअ जाणेहि किं आअदो ण वेति"। (परिक्रामति। नेपथ्याभिमुखमवलोक्य) का उण एसा तुरिदतुरिदं इदो एव्व आअच्छदि? (निरूप्य) कहं, चउरिआ?

आज्ञप्तास्मि भर्तृदारिकया मलयवत्या, यथा—"हञ्जे मनोहरिके, अद्य चिरयति भ्राता मे आर्यमित्रावसुः। तद् गत्वा जानीहि किमागतो न वेति"। (परिक्रामति। नेपथ्याभिमुखमवलोक्य) का पुनरेषा त्वरितत्वरितमित एवागच्छति? (निरूप्य) कथं, चतुरिका?

(ततः प्रविशति चतुरिका)

मनोहरिका- (उपसृत्य) हञ्जे चउरिए, किं णिमित्तं उण तुमं एव्वं तुरिदतुरिदं आअच्छसि?

(उपसृत्य) हञ्जे चतुरिके, किन्निमित्तं पुनस्त्वमेवं त्वरितत्वरितमागच्छसि?

चतुरिका—आणत्तह्मि भट्टिदारिआए मलअवदीए—"हञ्जे चउरिए, कुसुमावचअपरिस्समणिस्सहं मे सरीरं सरदादवजणिदो विअ सन्दावो अहिअदरं बाधेदि। ता गच्छ तुमं, बालकदलीपत्तपरिक्खित्ते चन्दणलदाघरए चन्दमणिसिलादलं सज्जीकरेहि" त्ति। अणुट्ठिअं अ मए जहा आणत्तं। ता जाव गदुअ भट्टिदारिआए णिवेदेमि।

आज्ञप्तास्मि भर्तृदारिकया मलयवत्या—"हञ्जे चतुरिके, कुसुमावचयपरिश्रमनिस्सहं मे शरीरं शरदातपजनित इव सन्तापोऽधिकतरं बाधते। तद् गच्छ त्वम् बालकदलीपत्रपरिक्षिप्ते चन्दनलतागृहे चन्द्रमणिशिलातलं सज्जीकुरु" इति। अनुष्ठितं च मया यथाज्ञप्तम्। तद्यावद् गत्वा भर्तृदारिकायै निवेदयामि।

---

SECOND ACT

[*Enter* MAIDSERVANT]

**Maid**—I have been bidden by Princess Malayavati saying,

## द्वितीय अङ्क

(चेटी का प्रवेश)

चेटी—मुझे स्वामिनी मलयवती का आदेश हुआ है, कि—"सखि मनोहरिका, भाई मित्रावसु को आज लौट आने में (न जाने क्यों) देर हो रही है ? तो तू जा और पता कर कि वह आ गया है या नहीं।" (जाती है। नेपथ्य की ओर देखकर) पर यह कौन है जो इतनी उतावली से इधर ही आ रही है ? (ध्यान से देखकर) अरे, चतुरिका ?

(चतुरिका का प्रवेश)

मनोहरिका—(पास जाकर) चतुरिका, क्या बात है जो तू इतनी उतावली से आ रही है ?

चतुरिका—मुझे बीबी मलयवती जी ने आदेश दिया है कि, "चतुरिका, फूल चुनते-चुनते मेरा शरीर थक गया है और ऊपर से शरद्‌ऋतु की धूप के समान (प्रखर) संताप भी मुझे बहुत सता रहा है। तो तू जा और नन्हे-नन्हे केलों के पत्तों से आच्छादित चन्दनलता-मण्डप में जाकर चन्द्रमणिशिला पर मेरे लिये बिछौना प्रस्तुत कर।" मैंने आज्ञा का पालन कर दिया है। तो अब आकर बीबी जी को कह दूँ।

---

"Manoharika, my girl, my brother Mitravasu is late in coming. So, go and find out if he has returned or not." (*Goes. Looking toward the tiring room*) Who be this, the girl who is hurrying this way ? (*Observing closely*) Oh, Chaturika ?

[*Enter* CHATURIKA]

**Manoharika**—(*Approaching*) Chaturika, my dear, what makes you come in such a hurry ?

**Chaturika**—Princess Malayavati, has ordered me saying, "Chaturika, my girl, my body is awfully tired with the exertion of plucking flowers and the heat is tormenting me as severely as the autumn sun ( after rains ). So, go and get ready the moonstone bed in the sandal-bower shaded with the leaves of young plantain trees." I have done as ordered. I shall now go and inform the Princess.

मनोहरिका—जइ एव्वं, ता लहुअं णिवेदेहि, जेण से तहिं गदाए सन्दावो उवसमं गमिस्सदि ।

यद्येवं, तल्लघु निवेदय, येनास्यास्तत्र गतायाः सन्ताप उपशमं गमिष्यति ।

चतुरिका—(विहस्यात्मगतम्) ण ईरिसो से सन्दावो जो एव्वं उवसमं गमिस्सदि । अण्णं च विवित्तरमणिज्जं चन्दणलदाघरअं पेक्खन्तीए अहिअदरो भविस्सदि त्ति तक्केमि । ( प्रकाशम् ) ता गच्छ तुमं । अहं पि सज्जं सिलादलं त्ति भट्टिदारिआए णिवेदेमि ।

(विहस्यात्मगतम्) नेदृशो ऽस्याः संतापो य एवमुपशमं गमिष्यति । अन्यच्च विविक्तरमणीयं चन्दनलतागृहं प्रेक्षमाणाया अधिकतरो भविष्यतीति तर्कयामि । ( प्रकाशम् ) तद् गच्छ त्वम् । अहमपि सज्जं शिलातलमिति भर्तृदारिकायै निवेदयामि ।

(निष्क्रान्ते )

## प्रवेशकः

(ततः प्रविशति सोत्कण्ठा मलयवती, चेटी च)

मलयवती—(निःश्वस्यात्मगतम्) हिअअ, तह णाम तदा तस्सि जणे लज्जाए मं परम्मुहीकरिअ दाणि अप्पणा तहिं एव्व गदं सि त्ति अहो दे अप्पम्भरित्तणं ! (प्रकाशम्) हञ्जे चउरिए, आदेसेहि मे भअवदीए आअदणस्स मग्गं ।

(निःश्वस्यात्मगतम्) हृदय, तथा नाम तदा तस्मिञ्जने लज्जया मां पराङ्मुखीकृत्येदानीमात्मना तत्रैव गतमसीत्यहो ते आत्मम्भरित्वम् ! (प्रकाशम्) हञ्जे चतुरिके, आदिश मे भगवत्या आयतनस्य मार्गम्।

चेटी—णं चन्दणलदाघरअं भट्टिदारिआ पत्थिदा ?

ननु चन्दनलतागृहं भर्तृदारिका प्रस्थिता ?

मलयवती—(सलज्जम्) सुट्ठु तुए सुमराविदं । ता एहि, तहिं एव्व गच्छम्ह ।

(सलज्जम्) सुष्ठु त्वया स्मारितम् । तदेहि, तत्रैव गच्छावः ।

चेटी—एदु एदु, भट्टिदारिआ । (अग्रतो गच्छति)

एत्वेतु, भर्तृदारिका । (अग्रतो गच्छति)

(मलयवत्यप्यन्यतो गच्छति)

---

**Manoharika**—If so, then be quick and inform her, so that by going there the torment of her heat may be alleviated.

**Chaturika**—(*Laughing, aside*) Hers is not the kind of torment that can be relieved in this way. On the contrary, I am afraid,

मनोहरिका—यदि ऐसी बात है तो जा शीघ्र जाकर निवेदन कर, जिससे वहाँ जाकर स्वामिनी का संताप शान्त हो।

चतुरिका—(हँसकर, मन ही मन) इसका संताप इस प्रकार का नहीं जो ऐसे शान्त होजाए वरन् चन्दनलतामण्डप के एकान्त और सौन्दर्य को देखकर मेरा तो विचार है कि यह और भी बढ़ जाएगा। (प्रकट) हाँ, तो तू जा। मैं भी बीबी जी को बताती हूँ कि शिला पर बिस्तरा सजा दिया है।

(दोनों का प्रस्थान)

## प्रवेशक समाप्त

(प्रेमविह्वल मलयवती, तथा चेटी का प्रवेश)

मलयवती—(आह भरकर, मन ही मन) अहो हृदय, तू कितना स्वार्थी है कि तब उनके सामने मुझे लज्जाकर उनकी ओर देखने भी नहीं दिया और अब अपने-आप उन्हींके पास चला गया है! (प्रकट) सखी, मुझे भगवती के मन्दिर का मार्ग दिखा।

चेटी—बीबी जी, आप तो चन्दनलतागृह को जाने वाली थीं?

मलयवती—(लज्जा से) हाँ, तूने ठीक स्मरण कराया। तो चल, उधर ही चलें।

चेटी—आओ, बीबी जी। (आगे-आगे चलती है)

(मलयवती दूसरी ही ओर चल देती है)

---

it will aggravate when she looks at the lonely sandal-bower and its loveliness. (*Aloud*) Well, you go now. I, too, shall go and report to the Princess that, the moonstone bed is ready.

[*Exeunt both*]

## END OF INTERLUDE

[*Enter* MALAYAVATI *in love-lorn state, and the* MAID]

**Malayavati**—(*Sighing, to herself*) Alas, my heart! having made me avoid that man out of modesty that day, now thou hast thyself gone thither. Ah, the selfishness of it! (*Aloud*) Girl, show me the way to the temple of the Goddess.

**Maid**—But, Princess had set out for the sandal-bower, I suppose?

**Malayavati**—(*Feeling abashed*) You have well reminded me. Come, then let us go thither.

**Maidservant**—Come, come, Princess. (*Leads the way*)

[MALAYAVATI *goes the other way*]

चेटी—(पृष्ठतो दृष्ट्वा, सोद्वेगमात्मगतम्) अहो, से सुण्णहिअअत्तणं ! कहं ! तं एव्व देवीए भवणं पत्थिदा ? (प्रकाशम्) भट्टिदारिए, णं इदो चन्दणलदाघरअं । ता इदो एहि ।

(पृष्ठतो दृष्ट्वा, सोद्वेगमात्मगतम्) अहो, अस्याः शून्यहृदयत्वम् ! कथं तदेव देव्या भवनं प्रस्थिता ? (प्रकाशम्) भर्तृदारिके, नन्वितश्चन्दनलतागृहम् । तदित एहि ।

(मलयवती सविलक्षं सलज्जं च तथा करोति)

चेटी—भट्टिदारिए, एदं चन्दणलदाघरअं । ता पविसिअ चन्दमणिसिलादले उवविसिअ समस्ससिदु भट्टिदारिआ ।

भर्तृदारिके, एतच्चन्दनलतागृहम् । तत् प्रविश्य चन्द्रमणिशिलातल उपविश्य समाश्वसितु भर्तृदारिका ।

(उभे उपविशतः)

मलयवती—(निःश्वस्यात्मगतम्) भअवं कुसुमाउह, जेण तुमं रूवसोहाए णिज्जिदो सि, तस्सि ण किञ्चि तुए किदं । मं उण अणवरद्धं अबलत्ति करिअ पहरन्तो कहं ण लज्जेसि ? (आत्मानं निर्वर्ण्य, मदनावस्थां नाटयन्ती, प्रकाशम्) हञ्जे, कीस उण एदं घणपल्लवणिरुद्धसूरकिरणं तादिसं एव्व चन्दणलदाघरअं ण मे अज्ज सन्दावदुक्खं अवणेदि ?

(निःश्वस्यात्मगतम्) भगवन् कुसुमायुध, येन त्वं रूपशोभया निर्जितोऽसि, तस्मिन् न किञ्चित् त्वया कृतम् । मां पुनरनपराद्धामबलेति कृत्वा प्रहरन् कथं न लज्जसे ? (आत्मानं निर्वर्ण्य, मदनावस्थां नाटयन्ती, प्रकाशम्) हञ्जे, कस्मात् पुनरेतद् घनपल्लवनिरुद्धसूर्यकिरणं तादृशमेव चन्दनलतागृहं न मेऽद्य संतापदुःखमपनयति ?

चेटी—(सस्मितम्) जाणामि अहं एत्थ कारणं । किन्तु असम्भावणीअं त्ति भट्टिदारिआ ण तं पडिवज्जदि ।

(सस्मितम्) जानाम्यहमत्र कारणम् । किन्त्वसम्भावनीयमिति भर्तृदारिका न तत् प्रतिपद्यते ।

मलयवती—(आत्मगतम्) आलक्खिदह्मि इमाए । तह वि पुच्छिस्सं दाव । (प्रकाशम्) हञ्जे, किं तव एदिणा ? कहेहि दाव, किं तं कारणं ?

(आत्मगतम्) आलक्षितास्म्यनया । तथापि प्रक्ष्यामि तावत् । (प्रकाशम्) हञ्जे, किं तवैतेन ? कथय तावत्, किं तत् कारणम् ?

---

**Maid**—(*Looking backward, to herself, in distress*) Pity, how distracted she is ! What ! she is again going to the

चेटी—(पीछे की ओर देखती हुई, मन ही मन, दुःखी होकर) अहो, यह कैसी शून्य-हृदय हो रही है ! क्या ! फिर उसी देवी के मन्दिर की ओर चल दी ? ( प्रकट ) बीबी जी, चन्दनलता-मण्डप तो इस ओर है । इसलिये इधर आइये ।

(मलयवती खिसियानी होकर लज्जा से वैसे ही करती है)

चेटी—बीबी जी, आ गया यह चन्दनलतामण्डप । चलें, अन्दर चलकर चन्द्र-मणिशिला पर बैठकर विश्राम करें ।

(दोनों बैठ जाती हैं)

मलयवती—(निःश्वास लेकर, मन ही मन) भगवान् कामदेव, जिससे तून सौन्दर्य में हार खाई है, उसका तो तू कुछ बिगाड़ ही नहीं सका, किन्तु मुझ निरपराध को अबला जानकर बाणों से घायल करते हुए क्या तुझे लज्जा नहीं आती ? (अपनेको निहारती हुई और काम-विह्वलता का अभिनय करती हुई, प्रकट) सखि, क्या कारण है कि वही चन्दनलतागृह घने पत्तों से सूर्य किरणों को रोके हुए भी आज मेरे ताप के वेग को दूर नहीं करता ?

चेटी—(मुस्कराकर) इसका कारण तो मैं जानती हूँ, परन्तु बीबी जी, आप मानेंगी नहीं, कहेंगी 'असंभव' !

मलयवती—(मन ही मन) यह मुझे भाँप गई है । अस्तु, फिर भी पूछ देखती हूँ । (प्रकट) तुझे इससे क्या (मैं स्वीकार करूँ या न करूँ) ?—हाँ, तो बता क्या कारण समझी ?

---

temple ? (*Aloud*) But the sandal-bower is on this side, Princess. Come this way, please.

[MALAYAVATI *follows her embarrassed and abashed*]

**Maid**—Princess, we have come to the sandal-bower. Pray, enter it and refresh yourself by sitting on the moon-stone bed.

[*Both sit down*]

**Malayavati**—(*Sighing, aside*) O God of Love, him, who has outshone thee in splendour of beauty, thou hast not even touched, but, on the other hand, taking me to be vulnerable as being the weaker vessel dost not thou feel ashamed of thyself in smiting me, an innocent person ? (*Surveying herself and acting as if love-sick, aloud*) Girl, how is it that this sandal-bower, although sheltered from the sun by thick foliage as usual, does not alleviate the torment of my heat today ?

**Maid**—(*With a smile*) I know the cause of it, but Princess would deny it saying it was impossible.

**Malayavati**—(*To herself*) The wench has got it. I may, as well, ask her. (*Aloud*) What the deuce you have to do with it ? Anyway, come, be out with it.

चेटी—एसो दे हिअअच्छिदो वरो ।

एष ते हृदयेष्टो वरः ।

मलयवती—(सहर्षं ससंभ्रमं चोत्थायाग्रतो द्वित्राणि पदानि गत्वा) कहिं, कहिं सो ?

(सहर्षं ससंभ्रमं चोत्थायाग्रतो द्वित्राणि पदानि गत्वा) कुत्र, कुत्र सः ?

चेटी—(उत्थाय, सस्मितम्) भट्टिदारिए, को सो ?

(उत्थाय, सस्मितम्) भर्तृदारिके, कः सः ?

(मलयवती सलज्जमुपविश्याधोमुखी तिष्ठति)

चेटी—भट्टिदारिए, णं एदह्मि वत्तुकामा—एसो दे हिअअच्छिदो वरो देवीए दिण्णत्ति सिविणए पत्थाविदे जो तक्खणं एव्व विमुत्तकुसुमचावो विअ भअवं मअरद्धओ भट्टिदारिआए दिट्ठो, सो दे इमस्स सन्दावस्स कारणं, जेण एव्वं सहावसीदलं पि चन्दणलदाघरअं ण दे अज्ज सन्दावदुक्खं अवणेदि ।

भर्तृदारिके, नन्वेतदस्मि वक्तुकामा—एष ते हृदयेष्टो वरो देव्या दत्त इति स्वप्ने प्रस्तुते यस्तत्क्षणमेव विमुक्तकुसुमचाप इव भगवान् मकरध्वजो भर्तृदारिकया दृष्टः, स तेऽस्य सन्तापस्य कारणम् । येनैवं स्वभावशीतलमपि चन्दनलतागृहं न तेऽद्य सन्तापदुःखमपनयति ।

मलयवती—(चतुरिकाया अलकानि सज्जयन्ती) हञ्जे, चउरिआ क्खु तुमं । किं दे अवरं पच्छादीअदि ? ता कहइस्सं ।

(चतुरिकाया अलकानि सज्जयन्ती) हञ्जे, चतुरिका खलु त्वम् । किं तेऽपरं प्रच्छाद्यते ? तत् कथयिष्यामि ।

चेटी—भट्टिदारिए, णं दाणिं एव्व कहिदं इमिणा वरालावमत्तजणिदेण सम्भमेण । ता मा सन्तप्प । जइ अहं चउरिआ, तदा सो वि भट्टिदारिअं अवेक्खन्तो ण मुहुत्तअं पि अण्णहिं अहिरमिस्सदि त्ति एदं पि मए आलक्खिदं एव्व ।

भर्तृदारिके, नन्विदानीमेव कथितम् अमुना वरालापमात्रजनितेन संभ्रमेण । तन्मा संतप्यस्व । यद्यहं चतुरिका, तदा सोऽपि भर्तृदारिकामप्रेक्षमाणो न मुहूर्तमप्यन्यस्मिन्नभिरंस्यत इत्येतदपि मयाऽऽलक्षितमेव ।

---

**Maid**—This, your boon, so *sweet* to your *heart*.

**Malayavati**—(*Feels jubilant and rising up in excitement takes two or three steps forward*) Where, where is he ?

**Maid**—(*Rising, with a smile*) Princess, who do you say ?

[MALAYAVATI *bashfully sits down and keeps her looks downcast*]

चेटी—यही वह आपका मनोवाञ्छित वर ।

मलयवती—(हर्ष और उतावली से उठकर दो-तीन पग आगे बढ़कर) हाँ, तो कहाँ है वह ? किधर है ?

चेटी—(उठकर, मुस्कराती हुई) बीबी जी, कौन ? किसको पूछ रही हो ?

(मलयवती लज्जा से बैठकर मुँह नीचे कर लेती है)

चेटी—बीबी जी, मैं तो यह कह रही थी कि "आपका मनोवाञ्छित वर देवी ने आपको दिया है"—जब यह स्वप्न आप देख रही थीं उसी क्षण धनुष-बाण-रहित साक्षात् भगवान् कामदेव के समान सुन्दर जिस व्यक्ति को आपने देखा था, वही आपके इस सन्ताप का कारण है । इसीसे यह सदा ठण्डा रहने वाला चन्दनलता-मण्डप भी आज आपके सन्ताप को दूर नहीं कर रहा ।

मलयवती—(चतुरिका की अलकों को सुलझाती हुई) सखि, तू सचमुच चतुरिका ही है । तुझसे अब और क्या छिपाऊँ ? सो कहती हूँ ।

चेटी—बीबी जी, अभी-अभी इस वर की बात से उत्पन्न हुई आपकी उतावली ने सब कुछ कह तो दिया है । अब घबराओ मत । यदि मेरा नाम सचमुच चतुरिका है तो मैं यह भी ताड़ गई हूँ कि उनका मन भी आपको देखे बिना क्षणभर के लिये किसी और वस्तु से नहीं बहलता होगा ।

---

**Maid**—Princess, what I meant to say was that, "The vision of the god Kama himself, lacking so to say only in his bow and arrow—which you forthwith saw when you dreamt that the Goddess had granted you the boon, so *sweet* to your *heart*—is the cause of your present affliction." That is why this sandal-bower, though naturally cool, is ineffective in mitigaing the torment of your heat today.

**Malayavati**—(*Trimming the tresses of* CHATURIKA) You are indeed a *clever girl*, my Chaturika. How can I conceal the rest (of the story) from you now ? I shall tell you all.

**Maid**—Princess, you have already disclosed everything by your agitation at the mere mention of the 'boon'. So, don't you fret now. If I am indeed Chaturika (a *clever girl* as you have just said), then even this has not escaped my notice that he, too, not seeing any more of you since, would not be taking interest in anything else even for a moment.

मलयवती—(सास्रम्) हञ्जे, कुदो मे एत्तिश्राणि भाअधेश्राणि ?

(सास्रम्) हञ्जे, कुतो मे इयन्ति भागधेयानि ?

चेटी—भट्टिदारिए, मा एव्वं भण। किं महुमहणो वच्छत्थलेण लच्छि अणुव्वहन्तो णिव्वुदो होइ ?

भर्तृदारिके, मैवं भण। किं मधुमथनो वक्षःस्थलेन लक्ष्मीमनुद्वहन् निर्वृतो भवति ?

मलयवती—किं वा सुअणो पिअं वज्जिअ अण्णं भणिदुं जाणादि ? सहि, अदो वि सन्दावो अहिअदरं मं बाहेइ, जं सो महाणुभावो वाआमेत्तएण वि अकिदपडिवत्ति अदक्खिणत्ति मं सम्भावइस्सदि। (इति रोदिति)

किं वा सुजनः प्रियं वर्जयित्वाऽन्यद् भणितुं जानाति ? सखि, अतोऽपि संतापोऽधिकतरं मां बाधते, यत् स महानुभावो वाङ्मात्रेणाप्यकृतप्रतिपत्तिमदक्षिणेति मां संभावयिष्यति। (इति रोदिति)

चेटी—भट्टिदारिए, मा रोद। (उत्थाय चन्दनपल्लवं गृहीत्वा निष्पीड्य हृदये ददाति) णं भणामि मा रोद त्ति। अअं क्खु थणपट्टदिण्णो चन्दणपल्लवरसो इमेहिं अविरलपडन्तेहिं अस्सुबिन्दूहिं उण्हीकिदो ण दे हिअअसन्दावदुक्खं अवणेदि। (कदलीपत्रमादाय वीजयति)

भर्तृदारिके, मा रुदः। (उत्थाय चन्दनपल्लवं गृहीत्वा निष्पीड्य हृदये ददाति) ननु भणामि मा रुद इति। अयं खलु स्तनपट्टदत्तश्चन्दनपल्लवरसोऽमीभिरविरलपतद्भिरश्रुबिन्दुभिरुष्णीकृतो न ते हृदयसन्तापदुःखमपनयति। (कदलीपत्रमादाय वीजयति)

मलयवती—(हस्तेन निवारयन्ती) सहि, मा वीजेहि। उण्हो क्खु एसो कदलीदलमारुओ।

(हस्तेन निवारयन्ती) सखि, मा वीजय। उष्णः खल्वेष कदलीदलमारुतः।

चेटी—भट्टिदारिए, मा इमस्स दोसं करेहि—

कुणसि घणचन्दणलआपल्लवसंसग्गसीदलं पि इमं।
णीसासेहिं तुमं एव्व कदली-दल-मारुअं उण्हं ॥१॥

भर्तृदारिके, मा अस्य दोषं कुरु—

करोषि घनचन्दनलतापल्लवसंसर्गशीतलमपीमम्।
निःश्वासैस् त्वमेव कदलीदलमारुतम् उष्णम् ॥१॥

---

**Malayavati**—(*In tears*) How could I be so fortunate, my girl ?

**Maid**—Don't say so, Princess. Could one ever imagine Vishnu finding peace without pressing Lakshmi close to his bosom ?

मलयवती—( आँसूभरे ) सखि, भला मेरे ऐसे भाग्य कहाँ ?

चेटी—बीबी जी, ऐसे मत कहो। क्या भगवान् मधुसूदन ( विष्णु ) लक्ष्मी को बिना छाती से लगाए चैन से रह सकते हैं ?

मलयवती—क्या सुहृद् लोग कभी प्यारी बातों के अतिरिक्त और कुछ कहना जानते हैं ? सखि, मुझे इस बात से और भी अधिक संताप हो रहा है कि वह महापुरुष, जिसका मैंने वाणीमात्र से भी स्वागत नहीं किया, मुझे फूहड़ समझेगा। ( यह कहकर रोने लगती है )

चेटी—बीबी जी, रोओ मत ! (उठकर चन्दन का पत्ता तोड़कर और निचोड़कर उसकी छाती पर मलती है) मैं जो कहती हूँ, रोओ मत। यह स्तनों पर लगाया हुआ चन्दन के पत्ते का रस तुम्हारे लगातार टपकते हुए अश्रु-बिन्दुओं से गर्म होकर तुम्हारे हृदय के दाह के दुःख को नहीं दूर कर रहा। ( केले का पत्ता लेकर हवा करती है )

मलयवती—( हाथ से हटाती हुई ) सखि, पंखा मत करो। केले के पत्ते की यह पवन भी गर्म लगती है।

चेटी—बीबी जी, इसे दोष मत दो। ( क्योंकि, )—

*सघन चन्दनवृक्ष के पत्तों के संपर्क से शीतल हुई केले के पत्ते की इस पवन को स्वयं तुम्हीं अपने निःश्वासों से गर्म कर रही हो। (१)*

---

**Malayavati**—What else could a friend utter but that pleases? Friend, my torment is all the more severe for another reason also that the gentleman, because I did not greet him even with a word, might have considered me uncouth. (*She weeps*)

**Maid**—Do not weep, Princess. (*Rising up she plucks a sandal leaf and crushing it she applies the juice to her breasts*) I say, do not weep. Otherwise, I am afraid, even this sandal juice that I am applying to your breasts, growing hot with the constant stream of your tears, won't alleviate your heart's torment. (*Taking a plantain leaf, she begins to fan her*)

**Malayavati**—(*Pushing her away with her hand*) Don't fan me, friend. The air of this plantain-leaf feels hot.

**Maid**—Princess, don't blame this. (For,)—

*The air of the plantain-leaf, though cool from its contact with the dense foliage of sandal trees, you are yourself rendering hot with your sighs.* (*1*)

मलयवती—सहि, अत्थि को वि इमस्स दुक्खस्स उवसमोवाओ ?
सखि, अस्ति को ऽप्यस्य दुःखस्योपशमोपायः ?

चेटी—भट्टिदारिए, अत्थि, जदि सो इह आअच्छे।
भर्तृदारिके, अस्ति, यदि स इहागच्छेत्।

(ततः प्रविशति जीमूतवाहनो विदूषकश्च)

जीमूतवाहनः—

व्यावृत्यैव सितासितेक्षणरुचा तानाश्रमे शाखिनः
कुर्वत्या विटपावसक्त-विलसत्-कृष्णाजिनौघानिव।
यद् दृष्टो ऽस्मि तया मुनेरपि पुरस्तेनैव मय्याहते
पुष्पेषो ! भवता मुधैव किमिति क्षिप्यन्त एते शराः ॥२॥

विदूषकः—भो वअस्स, कहिं क्खु गअं दे धीरत्तणं ?
भो वयस्य, कुत्र खलु गतं ते धीरत्वम् ?

जीमूतवाहनः—वयस्य, ननु धीर एवास्मि। कुतः,—

नीताः किं न निशाः शशाङ्करुचयो नाघ्रातमिन्दीवरं
किं नोन्मीलितमालतीसुरभयः सोढाः प्रदोषानिलाः।
झङ्कारः कमलाकरे मधुलिहां किं वा मया न श्रुतो
निर्व्याजं विधुरेष्वधीर इति मां केनाभिधत्ते भवान् ॥३॥

अथवा, न सम्यगहं ब्रवीमि। वयस्यात्रेय,—

स्त्रीहृदयेन न सोढाः क्षिप्ताः कुसुमेषवो ऽप्यनङ्गेन।
येनाद्यैव पुरस्तव वदामि धीर इति स कथमहम् ॥४॥

---

**Malayavati**—But, my dear, is there any remedy for mitigating the sting of this torment ?

**Maid**—Princess, there is, if only *he* could come here.

[*Enter* JIMUTAVAHANA *and* JESTER]

**Jimutavahana**—

*When I have already been the victim of her chiaroscuro glances, which produced the light and shade effect on the trees of the hermitage as if glistening sables were hanging from their branches and which she cast at me in the very presence of that hermit just as she turned, why then, O Kama, art thou shooting thine arrows at me in vain ?* (2)

मलयवती—सखि, क्या इस संताप को शान्त करने का कोई उपाय भी हैं ?

चेटी—बीबी जी, है, यदि वह यहाँ आ जाए।

( जीमूतवाहन और विदूषक का प्रवेश )

जीमूतवाहन—

*हे कामदेव ! तुम क्यों व्यर्थ में अपने ये बाण मेरे पर चला रहे हो ? जब कि उस (प्रेयसी) ने घूमकर तपस्वी के सामने ही ( अर्थात् उसकी आँखों में धूल झोंककर ) मुझे अपनी चितवन की उस झिल-मिली ( काली-चिट्टी ) कान्ति से (देखकर पहले ही) घायल कर दिया है जिससे उसने आश्रम के उन वृक्षों को ऐसे ( झिलमिले ) बना दिया था मानों उनकी शाखाओं से चमकती हुई काली मृगछालाएँ लटक रही हों । (२)*

विदूषक—मित्र, कहाँ गई आपकी धीरता ?

जीमूतवाहन—मित्र, मैं धीर ही तो हूँ। क्यों,—

*क्या मैंने चाँदनी-छिटकी रातें नहीं काटीं ? क्या मैंने नीलोत्पल नहीं सूँघा ? क्या मैंने खिली हुई मालती की सुगन्ध से लदे हुए सायं-समीर को सहन नहीं किया ? क्या मैंने कमलों वाले सरोवर पर मँडराते भौंरों की गुञ्जार नहीं सुनी ? तो फिर किसलिये तुम मुझे विरहियों में वास्तविक रूप से अधीर कहते हो ? (३)*

अथवा, मैंने ठीक नहीं कहा। मित्र आत्रेय,—

*आज ही स्त्री के समान कातर ( अथवा प्रेयसी में आसक्त ) हृदय वाले जिस व्यक्ति द्वारा तेरे सामने ही शरीर-रहित (अर्थात् निःसत्त्व) कामदेव द्वारा छोड़े हुए फूलों के बाण तक नहीं सहे गए वह मेरे सरीखा (कापुरुष) भला अपने-आपको कैसे धीर कह सकता है ? (४)*

---

**Jester**—Where has your self-control fled, my friend ?

**Jimutavahana**—Why, friend,I am quite self-controlled ! For,—

*Have I not passed the moonlit nights (with equanimity) ? Haven't I smelt the blue lotuses (without being perturbed) ? Have I not suffered the evening breezes laden with the fragrance of blooming jasmine (without even breathing a sigh) ? And haven't I listened to the humming of the bees over the lotus-pond (without a whimper) ? Then how, indeed, do you call me, one of the forlorn lovers though I am, lacking in self-control ?* (3)

Or maybe, I am wrong in my defence. Friend Atreya,—

*With what face can 1 brag of my self-control, before you when, with the feeble heart of a woman (or with my heart set on a woman), I have succumbed even to the mild charge of the flowery arrows of the unsubstantial Kama ?* (4)

## चतुर्थ अङ्क

(विवाह का जोड़ा लिये कञ्चुकी, और प्रतीहार का प्रवेश)

कञ्चुकी—

*इस बुढ़ापे में मेरा आचरण सर्वथा एक राजा का-सा है। राजा के हाथ में पुर के आभ्यन्तर शासन की व्यवस्था होती है तो मेरे हाथ में अन्तःपुर की। राजा यदि दण्ड-नीति द्वारा प्रजा की अपराध-वृत्ति को रोकता है तो मैं डण्डे के सहारे अपने-आपको ठोकरों से बचाता हूँ। (१)*

प्रतीहार—किधर चल दिये, महाराज ?

कञ्चुकी—मित्रावसु की माता रानी जी ने मुझे आदेश दिया है कि—"कञ्चुकी, दस दिन लगातार तुम्हें मलयवती और जँवाई को लाल-जोड़े पहुँचाने होंगे।" पहले किधर जाऊँ ? राजकुमारी तो सुसराल में है और सुना है कि आज जीमूतवाहन भी युवराज मित्रावसु के साथ समुद्र में ज्वार देखने गए हैं। इसलिये समझ नहीं आता (पहले) मलयवती की ओर जाऊँ कि जँवाई की ओर ?

प्रतीहार—भाई, पहले राजकुमारी के पास जाना ही ठीक है। इतनी देर हो गई है, संभव है जँवाई भी वहीं लौट आए हों।

कञ्चुकी—सुनन्द, भाई तुमने ठीक कहा है। पर तुम स्वयं किधर जा रहे हो ?

प्रतीहार—मुझे भी तो महाराज विश्वावसु ने आज्ञा दी है—"सुनन्द, जाकर मित्रावसु से बोलो कि आकर इस प्रतिप्रदा (अमावस्या) के उत्सव पर मलयवती और जीमूतवाहन को क्या उपहार दिया जाए इसका निश्चय कर जाएँ।" अच्छा भाई, तुम तो जाओ राजकुमारी के पास और मैं चलता हूँ मित्रावसु को बुलाने।

(दोनों का निष्क्रमण)

### विष्कम्भक समाप्त

---

Mitravasu. So I am at a loss to decide whether I should go to Malayavati or to the son-in-law.

**Porter**—Sir, you had better go to the Princess. Maybe, by this time the son-in-law has returned there.

**Chamberlain**—Sunanda, a good suggestion. But where have you to go ?

**Porter**—I too have been commanded by His Majesty Visvavasu saying, "Sunanda, go and tell Mitravasu that he should come home and select something suitable to the occasion of the new-moon festival tonight for presenting to Malayavati and the son-in-law." Well then, you go to the Princess and I leave for calling Mitravasu home.

[*Exeunt both*]

END OF INTERLUDE

(ततः प्रविशति जीमूतवाहनो मित्रावसुश्च)

जीमूतवाहनः—

शय्या शाद्वलमासनं शुचिशिला सद्म द्रुमाणामधः
शीतं निर्झरवारि पानमशनं कन्दाः सहाया मृगाः ।
इत्यप्रार्थितलभ्यसर्वविभवे दोषो ऽयम् एको वने
दुष्प्रापार्थिनि यत्परार्थघटनावन्ध्यैर् वृथा स्थीयते ॥२॥

मित्रावसुः—(ऊर्ध्वमवलोक्य) कुमार, त्वर्यतां, त्वर्यताम् । समयो ऽयं चलितुमम्बुराशेः ।

जीमूतवाहनः—(आकर्ण्य) सम्यगुपलक्षितम् ।—

उद्गर्जज्-जल-कुञ्जरेन्द्र-रभसाऽऽस्फालाऽनुबद्धोद्धतः
सर्वाः पर्वतकन्दरोदरभुवः कुर्वन् प्रतिध्वानिनीः ।
उच्चैरुच्चरति ध्वनिः श्रुतिपथोन्माथी यथा ऽयं तथा
प्रायःप्रेङ्खदसंख्यशङ्खवलया वेलेयम् आगच्छति ॥३॥

मित्रावसुः—कुमार, नन्वागतैव । पश्य,—

कवलितलवङ्गपल्लवकरिमकरोद्गारसुरभिणा पयसा ।
एषा समुद्रवेला रत्नद्युतिरञ्जिता भाति ॥४॥

तदेह्यस्माज्जलप्रसरणमार्गादपक्रम्यानेनैव गिरिसानुसमीपमार्गेण परिक्रमावः ।

जीमूतवाहनः—मित्रावसो, पश्य ! शरत्समयपाण्डुभिः पयोदपटलैः प्रावृताः प्रालेयाचलशिखरश्रियमुद्वहन्त्यचलसानवः ।

---

[*Enter* JIMUTAVAHANA *and* MITRAVASU]

**Jimutavahana**—

*Turf for a bedding, smooth slab for a bench, foot of the green-wood trees for a house, cool spring-water for a drink, roots and tubers for food, deer for companions,—all these amenities of life we get in the forest quite unsought for, yet there is one drawback that here, the place being beyond the reach of the beggar-folk, one has to pass a useless life, devoid of all opportunity of being helpful to others.* (2)

**Mitravasu**—(*Looking upwards*) Prince, make haste, make haste. It is time for the tide to rush in.

**Jimutavahana**—(*Listening*) Yes, you have rightly observed the signs.—

*Surely, the tide is coming tossing on its crest a shoal of count-*

(जीमूतवाहन और मित्रावसु का प्रवेश)

जीमूतवाहन—

*हरी-भरी घास का बिछौना है। शुभ्र शिलाओं के आसन। वृक्षों की छाया तले बसेरा। झरनों का ठण्डा जल पीने के लिये है तो खाने को कन्द-मूल-फल। हरिण (आदि पशु-पक्षी) हमारे साथी। यहाँ जंगल में तो बिना माँगे ही सब वैभव-संपत्ति उपस्थित है। कमी है तो केवल इतनी कि यहाँ याचकों की पहुँच नहीं, सो परोपकार के बिना यहाँ जीवन यों ही निष्फल बिताना पड़ता है। (२)*

**मित्रावसु**—(ऊपर की ओर देखकर) **भाई, जल्दी करो, जल्दी करो। समुद्र में ज्वार आने वाली है।**

जीमूतवाहन—(सुनते हुए) **सचमुच, आपने ठीक पहचाना।—**

*ज्वार तो आ ही पहुँची। वह देखो, असंख्य शङ्ख-शुक्तियाँ लहरों पर उछल-उछलकर गिर रही हैं। गरजते जल-कुञ्जरों की चिंघाड़ के साथ मिल जाने के कारण और भी अधिक भयावह समुद्र-ध्वनि पर्वतों की कन्दराओं-गुफाओं में प्रतिध्वनित हो रही है। गड़गड़ इतनी प्रचण्ड है कि कानों को फाड़े देती है। (३)*

मित्रावसु—**अरे, यह तो आ ही गई! वह देखो,—**

*जल-कुञ्जरों और मगरमच्छों द्वारा खाए हुए लौंग के पत्तों की डकारों से सुगन्धित जल को लिये यह समुद्र की उत्ताल तरंग मानो रत्नों की ज्योति से चमकती हुई शोभा दे रही है। (४)*

**इसलिये आओ, बाढ़ के मार्ग से हटकर हम इसी पहाड़ी की चोटी के पास वाले मार्ग पर टहलें।**

जीमूतवाहन—**वह देखो, मित्रावसु, शरद् ऋतु के शुभ्र मेघ-दल से ढँकी हुई पर्वत की चोटियाँ मानों हिमालय-शिखरों की शोभा धारण किये हैं।**

---

*less shells and conches, for we hear the rising noise that deafens the ears and make the vaults of all mountain caves and hills around echo with its terrible din which is aggravated by the loud roar of the squealing hippos.* (3)

**Mitravasu**—Prince, it has already come up. For see,—

*This tide of the sea, with its water rendered aromatic (and golden) by the cud of sharks and hippos chewing the clove-leaves, looks as if sparkling with the lustre of gems.* (4)

Let us, therefore, get out of the range of the tide and walk on the path which runs along the hill-top.

**Jimutavahana**—Mitravasu, look, the summits of this mountain, heaped as they are with white masses of autumnal clouds, are wearing the splendour of the snow-clad peaks of Himalaya.

मित्रावसुः—कुमार, नैवामी मलयसानवः। नागानामस्थिसङ्घाताः खल्वेते।

जीमूतवाहनः—(सोद्वेगम्) कष्टं! किन्निमित्तं पुनरमी सङ्घातमृत्यवो जाताः?

मित्रावसुः—कुमार, नैवामी सङ्घातमृत्यवः।

जीमूतवाहनः—मित्रावसो, किमन्यत्?

मित्रावसुः—श्रूयताम्। पुरा किल स्वपक्षपवनापास्तसागरजलस्तरसा रसातलादुद्धृत्य भुजङ्गमाननुदिनमाहारयति स्म वैनतेयः।

जीमूतवाहनः—(सोद्वेगम्) कष्टम्! अतिदुष्करं करोति। ततस्ततः?

मित्रावसुः—ततः सकलनागलोकविनाशशङ्किना नागराजेन गरुत्मानभिहितः...

जीमूतवाहनः—(सादरम्) "किं मां भक्षयेति?"

मित्रावसुः—नहि नहि।

जीमूतवाहनः—किमन्यत्?

मित्रावसुः—इदमुक्तं—त्वदभिसंपातत्रासात् सहस्रशः स्रवन्ति भुजङ्गाङ्गनानां गर्भाः, शिशवश्च पञ्चत्वमुपयान्ति। एवं च सन्ततिसमुच्छेदादस्माकं तवैव स्वार्थहानिर्भवेद्, यदर्थमभिपतति भवान् पातालम्। तदेकैकं भुजङ्गमानामनुदिवसं समुद्रतटस्थितस्याहमेव प्रेषयिष्यामीति। प्रतिपन्नं च तत् पक्षिराजेन।

इत्येकशः प्रतिदिनं विहितव्यवस्था<br>
यान् भक्षयत्यहिपतीन् पतगाधिराजः।<br>
यास्यन्ति यान्ति च गताश्च दिनैर्विवृद्धिं<br>
तेषाममी तुहिनशैलरुचो ऽस्थिकूटाः ॥५॥

---

**Mitravasu**—They are not the summits of Malaya, Prince. They are the dumps of Naga skeletons.

**Jimutavahana**—(*In distress*) Woe me! but what was the cause that led to the perpetration of such holocausts?

**Mitravasu**—Prince, they were not wholesale massacres.

**Jimutavahana**—Then what else were they, Mitravasu?

**Mitravasu**—Listen. Farmerly Garuda used to eat Nagas everyday as his food by splashing off the water of the ocean with the storm raised by the flapping of his wings and forcibly dragging them out from their home below the earth.

**Jimutavahana**—(*In distress*) Oh, how cruel! What then?

**Mitsavasu**—Then the Naga king fearing the total extinction of the Naga race approached Garuda with the request...

**Jimutavahana**—(*With a look of appreciation*) What—"Pray, eat me?"

मित्रावसु—कुमार, यह मलयाचल के शिखर तो नहीं। ये तो नागों की हड्डियों के ढेर हैं।

जीमूतवाहन—(सहमकर) हा! पर एक ही साथ इनकी सामूहिक मृत्यु कैसे हुई?

मित्रावसु—नहीं कुमार, सामूहिक मृत्यु तो कोई नहीं हुई।

जीमूतवाहन—तो फिर और क्या हुआ?

मित्रावसु—सुनिये। पहले कभी गरुड़ अपने पंखों की गति से समुद्र के जल को बलात् परे उछालकर पाताल से नागों को बाहर घसीटकर प्रतिदिन खा जाया करता था।

जीमूतवाहन—(उद्विग्न भाव से) अहो, कितनी क्रूरता करता था! और फिर?

मित्रावसु—इसपर सारे नाग-लोक के विनाश की आशंका से नागराज ने गरुड़ से निवेदन किया...

जीमूतवाहन—(सराहना पूर्वक) यही कि—"मुझे खा ले?"

मित्रावसु—नहीं, नहीं,

जीमूतवाहन—नहीं? तो और क्या?

मित्रावसु—उसने कहा—"आपके भय से सहस्रों नाग-नारियों के गर्भ गिर जाते हैं। नाग-शिशु मर जाते हैं। इस प्रकार हमारे कुल-नाश से, जिस स्वार्थ-पूर्ति के लिये आप पाताल पर आक्रमण करते हैं, उसीकी क्षति होती है। इसलिये मैं स्वयं ही प्रतिदिन एक-एक नाग समुद्र-तट पर बैठे आपके पास (भोजनार्थ) भेज दिया करूँगा। और गरुड़ ने भी इस बात को मान लिया।—

*इस प्रकार प्रबन्ध हो जाने पर गरुड़ प्रतिदिन एक-एक करके जिन नागों को खाता था, ये उन्हीं की हड्डियों के ढेर हैं जो हिम से ढँके पर्वतों के समान दिखाई देते हैं और जो (भूत, वर्तमान और भविष्यत् काल में) दिनों-दिन बढ़ते गए, बढ़ते जाते हैं और बढ़ते जाएँगे। (५)*

---

**Mitravasu**—No, not that.

**Jimutavahana**—Then what else?

**Mitravasu**—He said, "In dread of thy swoop thousands of Naga women miscarry and the new-born, they die. If it goes on like this, the total extinction of our race will only harm your own interest for which you come down upon the Nether world. Accordingly, I propose to send one Naga everyday to you for food, while you remain sitting on the beach." And Garuda, the king of birds, agreed to the proposal. (So,)—

*They are the heaps of skeletons of those Nagas whom, according to this agreement, the king of birds (Garuda) eats for his food everyday, one by one. They have been and will be accumulating all the time—past, present, and future, and appear like the snowy peaks of Himalaya.* (5)

जीमूतवाहनः—कष्टं ! रक्षिताः किलैवं नागराजेन पन्नगाः ?—

जिह्वासहस्रद्वितयस्य मध्ये नैकापि सा तस्य किमस्ति जिह्वा ।
एकाहिरक्षार्थमहिद्विषो ऽद्य दत्तो मयात्मेति यया ब्रवीति ॥६॥

आश्चर्यमाश्चर्यम् !—

सर्वाशुचिनिधानस्य कृतघ्नस्य विनाशिनः ।
शरीरकस्यापि कृते मूढाः पापानि कुर्वते ॥७॥

कष्टम् ! अनवसानेयं विपत्तिर्नागानाम् । (आत्मगतम्) अपि नाम शक्नुयामहं स्वशरीरदानादेकस्यापि फणभृतः परिरक्षां कर्तुम् !

(ततः प्रविशति प्रतीहारः)

प्रतीहारः—आरूढो ऽस्मि गिरिशिखरम् । (विलोक्य) अये, मित्रावसुर्जामातुः समीपे वर्तते । यावदुपसर्पामि । (उपसृप्य, प्रणम्य) विजयेतां कुमारौ ।

मित्रावसुः—सुनन्द, किन्निमित्तमिहागमनम् ?

प्रतीहारः—(कर्णे) एवम् ।

मित्रावसुः—कुमार, तातो मामाह्वयते ।

जीमूतवाहनः—गम्यताम् ।

मित्रावसुः—कुमारेणापि बहुप्रत्यवाये ऽस्मिन् प्रदेशे कुतूहलान्न चिरं स्थातव्यम् ।

(निष्क्रान्तो मित्रावसुः प्रतीहारश्च)

जीमूतवाहनः—यावदहमपि गिरिशिखरादवतीर्य समुद्रतटमवलोकयामि । (परिक्रामति)

(नेपथ्ये)

---

**Jimutavahana**—Alas ! this was the way how the Naga king saved the lives of the Nagas ?—

*Among the two thousand tongues of Sesha-naga was there not one sporting enough with which he could say to the foe of the Nagas (i.e. Garuda), "For the sake of saving this one Naga to-day I offer myself instead"?* (6)

What a pity !—

*The fools, we, commit sins on sins for the sake of this accursed body which is a repository of all that is filthy, and which is thankless and mortal !* (7)

Alas, what an unending calamity has befallen the Nagas ! (*To himself*) How I wish I could save the life of even one single Naga by offering my own body in lieu of his !

[*Enter* PORTER]

**Porter**—I have ascended the top of the hill. (*Looking around*) Ah, there stands Mitravasu, there, beside the son-in-

जीमूतवाहन—अहो ! तो इस प्रकार नागराज ने नागों की रक्षा की ?—

*क्या शेषनाग की दो हज़ार फूटी जीभों में से एक भी ऐसी न निकली जिससे वह कह देता कि, 'मैं आज एक नाग की रक्षा के लिये नागारि (गरुड़) के सामने अपने-आपको समर्पित करता हूँ ?' (६)*

कितना आश्चर्य है !—

*सब गन्दगियों की घर, किये को भुला देने वाली, इसी निगोड़ी नश्वर देह के लिये भी मूर्ख लोग (इतने) पाप करते हैं ! (७)*

हाय ! नागों की इस विपत्ति का तो कोई अन्त नहीं (दिखाई देता)। (मन ही मन) क्या ही अच्छा हो जो मैं अपने शरीर की भेंट देकर एक भी नाग की रक्षा कर सकूँ ?

(प्रतीहार का प्रवेश)

प्रतीहार—मैं पहाड़ की चोटी पर चढ़ आया हूँ। (देखकर) अरे, मित्रावसु जँवाई के साथ ही हैं। तो पास जाता हूँ। (पास जाकर, प्रणाम करके) जय हो, राजकुमारों की।

मित्रावसु—सुनन्द, यहाँ कैसे आए ?

प्रतीहार—(कान में) इसलिये।

मित्रावसु—कुमार, पिता जी मुझे बुला रहे हैं।

जीमूतवाहन—जाइये।

मित्रावसु—यह स्थान नाना प्रकार के संकटों से भरा हुआ है, आपने कहीं कुतूहल वश यहाँ विलम्ब न कर देना।

(मित्रावसु और प्रतीहार का निष्क्रमण)

जीमूतवाहन—तब तक मैं भी पहाड़ की चोटी से नीचे उतरकर समुद्रतट (की शोभा) को देखता हूँ। (चलता है)

(नेपथ्य में)

---

law. I shall go thither. (*Approaching, bowing respectfully*) Hail to the Princes !

**Mitravasu**—Sunanda, what brings you here ?

**Porter**—(*Whispering in the ear*) This is it.

**Mitravasu**—Prince, father has called me.

**Jimutavahana**—Yes, you must go.

**Mitravasu**—But I must warn the Prince not to stay here long through curiosity, for the place is full of dangers.

[*Exeunt* MITRAVASU *and* PORTER]

**Jimutavahana**—Meanwhile, I should also go down-hill and have a look at the beach. (*Walks about*)

[*Behind the scenes*]

हा, पुत्तअ शङ्खचूल ! कहं ! वावादिअमाणो किल अज्ज तुवं मए पेक्खिदव्वो ?

हा, पुत्रक शङ्खचूड ! कथं ! व्यापमद्यानः किलाद्य त्वं मया प्रेक्षितव्यः ?

जीमूतवाहनः—(आकर्ण्य) अये, योषित इवार्त्तप्रलापः । तद् यावदुपेत्य केयं, कुतो ऽस्या भयकारणमिति स्फुटीकरोमि । (परिक्रामति)

(ततः प्रविशति क्रन्दन्त्या वृद्धया ऽनुगम्यमानः शङ्खचूडो गोपायितवस्त्रयुगलः किङ्करश्च)

वृद्धा—(सास्रम्) हा, पुत्तअ सङ्खचूल! कहं! वावादिअमाणो किल अज्ज तुवं मए पेक्खिदव्वो ? (चिबुके गृहीत्वा) इमिणा मुखचन्देण विरहिदं अन्धआरीभविस्सदि पाआलं ।

(सास्रम्) हा, पुत्रक शङ्खचूड ! कथं ! व्यापाद्यमानः किलाद्य त्वं मया प्रेक्षितव्यः ? (चिबुके गृहीत्वा) अनेन मुखचन्द्रेण विरहितमन्धकारीभविष्यति पातालम् ।

शङ्खचूडः—अम्ब, किमेवमतिविक्लवा सुतरामात्मानं पीडयसि ?

वृद्धा—(निर्वर्ण्य, पुत्रस्याङ्गान्यामृशन्ती) हा पुत्तअ ! कहं दे अदिट्ठसूरसुउमारं सरीरं णिग्घिणहिअओ गलुलो आहारइस्सदि ? (कण्ठे गृहीत्वा रोदिति)

(निर्वण्य, पुत्रस्याङ्गान्यामृशन्ती) हा पुत्रक ! कथं ते अदृष्टसूर्यसुकुमारं शरीरं निर्घृणहृदयो गरुड आहारयिष्यति ? (कण्ठे गृहीत्वा रोदिति)

शङ्खचूडः—अम्ब, अलमलं परिदेवितेन । पश्य,—

क्रोडीकरोति प्रथमं जातं नित्यमनित्यता ।
धात्रीव जननी पश्चात्तदा शोकस्य कः क्रमः ॥८॥

वृद्धाः—हा पुत्तअ ! चिट्ठ, मुहुत्तअं पि दाव वदनं दे पेक्खिस्सं ।

हा पुत्रक ! तिष्ठ, मुहूर्तमपि तावद्वदनं ते प्रेक्षिष्ये ।

किंकरः—एहि कुमाल, किं तव एताए भणन्तीए ? पुत्तशिणेहमोहिदा क्खु एशा ण लाअकज्जं जाणादि ।

एहि कुमार, किं तवैतया भणन्त्या ? पुत्रस्नेहमोहिता खल्वेषा न राजकार्यं जानाति ।

---

Ha, Sankhachuda, my son ! What ! shall I have to see thee being killed today before my very eyes ?

**Jimutavahana**—(*Listening*) Ah, it appears to be the wail of a woman in distress. So, I shall approach her and find out who she is and what is the cause of her fear. (*Goes*)

हाय, बेटा शङ्खचूड ! क्या आज मैं तुझे अपनी आँखों के सामने मारा जाता हुआ देखूँगी ?

जीमूतवाहन—(सुनते हुए) अरे, किसी स्त्री का-सा आर्त्त-नाद है। चलूँ, समीप जाकर पता करूँ, यह कौन है और इसपर क्या आ बनी है ? (जाता है)

(शङ्खचूड़, पीछे वस्त्र-युगल छिपाए एक नौकर, और उनके पीछे रोती हुई बुढ़िया का प्रवेश)

वृद्धा—हाय, बेटा शङ्खचूड़ ! क्या आज मैं तुझे अपनी आँखों के सामने मारा जाता हुआ देखूँगी ? (ठोड़ी पकड़कर) इस मुखचन्द्र के बिना तो (मेरे लिये) पाताल अन्धकार-मय हो जाएगा।

शङ्खचूड़—माँ, क्यों इतनी व्याकुल होकर अपने-आपको दुःखी करती हो ?

वृद्धा—(देखकर, पुत्र के अङ्ग-अङ्ग पर हाथ फेरती हुई) हाय बेटा, तेरी इस कोमल देह को, जिसपर कि सूर्य की झलक भी नहीं पड़ी, कठोर-हृदय गरुड़ खा कैसे सकेगा ? (गले लगाकर रोती है)

शङ्खचूड़—माँ, रोने-धोने से लाभ ? देखो ना—

*जो भी जन्मता है उसे पहले ही नश्वरता (माँ बनकर) गोद में ले लेती है। असली माँ तो दाई की भाँति पीछे अङ्क में लेती है। तो इसमें शोक का क्या स्थान ?* (८)

वृद्धा—हा बेटा, ठहर जा ! एक क्षणभर के लिये तेरा मुखड़ा तो देख लूँ।

सेवक—कुमार, चलो। यह तो बुड़बुड़ाती ही रहेगी, इससे तुझे क्या ? वात्सल्य से विमूढ़ बेचारी राज कार्य (की कठोरता) को नहीं समझती।

---

[*Enter* SANKHACHUDA *followed by an* OLD WOMAN *crying, and a* STATE PEON *tucking under arm a pair of red shawls*]

**Old Woman**—(*In tears*) Ha ! Sankhachuda, my son, what ! I have to see thee being killed today before my very eyes ? (*Holding his chin*) Robbed of this moon-like face the Nether world shall become dark (for me).

**Sankhachuda**—Mother, why do you afflict yourself so much with excessive grief ?

**Old Woman**—(*Gazing, touching the limbs of her son*) Ah, my son ! how cruel of heartless Garuda to make a meal of thy tender body which has never before seen the light of the sun. (*Throwing arms round his neck*)

**Sankhachuda**—Mother, control yourself and stop your lament. For, you must know that—

*Every being that is born is always first taken into its arms by Mortality. It is only afterwards that the mother takes up the child even like a nurse. Where then, is the occasion for sorrow ?* (8)

**Oid Woman**—Ah son ! wait, let me have a look at thy face just for a moment.

**Peon**—Come along boy. What concern have you with her babbling now ? Overwhelmed by her affection she little knows the sternness of our official duty.

शङ्खचूडः—भद्र, अयमहमागच्छामि ।

किंकरः—(आत्मगतम्) आणीदो क्खु मए वज्झशिलाशमीवं शङ्खचूलो । जाव एदं वज्झचिण्हं लत्तंशुअजुअलं दइअ वज्झसिलं दंशेमि ।

(आत्मगतम्) आनीतः खलु मया वध्यशिलासमीपं शङ्खचूडः । यावदेतद् वध्यचिह्नं रक्तांशुकयुगलं दत्त्वा वध्यशिलां दर्शयामि ।

जीमूतवाहनः—अये ! इयमसौ योषित् । (शङ्खचूडं दृष्ट्वा) नूनमनेनाप्यस्याः सुतेन भवितव्यं, यदर्थमाक्रन्दति । (समन्तादवलोक्य) न खलु पुनः किञ्चिद् भयकारणं पश्यामि ! तत् कुतो ऽस्य भयं भविष्यतीति किमुपेत्य पृच्छामि ? अथवा, प्रसक्त एवायमालापः । कदाचिदित एव व्यक्तिर्भविष्यति । तद् विटपान्तरितस्तावच्छृणोमि ।

किंकरः—(सास्रं, कृताञ्जलिः) कुमाल शङ्खचूल, एशो शामिणो आदेशो त्ति कलिअ ईदिशं पि णिट्ठुलं मन्तीअदि ।

(सास्रं, कृताञ्जलिः) कुमार शङ्खचूड, एष स्वामिन आदेश इति कृत्वेदृशमपि निष्ठुरं मन्त्र्यते ।

शङ्खचूडः—भद्र, कथय ।

किंकरः—णाअलाओ वाशुई आणवेदि...

नागराजो वासुकिराज्ञापयति...

शङ्खचूडः—(शिरस्यञ्जलिं कृत्वा, सादरम्) किं मामाज्ञापयति स्वामी ?

किंकरः—एदं लत्तंशुअजुअलं पलिहिअ आलोह वज्झशिलं, जेण लत्तंशुअचिण्होवलक्खिदं गलुलो गण्हिअ आहालकलणाअ णइश्शदि ।

एतद् रक्तांशुकयुगलं परिधायारोह वध्यशिलां, येन रक्तांशुकचिह्नोपलक्षितं गरुडो गृहीत्वाऽऽहारकरणाय नेष्यति ।

जीमूतवाहनः—(सास्रम्) कष्टम् ! असौ वासुकिना परित्यक्तस्तपस्वी ।

किंकरः—शङ्खचूल, गण्ह एदं । (वस्त्रयुगलमर्पयति)

शङ्खचूड, गृहाणैतत् । (वस्त्रयुगलमर्पयति)

---

**Sankhachuda**—My good man, I am just coming.

**Peon**—(*Aside*) I have brought Sankhachuda almost near the death-slab. Now, handing over to him this pair of red shawls as the victim's token, I shall show him the slab.

**Jimutavahana**—Oh ! here is that woman. (*Seeing* SANKHACHUDA) And surely he, too, must be her son for whose sake she is bewailing. (*Looking around*) But I don't see any cause of fear anywhere about ! Should I then I go and ask her whence comes her fear ? Or no, their talk is still going on. Perhaps it may

शङ्खचूड़—आया भई, मैं आया।

सेवक—(मन ही मन) वध्यशिला के समीप तो शङ्खचूड़ को मैं ले आया हूँ। अब इसे वध्य-चिह्न, यह लाल-जोड़ा, देकर वध्य-शिला दिखा दूँ।

जीमूतवाहन—अरे! यही वह स्त्री है। (शङ्खचूड़ को देखकर) और हो-न-हो यही उसका पुत्र है जिसके लिये वह रो रही है। (चारों ओर देखकर) परन्तु मुझे तो कोई डर का कारण दिखाई नहीं देता! तो क्या पास जाकर पूछूँ इसे किसका डर है? अथवा, बात-चीत तो चल ही रही है। कदाचित् इसीसे स्पष्ट हो जाए। सो, वृक्ष की ओट में होकर ही सुनता हूँ।

सेवक—(आँसू भरकर, हाथ जोड़ते हुए) कुमार शङ्खचूड़, यह स्वामी का आदेश है, इसलिये इतनी कठोर बात कहने लगा हूँ।

शङ्खचूड़—हाँ भई, कहो।

सेवक—नागराज वासुकि महाराज ने आज्ञा दी है...

शङ्खचूड़—(हाथ जोड़कर माथे को लगाते हुए, आदर-पूर्वक) क्या आज्ञा दी है महाराज ने मुझे?

सेवक—"यह लाल जोड़ा लपेटकर वध्यशिला पर चढ़ जाना, जिससे इस लाल वध्य-चिह्न से पहचानकर गरुड़ तुझे उठाकर अपने भोजनार्थ ले जाए।

जीमूतवाहन—(आँसू भरकर) हाय, बेचारे को वासुकि ने निराश्रय कर दिया!

सेवक—यह लो, शङ्खचूड़। (जोड़ा देता है)

---

reveal something. Let me therefore (remain here and) listen from behind the tree.

**Peon**—(*In tears, folding his hands*) Sankhachuda, my boy, this is the command of His Majesty, so I have to convey to you something which is so inhuman.

**Sankhachuda**—Tell me, sir.

**Peon**—His Majesty the king of Nagas orders thee...

**Sankhachuda**—(*Touching his head with folded hands, respectfully*) What be the orders of His Majesty for me?

**Peon**—"Wearing this pair of red shawls mount the death slab so that Garuda may, recognizing thee from thy token of the victim's reds, seize and carry thee away for his food."

**Jimutavahana**—(*In tears*) Alas, that Vasuki should desert the poor fellow like that!

**Peon**—Sankhachuda, now take this please. (*Hands over the red pair*)

शङ्खचूडः—(सादरम्) उपनय। (इति गृहीत्वा शिरसि स्वाम्यादेशमर्पयति)

वृद्धा—(पुत्रहस्ते वाससी दृष्ट्वा, सोरस्ताडनम्) हा वच्छ! एदं क्खु तं वज्झचिण्हं वसणं, जेण भाएदि मे हिअअं। (मोहमुपगता)

(पुत्रहस्ते वाससी दृष्ट्वा, सोरस्ताडनम्) हा वत्स! एतत् खलु तद्वध्यचिह्नं वसनं, येन बिभेति मे हृदयम्। (मोहमुपगता)

किंकरः—आशण्णा क्खु गलुलस्स आगमणवेला। ता लहु अवक्कमामि।

आसन्ना खलु गरुडस्यागमनवेला। तल्लघ्वपक्रामामि।

(निष्क्रान्तः)

शङ्खचूडः—अम्ब, समाश्वसिहि, समाश्वसिहि।

वृद्धा—(समाश्वस्य, सास्रम्) हा जाद! हा पुत्तअ! हा मणोरहसदलद्ध! कहिं तुमं पुणो पेक्खिस्सं? (कण्ठे गृहीत्वा रोदिति)

(समाश्वस्य, सास्रम्) हा जात! हा पुत्रक! हा मनोरथशतलब्ध! कुत्र त्वां पुनः प्रेक्षिष्ये? (कण्ठे गृहीत्वा रोदिति)

जीमूतवाहनः—(सास्रम्) अहो, नैर्घृण्यं गरुत्मतः! अपि च,—

मूढाया मुहुरश्रुसन्ततिमुचः कृत्वा प्रलापान् बहून्
कस्त्राता मम पुत्रकेति कृपणं दिक्षु क्षिपन्त्या दृशम्।
अङ्के मातुरुपाश्रितं शिशुमिमं त्यक्त्वा घृणामश्नतश्
चञ्चुर्नैव खगाधिपस्य हृदयं वज्रेण मन्ये कृतम्॥९॥

शङ्खचूडः—(अम्बाया अश्रूणि परिमार्जयन्) अम्ब! अलमलं वैक्लव्येन। ननु समाश्वसिहि, समाश्वसिहि।—

---

**Sankhachuda**—(*Respectfully*) Give me. (*Takes and lifting it to his head honours it as a command of his master*)

**Old Woman**—(*Seeing the red pair in son's hand, beating her breasts*) Ah son! this is that wrapper, the victim's token, at the sight of which my heart sinks. (*Faints*)

**Peon**—This is about the time Garuda arrives. I should, therefore, make haste to leave this place.

[*Exit*]

शङ्खचूड़—(आदर से) लाओ। (लेकर, स्वामी की आज्ञा को सिर पर धारण करता है)

वृद्धा—(बेटे के हाथ में जोड़ा देखकर, छाती पीटती हुई) हाय बेटा, यही है वह वध्य-चिह्न जिसे देखकर मेरा हृदय सहमे जाता है। (मूर्छित हो जाती है)

सेवक—गरुड़ के आने का समय हो गया है, इसलिये शीघ्रता से चला जाऊँ।

(निष्क्रमण)

शङ्खचूड़—धीरज धरो, माँ, धीरज धरो।

वृद्धा—(चेतना में आकर, आँसूभरे) हाय बेटा! हाय पुत्र! हाय, तुझे सैंकड़ों मनोरथों से पाया था! अब तुझे फिर कहाँ देखूँगी? (गले लगाकर रोती है)

जीमूतवाहन—(आँसूभरे) कितना कठोर-हृदय है गरुड़!—

*बार-बार मूर्च्छित होती, आँसुओं की झड़ी लगाती, नानाप्रकार के विलाप करती और "तेरा कौन रखवाला है, मेरे बेटा?" इस प्रकार दीनता से चारों ओर दृष्टि दौड़ाती—बेचारी बुढ़िया की गोद में पड़े इस बच्चे को निर्दयता-पूर्वक खा जाते हुए गरुड़ की, चोंच नहीं, मैं तो समझता हूँ, हृदय ही पत्थर का बना हुआ है। (९)*

शङ्खचूड़—(माँ के आँसू पोंछता हुआ) बस अम्माँ, बस। व्याकुल होने से क्या लाभ? धीरज धरो, धीरज धरो।—

---

**Sankhachuda**—Take heart, mother, take heart.

**Old woman**—(*Recovering, tearfully*) Ah, son! Ah my child! Oh, whom I obtained as a reward of a thonsand prayers! Where shall I see thee again? (*Throwing arms round his neck, weeps*)

**Jimutavahana**—(*In tears*) Oh, how cruel of Garuda!

(*When I think of him as*) *mercilesily eating this child who is clinging to his mother's lap while the bewildered old woman is fainting again and again, shedding a constant stream of tears and is wailing aloud crying, "Who will save thee, my child?" and casting helpless looks all around,—I believe that not only Garuda's beak but even his heart is made of stone.* (9)

**Sankhachuda**—Don't be overwhelmed, mother. Take heart, I say, **take heart.**—

यैरत्यन्तदयापरैर्न विहिता वन्ध्यार्थिनां प्रार्थना
यैः कारुण्यपरिग्रहान्न गणितः स्वार्थः परार्थं प्रति ।
ये नित्यं परदुःखदुःखितधियस्ते साधवो ऽस्तं गताः
मातः, संहर बाष्पवेगमधुना कस्याग्रतो रुद्यते ॥१०॥

वृद्धा—(सास्रम्) पुत्तअ ! कहं समस्ससिमि ? किं एकपुत्तो त्ति किदाणुकम्पेण णिवत्ताविदो सि णाअलाएण ? हा कदन्तहदअ ! कहं दाणिं तुए णिग्घिणहिअएण एव्वं वित्थिण्णे जीवलोए मम पुत्तओ एव्व सुमरिदो ? सव्वहा हदह्मि मन्दभाइणी ! (मूर्च्छां नाटयति)

(सास्रम्) पुत्रक ! कथं समाश्वसिमि ? किमेकपुत्र इति कृतानुकम्पेन निवर्तितो ऽसि नागराजेन ? हा कृतान्तहतक ! कथमिदानीं त्वया निघृणहृदयेनैवं विस्तीर्णे जीवलोके मम पुत्रक एव स्मृतः ? सर्वथा हता ऽस्मि मन्दभागिनी । (मूर्च्छां नाटयति)

जीमूतवाहनः—

आर्तं कण्ठगतप्राणं परित्यक्तं स्वबान्धवैः ।
त्राये नैनं यदि ततः कः शरीरेण मे गुणः ॥११॥

तद् यावदुपसर्पामि ।

शङ्खचूडः—अम्ब, संस्तम्भयात्मानम् ।

वृद्धा—हा पुत्तअ संखचूल ! दुल्लहो संत्थंभो । जदा एव्व णाअलोअपरिरक्खएण वासुइणा सअं परिच्चत्तोसि तदा को दे परित्ताणं करिस्सदि ?

हा पुत्रक शङ्खचूड ! दुर्लभः संस्तम्भः । यदैव नागलोकपरिरक्षकेण वासुकिना स्वयं परित्यक्तो ऽसि, तदा कस्ते परित्राणं करिष्यति ?

जीमूतवाहनः—(उपसृत्य) नन्वयमहम् ।

---

*No more are the noble souls on this earth, who, out of the their prefound sense of pity, never turned down a suppliant's prayer, who, out of innate compassion, never cared for their own interest in preference to that of others', and who always felt a pang in their mind at the pain of others ! Now, restrain thy tears, O mother ! Before whom dost thou weep in vain ? (10)*

*वे महात्मा संसार से उठ गए, जिन्होंने अत्यन्त दया के कारण कभी किसी अर्थी की प्रार्थना को नहीं ठुकराया था, जिन्होंने अपनी स्वाभाविक करुणा के कारण दूसरों के हित के लिये अपने हित की कभी परवा नहीं की थी और जिनका मन सदा ही दूसरों के दुःख से दुःखी हो उठता था ! इसलिये, हे माता, तू अपने आँसुओं के प्रवाह को रोक ले, अब तू व्यर्थ में किसके सामने रो रही है ? (१०)*

**वृद्धा—**(आँसूभरे) **धीरज कैसे धरूं, बेटा ? क्या इकलौता जानकर अनुकम्पा से नागराज ने तुझे छोड़ दिया है ? हाय रे निगोड़े यम ! क्या आज तुझ हृदयहीन को इस विस्तृत संसार में एक मेरे ही बेटे की सुध आई थी ? मुझ अभागी का तो सर्वनाश हो गया !** (मूर्च्छित हो जाती है)

**जीमूतवाहन—**

*यदि विपत्ति में पड़े, मरणासन्न, बन्धु-बान्धवों से परित्यक्त इस बेचारे को मैं बचा नहीं सकता तो मेरे शरीर का क्या लाभ ? (११)*

**तो चलो, उनके पास जाऊँ ।**

**शङ्खचूड़—माँ, अपने आपको सँभालो ।**

**वृद्धा—हाय, बेटा शङ्खचूड़ ! धीरज बाँधना कठिन है । जब नाग-लोक परिरक्षक स्वयं वासुकि महाराज ने ही तुझे छोड़ दिया तब और कौन तेरी रक्षा करेगा ?**

**जीमूतवाहन—**(पास जाकर) **लो, मैं जो हूँ ।**

---

**Old Woman**—(*In tears*) How can I take heart, my son ? Did our Naga king show any mercy on thee and keep thee back because thou wert the only son of a poor mother ? O vile Death ! you too in this vast living world could think only of my son, so relentlessly ? Unfortunate that I am, I am wholly undone ! (*Swoons*)

**Jimutavahana**—

*If I cannot save the life of this poor lad who is in distress, who is standing on the verge of death, and has been deserted by his kinsmen, of what use would be this life of mine ?* (11)

So let me approach them.

**Sankhachuda**—Mother, compose yourself.

**Old Woman**—Sankhachuda, my son, it is hard to have composure. When even the protector of the Naga-world, Lord Vasuki himself, has forsaken thee, *who else* will save thee ?

**Jimutavahana**—(*Approaching*) Most surely, *I will.*

वृद्धा—(ससंभ्रममुत्तरीयेण पुत्रमाच्छाद्य, जीमूतवाहनमुपसृत्य) गलुल, विणदाणन्दण ! वावादेहि मं । अहं दे आहारणिमित्तं परिकप्पिदा ।

(ससंभ्रममुत्तरीयेण पुत्रमाच्छाद्य, जीमूतवाहनमुपसृत्य) गरुड, विनतानन्दन ! व्यापादय माम् । अहं ते आहारनिमित्तं परिकल्पिता ।

जीमूतवाहनः—(सास्रम्) अहो पुत्रवात्सल्यम् !—

अस्या विलोक्य मन्ये पुत्रस्नेहेन विक्लवत्वमिदम् ।
अकरुणहृदयः करुणां कुर्वीत भुजङ्गशत्रुरपि ॥१२॥

शङ्खचूडः—अम्ब, अलमलं त्रासेन । न खल्वयं नागशत्रुः । पश्य,—

महाहि - मस्तिष्क - विभेद - मुक्त-
रक्त - च्छटा - चर्चित-चण्ड-चञ्चुः ।
क्वासौ गरुत्मान् क्व च नाम सोम-
सौम्य-स्वभावाकृतिर् एष साधुः ॥१३॥

वृद्धा—हा पुत्तअ ! अहं पुण तुज्झ मरणभीदा सव्वं एव गलुलमअं पेक्खामि ।

हा पुत्रक ! अहं पुनस्तव मरणभीता सर्वमेव गरुडमयं प्रेक्षे ।

जीमूतवाहनः—अम्ब, मा भैषीः । नन्वयमहं विद्याधरः, त्वत्सुतसंरक्षणार्थमेवायातः ।

वृद्धा—(सहर्षम्) पुत्तअ, पुणो पुणो एव्वं भण ।

(सहर्षम्) पुत्रक, पुनः पुनरेवं भण ।

जीमूतवाहनः—अम्ब, किमनेन पुनः पुनरभिहितेन ? कर्मणैव संपादयामि ।

वृद्धा—(शिरस्यञ्जलिं कृत्वा) पुत्तअ, चिरं जीव !

(शिरस्यञ्जलिं कृत्वा) पुत्रक, चिरं जीव !

---

**Old Woman**—(*Hurriedly covering her son with scarf, approaching* JIMUTAVAHANA) O Garuda, son of Vinata ! kill me. I have been assigned for thy food.

**Jimutavahana**—(*In tears*) O, the mother's affection !—

*Seeing such anguish of this old woman on account of affection for her son, I feel that even the heartless Garuda, the natural foe of the Nagas, may show mercy.* (12)

**Sankhachuda**—Mother, don't be so affrighted. He is not Garuda, the foe of us Nagas. For see,—

वृद्धा—(घबराकर, दुपट्टे से पुत्र को ढँकती हुई, जीमूतवाहन के पास जाकर) हे गरुड़ भगवान्, हे विनता माता के पुत्र ! मुझे मार डाल। तेरे भोजन के लिये मैं भेजी गई हूँ।

जीमूतवाहन—(आँसू भरकर) बलिहारी पुत्र-स्नेह के !—

*पुत्र-स्नेह के कारण इसकी यह विह्वलता देखकर तो लगता है कि दारुण-हृदय नाग-शत्रु स्वयं गरुड़ भी इसपर तरस खाएगा। (१२)*

शङ्खचूड़—डरती क्यों हो, माँ। यह तो गरुड़ नहीं है। देख तो—

*कहाँ वह गरुड़, जिसकी कठोर चोंच बड़े-बड़े साँपों की खोपड़ियों को फाड़-कर फूटती रक्तधारा से रञ्जित होती है, और कहां चन्द्रमा के समान सौम्य स्वभाव और आकृति वाला यह महात्मा ! (१३)*

वृद्धा—हाय रे, बेटा ! तेरी मृत्यु से सहमी हुई मैं सब किसीको गरुड़ ही समझती हूँ।

जीमूतवाहन—माता, डरो मत। मैं विद्याधर हूँ और तेरे पुत्र की रक्षा के लिये आया हूँ।

वृद्धा—(हर्ष से) फिर कहो, बेटा, फिर कहो।

जीमूतवाहन—फिर-फिर दुहराने से क्या लाभ, माता ? करके ही दिखाऊँगा।

वृद्धा—(हाथ जोड़कर माथे से लगाती हुई) जुग-जुग जियो बेटा, जुग-जुग जियो !

---

*Where, on the one hand, Garuda with his ferocious beak bespattered with blood gushing from the torn skull of a big Naga, and where, on the other, this saintly person whose face is indicative of a nature as cool as the moon ! (13)*

**Old Woman**—Alas ! my son, I am so much distracted by the thought of thy impending death that I see everything as Garuda.

**Jimutavahana**—Don't be afraid, mother. I am a Vidhyadhara and have come here only to save your son.

**Old Woman**—(*Joyfully*) Say this again and again, my son.

**Jimutavahana**—What use is my saying it over and over again? I will prove the veracity of it by my act alone.

**Old Woman**—(*Placing folded hands on forehead*) May thou live long, my son!

जीमूतवाहनः—

ममैतदम्बार्पय वध्यचिह्नं प्राबृत्य यावद् विनतात्मजाय ।
पुत्रस्य ते जीवितरक्षणार्थं स्वं देहमाहारयितुं ददामि ॥ १४॥

वृद्धा—(कर्णौ पिधाय) पडिहदं क्खु एदं ! तुमं पि मे संखचूलणिव्विसेसो पुत्तओ एव्व । अहव, संखचूलादो अहिअदरो, जो एव्वं बन्धुजणपरिच्चत्तं मे पुत्तअं सरीरप्पदाणेण रक्खिदुं इच्छसि ।

(कर्णौ पिधाय) प्रतिहतं खल्वेतत् । त्वमपि मे शङ्खचूडनिर्विशेषः पुत्रक एव । अथवा, शङ्खचूडादधिकतरः, य एवं बन्धुजनपरित्यक्तं मम पुत्रकं शरीरप्रदानेन रक्षितुमिच्छसि ।

शङ्खचूडः—(सस्मितम्) अहो, जगद्विपरीतमस्य महासत्त्वस्य चरितम् ! कुतः,—

विश्वामित्रः श्वमांसं श्वपच इव पुरा ऽभक्षयद् यन्निमित्तं
नाडीजङ्घो विजघ्ने कृततदुपकृतिर्यत्कृते गौतमेन ।
पुत्रो ऽयं काश्यपस्य प्रतिदिनमुरगानत्ति तार्क्ष्यो यदर्थं
प्राणांस्तानेव चित्रं तृणमिव कृपया यः परार्थे जहाति ॥ १४ ॥

(जीमूतवाहनमुद्दिश्य) भो महात्मन्, दर्शिता त्वयेयमात्मप्रदानाध्यवसायान्निर्व्याजा मयि दयालुता । तदलमनेन निर्बन्धेन । कुतः,—

जायन्ते च म्रियन्ते च मादृशाः क्षुद्रजन्तवः ।
परार्थे बद्धकक्षाणां त्वादृशामुद्भवः कुतः ॥ १६ ॥

तत् किमनेन ? मुच्यतामयमध्यवसायः ।

---

**Jimutavahana**—

*Mother, then let me have this victim's token so that wrapping myself in it I may offer myself to Garuda for food in order to save the life of thy son. (14)*

**Old Woman**—(*Stopping her ears*) God forbid! Why, thou art as good a son to me as Sankhachuda, nay, even more than Sankhachuda, as thou wishest to save my son who is abandoned by his kinsmen by offering thy own body.

**Sankhachuda**—(*Smiling*) How different from the world are the ways of this great soul! For,—

जीमूतवाहन—

*माता, यह वध्य-चिन्ह मुझे दे दो जिसमें अपने-आपको लपेटकर तेरे पुत्र की प्राण-रक्षा के लिये मैं अपने शरीर को गरुड़ के प्रति भोजनार्थ दे दूँ। (१४)*

वृद्धा—(कानों पर हाथ रखकर) **राम-राम, ऐसा मत करना ! तू भी तो शङ्खचूड़ के समान मेरा पुत्र ही है। अथवा शङ्खचूड़ से भी बढ़कर, जो बन्धु-बान्धवों द्वारा परित्यक्त मेरे पुत्र को अपना शरीर न्योछावर करके बचाना चाहता है।**

शङ्खचूड़—(मुस्कराते हुए) **अरे, इस महापुरुष का व्यवहार ही जगत् से निराला है ! क्योंकि,—**

*जिन प्राणों (की रक्षा) के लिये विश्वामित्र ने कभी पहले एक चाण्डाल की भाँति कुत्ते का मांस तक खा लिया था, जिन प्राणों के लिये गौतम ने अपने उपकारी नाडीजङ्घ तक को मार डाला था, और जिन प्राणों के लिये कश्यप का पुत्र गरुड़ प्रतिदिन नागों को खाता है—आश्चर्य है कि उन्हीं प्राणों को यह महात्मा अनुकम्पा से पसीजकर तिनके के समान दूसरों के लिये न्योछावर कर रहा है ! (१५)*

(जीमूतवाहन को लक्ष्य करके) **महात्मन्, आत्मोत्सर्ग के इस प्रस्ताव से आपने मेरे प्रति यह निष्कारण दयालुता प्रदर्शित की है। पर अब आप इसपर अधिक आग्रह न करें। क्योंकि,—**

*मेरे जैसे तुच्छ प्राणी तो नित्य पैदा होते और मरते रहते हैं। परन्तु परोपकारार्थ कटिबद्ध होने वाले आप जैसों की उत्पत्ति कहां ? (१६)*

**सो, इससे क्या लाभ ? आप इस आग्रह छोड़ दें।**

---

*How strange ! that out of compassion for another he is sacrificing like a straw the very life on earth, for sustaining which Visvamitra in olden times ate a dog's flesh like a Chandala, for the sake of which Gautama killed Nadijangha who had been his benefactor, and for preserving which this Garuda, the son of Kasyapa, daily feasts upon Nagas. (15)*

(*Addressing* JIMUTAVAHANA) Noble soul, by your readiness to sacrifice yourself, you have indeed shown what genuine sympathy you feel for me. Now, please do not be too insistent. For,—

*Day in and day out petty creatures like me are born and they die. But how rarely, once in a blue moon, comes a soul like thee who is out to do good to others at all costs. (16)*

जीमूतवाहनः—(शङ्खचूडं हस्ते गृहीत्वा) कुमार शङ्खचूड, न मे चिरात्लब्धावसरस्य परार्थसंपादनमनोरथस्यान्तरायं कर्तुमर्हति भवान्। (पादयोः पतित्वा) तदलं विकल्पेन। दीयतां वध्यचिह्नम्।

शङ्खचूडः—भो महासत्त्व, किमनेन वृथाप्रयासेन? न खलु शङ्खचूडः शङ्खधवलं शङ्खपालकुलं मलिनीकरिष्यति। अथ ते वयमनुकम्पनीयाः, तदियमस्मद्विपत्तिविक्लवा यथा न परित्यजति जीवितमम्बा, तथाऽभ्युपायश्चिन्त्यताम्।

जीमूतवाहनः—किमत्र चिन्त्यते? चिन्तित एवाभ्युपायः। स तु त्वदायत्तः।

शङ्खचूडः—कथमिव?

जीमूतवाहनः—

म्रियते म्रियमाणे या त्वयि जीवति जीवति।
तां यदीच्छसि जीवन्तीं रक्षात्मानं ममासुभिः॥ १७॥

अयमभ्युपायः। तदर्पय त्वरितं वध्यचिह्नम्। यावदनेनात्मानमाच्छाद्य वध्यशिलामारोहामि। त्वमपि जननीं पुरस्कृत्यास्माद् देशान्निवर्तस्व। कदाचिदियमालोक्यैव सन्निकृष्टमाघातस्थानं स्त्रीसहभुवा कातरत्वेनाम्बा प्राणान् जह्यात्। किञ्च न पश्यति भवान् इदं विपन्नपन्नगानेककङ्कालसंकुलं महाश्मशानम्? तथाहि,—

---

**Jimutavahana**—(*Holding* SANKHACHUDA *by the hand*) Sankhachuda, my boy, you should not put obstacles in the way of my anxiety to serve the interests of others for which this opportunity has come to me as godsend after a long time. (*Falling at his feet*) Don't you hesitate now, hand me over the victim's token.

**Sankhachuda**—Noble man, what is the good of this futile endeavour? In no event is Sankhachuda going to sully his Sankhapala family which is as immaculate as a conch. If still you are determined to show compassion on us, then please do think of some way by which this mother of mine is saved from dying by the shock of this catastrophe.

**Jimutavahana**—What is there to think of? I have already thought of the way, but its success lies in your hands.

**Sankhachuda**—What is that if I may hear?

जीमूतवाहन—(शङ्खचूड़ का हाथ पकड़कर) कुमार शङ्खचूड़, बड़ी देर के पश्चात् यह अवसर हाथ आया है। मेरी परोपकार की अभिलाषा में रुकावट मत डालो। (चरणों पर गिरकर) अब और आनाकानी मत करो और लाओ वध्य-चिन्ह मुझे दे दो।

शङ्खचूड़—महात्मन्, इस व्यर्थ के क्लेश से क्या लाभ ? शङ्खचूड़ अपने शङ्ख-शुभ्र शङ्ख-पाल वंश को कलंकित नहीं करने का। यदि आपको सचमुच मेरे ऊपर दया आई ही है तो कोई ऐसा उपाय सोचिये कि मेरी यह विपत्ति की मारी माँ कहीं प्राण त्याग न कर बैठे।

जीमूतवाहन—इसमें और सोचने की बात ही क्या है ? उपाय तो सोच ही रखा है। और वह तेरे अपने अधीन है।

शङ्खचूड़—सो कैसे ?

जीमूतवाहन—

*जो तेरे मरने से मर जाएगी और तेरे जीते रहने से जीती रहेगी—यदि उसे तू जीवित रखना चाहता है, तो मेरे प्राणों से अपनी प्राण-रक्षा कर। (१७)*

यह है उपाय। तो लाओ, झटपट मुझे वध्य-चिह्न सौंप दो, जिससे इसे ओढ़-कर मैं वध्य-शिला पर चढ़ जाऊँ। उधर तू माँ को अपने साथ लेकर इस स्थान से लौट जा। कहीं यह वध्य-स्थली को निकट देखकर स्त्री-कातर स्वभाव से प्राण न छोड़ दे। और क्या तुम देखते नहीं, सामने यह अनेकों मृत नागों के पञ्जर-समूह से भरी हुई महाश्मशान भूमि है ? कि,—

---

**Jimutavahana**—

*She is sure to die if you die, but she can live if you continue to live. If you are anxious to see her live, then save your own life with mine.* (17)

This is the way out. So be quick and hand over the victim's token to me, that I may wrap myself in it and mount the death slab. You, on the other hand, take your mother along with you and quit this place, lest by merely seeing the place of execution close at hand, she should, with her faint heart of a woman, give up the ghost. Don't you see these vast funeral grounds littered all over with the skulls and bones of the dead Nagas ? For see,—

चञ्चच्-चञ्चद्धृतार्ध-च्युत-पिशित-लव-ग्रास-संवृद्ध-गर्धैर्
गृध्रैरारब्ध-पक्ष-द्वितय-विधुतिभिर् बद्ध-सान्द्रान्धकारे । [वानाम्
वक्त्रोद्वान्ताः पतन्त्यशिछमिति शिखिशिखाश्रेणयो ऽस्मिञ्शि-
अस्र-स्रोतस्यजस्र-स्रुत-बहल-वसा-वास-विस्रे स्वनन्ति ॥१८॥

शङ्खचूड़ः—कथं न पश्यामि ?—

प्रतिदिनमशून्यमहिनाहारेण विनायकाहितप्रीति ।
शशिधवलास्थिकपालं वपुरिव रौद्रं श्मशानमिदम् ॥१९॥

तद् गच्छ । किमेभिस्त्रासनोपायैः ? आसन्नः खलु गरुडस्यागमनसमयः । (मातुरग्रतो जानुभ्यां स्थित्वा, शिरोनिहिताञ्जलिः) अम्ब, त्वमपि निवर्तस्वेदानीम् ।—

समुत्पत्स्यामहे मातर् यस्यां-यस्यां गतौ वयम् ।
तस्यां-तस्यां प्रियसुते माता भूयास्त्वमेव नः ॥२०॥

(पादयोः पतति)

वृद्धा—(सास्रम्, आत्मगतम्) कहं पच्छिमं से वअणं ? (प्रकाशम्) पुत्तअ, तुमं उज्झिअ अण्णदो मे पाआ ण पसरन्ति । ता तुए सह गमिस्सं ।

(सास्रम्, आत्मगतम्) कथं पश्चिममस्य वचनम् ? (प्रकाशम्) पुत्रक, त्वामुज्झित्वा ऽन्यत्र मे पादौ न प्रसरतः । तत् त्वया सह गमिष्यामि ।

शङ्खचूड़ः—(उत्थाय) यावदहमपि नातिदूरे भगवन्तं दक्षिणगोकर्णं प्रदक्षिणीकृत्य स्वाम्यादेशमनुतिष्ठामि । (मात्रा सह निष्क्रान्तः)

---

*Here on these grounds,—which are overcast with a thick gloom caused by the flutter of the wings of vultures, hovering with increased avidity to eat the bits of flesh torn by and half falling from their nibbling beaks—the flames of the fire-brands dropped from the mouths of jackals, are hissing themselves out in the pool of blood, reeking with the smell of fat which is flowing so copiously.* (18)

**Sankhachuda**—How could I fail to see it ?—

*These funeral grounds with their heaps of bones and skulls bathed white in the moonlight and affording pleasure to Garuda (Vinayaka) by serving him with a Naga for food everyday without fail, look as hideous to me as the body of Rudra, which, adorned with skulls and bones flashing in the light of his crescent, affords delight to Ganesa with its serpent wreaths that never fail to bedeck it.* (19)

You had better go away. Why frighten me like this ? The time of Garuda's approach is drawing near. (*Kneeling before his mother, touching his head with folded hands*) Mother, you should also now return.—

जहाँ चलती चोंच से नोचे हुए मांस की आधी गिरती हुई बोटियों को खाने के लालच से झपटते हुए गिद्धों ने अपने परों के फैलाव से घुप-अन्धेरा कर दिया है और जहाँ गीदड़ों के मुख से गिरती (अधजली लकड़ियों की) ज्वालाएँ निरन्तर प्रचुरता से बहती हुई चरबी से दुर्गन्धमय रुधिर के स्रोत में बुझकर 'सिम-सिम' की ध्वनि कर रही हैं। (१८)

शङ्खचूड़—देख क्यों नहीं रहा ?—

प्रतिदिन, निर्बाधरूप से भोजनार्थ एक नाग उपस्थित करके गरड़ को संतुष्ट करने वाला चन्द्र-धवल खोपड़ियों से भरा हुआ यह श्मशान कितना भयावह है—मानो निरन्तर सर्प-हार पहने, गणेश-वत्सल, सिर पर विराजमान चन्द्रकला द्वारा उज्ज्वलतर मुण्डमाला से सुशोभित साक्षात् रुद्र की मूर्ति हो। (१६)

अच्छा, अब आप जाएँ। इन डराने वाली बातों से क्या लाभ ? अब गरुड़ के आने का समय भी निकट है। (माँ के संमुख घुटने टेककर, मस्तक पर अञ्जलि रखता हुआ) माँ, अब तुम भी लौट जाओ।—

हे पुत्र-वत्सल माँ, जिस-जिस भी योनि में मैं उत्पन्न होऊँ, उस-उस में तूने ही मेरी माँ बनना। (२०)

(चरणों में गिरता है)

वृद्धा—(आँसूभरे, मन ही मन) बस यही इसकी अन्तिम इच्छा है ? (प्रकट) पुत्र, तुझे छोड़कर मेरे पाँव दूसरी ओर बढ़ते ही नहीं। इसलिये मैं तो तेरे साथ ही चलूँगी।

शङ्खचूड़—(उठकर) तब तक मैं भी यहीं पास ही भगवान् दक्षिण गोकर्ण (की मूर्ति) की प्रदक्षिणा करके अपने स्वामी की आज्ञा का पालन करता हूँ। (माता के साथ निष्क्रमण)

---

*In whatever form of life I may be re-born, O fond mother, may thou be my mother always.* (20)

[*Falls at her feet*]

**Old Woman**—(*In tears, aside*) O, this was to be the last wish of his! (*Aloud*) Sonny, my steps fail me when I have to go away leaving thee here. I will accompany thee rather.

**Sankhachuda**—(*Rising*) Meanwhile, let me go and do homage to Lord Dakshina Gokarna, whose temple is not far away, before obeying the orders of my master. (*Exit with his mother*)

जीमूतवाहनः—कष्टम् ! न संपन्नमभिलषितम् । तत् को ऽत्राभ्युपायः ?

(सहसा प्रविश्य)

काञ्चुकीयः—इदं वासोयुगलम्...

जीमूतवाहनः—(दृष्ट्वा, सहर्षमात्मगतम्) दिष्ट्या सिद्धमभिवाञ्छितमनेनातर्कितोपनतेन रक्तांशुकयुगलेन ।

काञ्चुकीयः—इदं वासोयुगलं देव्या मित्रावसोर्जनन्या कुमाराय प्रेषितम् । परिधत्तां कुमारः ।

जीमूतवाहनः—उपनय ।

(कञ्चुकीय उपनयति)

जीमूतवाहनः—(गृहीत्वात्मगतम्) सफलीभूतो मे मलयवत्याः पाणिग्रहणविधिः । (परिधाय, प्रकाशम्) कञ्चुकिन्, गम्यताम् । मद्वचनादभिवादनीया देवी ।

काञ्चुकीयः—यदाज्ञापयति कुमारः । (निष्क्रान्तः)

जीमूतवाहनः—

**वासोयुगमिदं रक्तं प्राप्तकाले ममागतम् ।**
**करोति महतीं प्रीतिं परार्थं देहमुज्झतः ॥२१॥**

(दिशो विलोक्य) यथायं चलितमलयाचलशिखरशिलासञ्चयः प्रचण्डो नभस्वांस्तथा तर्कयामि आसन्नीभूतः पक्षिराज इति । अपि च,—

---

**Jimutavahana**—Alas ! my wish could not be fulfilled. What other way ?

[*Entering suddenly*]

**Chamberlain**—This pair of shawls...

**Jimutavahana**—(*Seeing, joyfully, to himself*) Thank God, this pair of red shawls, arrived so unexpectedly, has, so to say, fulfilled my wish.

**Chamberlain**—This pair of shawls has been sent for the Prince by the Queen, Mitravasu's mother. The Prince may wear it.

**Jimutavahana**—Bring it to me.

[CHAMBERLAIN *hands it over*]

**Jimutavahana**—(*Taking, aside*) My wedding Malayavati has borne its fruit. (*Wearing, aloud*) Chamberlain, you may go now. Pay my respects to the mother Queen.

जीमूतवाहन—हाय ! मेरा मनोरथ सफल न हुआ। तो अब क्या किया जाए ?

(एकाएक प्रवेश)

कञ्चुकी—यह रहा कपड़ों का जोड़ा...

जीमूतवाहन—(देखकर, हर्ष से फूला न समाता हुआ, मन ही मन) अहो-भाग्य ! जिसकी कल्पना भी नहीं थी, ऐसे अचानक प्राप्त हुए इस लाल जोड़े ने मेरी कामना पूरी कर दी।

कञ्चुकी—यह रहा कपड़ों का जोड़ा जो महादेवी मित्रावसु की माता ने आपके लिये भेजा है। आप इसे पहन लें।

जीमूतवाहन—लाओ।

(कञ्चुकी देता है)

जीमूतवाहन—(लेकर, मन ही मन) मलयवती से मेरा विवाह सफल हुआ। (पहनकर, प्रकट) कञ्चुकी, तुम जाओ और महादेवी जी को मेरा प्रणाम कहो।

कञ्चुकी—जैसी युवराज की आज्ञा। (निष्क्रमण)

जीमूतवाहन—

*ठीक अवसर पर आया हुआ यह (लाल) कपड़ों का जोड़ा, दूसरों के निमित्त देह-त्याग करते हुए मुझे बहुत भला प्रतीत हो रहा है। (२१)*

(चारों ओर देखकर) क्योंकि वायु प्रचण्ड हो उठने के कारण मलयाचल के शिखर और चट्टानें काँपने लगी हैं, इसलिये मेरा विचार है कि गरुड़ कहीं पास ही आ पहुँचा है। और—

---

**Chamberlain**—As the Prince commands. (*Exit*)

**Jimutavahana**—

*This pair of red shawls, having come at the opportune time fills me with ineffable joy as I am about to sacrifice my life for the sake of another.* (21)

(*Looking in all directions*) From the impetuous gale that has broken out, shaking the rocks on the top of Malaya hills, I conclude that Garuda has come very near. For,—

तुल्याः संवर्तकाभ्रैः पिदधति गगनं पङ्क्तयः पक्षतीनां
तीरं वेगान्निरस्तं क्षिपति भुव इव प्लावनायाम्बु सिन्धोः ।
कुर्वन् कल्पान्तशङ्कां सपदि च सभयं वीक्षितो दिग्द्विपेन्द्रैर्
देहोद्द्योतैर्दशाशाः कपिशयति मुहुर्द्वादशादित्यदीप्तिः ॥२२॥

तद् यावदसौ नागच्छत्येव शङ्खचूडः, तावत् त्वरिततरमिमां वध्यशिलामारोहामि । (तथा कृत्वोपविश्य, स्पर्शं नाटयन्) अहो स्पर्शोऽस्याः !—

न तथा सुखयति मन्ये मलयवती मलयचन्दनरसार्द्रा ।
अभिवाञ्छितार्थसिद्ध्यै वध्यशिलेयं यथा स्पृष्टा ॥२३॥

अथवा, किं मलयवत्या ?—

शयितेन मातुरङ्के विस्रब्धं शैशवे न तत् प्राप्तम् ।
लब्धं सुखं मयास्या वध्यशिलाया यदुत्सङ्गे ॥२४॥

तदयमागत एव गरुत्मान् ! यावदात्मानमाच्छाद्य तिष्ठामि । (तथा करोति)

(ततः प्रविशति गरुडः)

---

*His spreading wings are filling the firmament as if it were overcast with the clouds of doomsday. The water of the sea, tossed by his swoop, is breaking on the shore as if to deluge the earth. Dazzling like the twelve suns risen simultaneonsly, he is blazing all the (space between) ten quarters with the luster of his body and is being gazed at with fear by the guardian elephants of quarters, apprehensive of the day of Destruction.* (22)

But I should be quicker to ascend this death-slab before Sankhachuda arrives. (*Doing so, sitting, and indicating the feel of it*) O, how pleasant it feels !—

गरुड़ के (वशाल) पंखों की पंक्तियों ने प्रलय-काल के मेघों के समान आकाश को ढँक लिया है। (पंखों की वायु के) वेग द्वारा प्रबलता से उछाला हुआ समुद्र का पानी मानों पृथ्वी को डुबा देने के लिये तट को आक्रान्त कर रहा है। दिग्गज चौंककर डर के मारे उसी बारह आदित्यों के समान भासमान गरुड़ की ओर देख रहे हैं जब कि वह इसी प्रकार प्रलय-काल की आशङ्का उत्पन्न करता हुआ अपने शरीर की प्रभा से दशों दिशाओं को पुनः-पुनः प्रदीप्त कर रहा है। (२२)

**इसलिये उस शङ्खचूड के लौट आने से पहले ही मैं झटपट वध्यशिला पर चढ़ जाता हूँ।** (शिला पर चढ़कर, बैठकर स्पर्श-सुख प्रकट करता हुआ) **अहा, क्या सुहावना स्वर्श है !—**

मेरे विचार में मलयाचल के चन्दन-रस में लिप्त मलयवती (के आलिङ्गन) ने भी मुझे ऐसा आनन्द कभी नहीं दिया था जैसा मेरे (परोपकार) मनोरथ को पूर्ण करने वाली इस शिला के स्पर्श ने दिया है। (२४)

**अथवा, मलयवती का तो कहना ही क्या ?—**

बचपन में माँ की गोद में निःशङ्क सोते हुए भी मुझे ऐसा सुख कभी नहीं मिला था जैसा आज इस वध्यशिला पर लेटने से मिल रहा है। (२४)

**लो, गरुड़ तो आ ही गया ! अब मैं अपने-आपको ढँक लेता हूँ।** (ढँकता है)

**(गरुड़ का प्रवेश)**

---

*Not even the touch of Malayavati's body anointed with fresh sandal paste is so soothing as that of this death-slab leading to the fulfilment of my wish.* (23)

Or, why speak of Malayavati ?—

*Even while lying snug in the lap of my mother I hadn't enjoyed that pleasure in my childhood which I am now getting from the contact of this death-slab.* (24)

Lo, there is Garuda—arrived ! So, let me wrap myself and wait. (*Does so*)

[*Enter* GARUDA]

गरुडः—एष भोः !—

क्षिप्त्वा बिम्बं हिमांशोर्भयकृतवलयां संहरन् शेषमूर्ति
सानन्दं स्यन्दनाश्वत्रसनविचलिते पूष्णि दृष्टो ऽग्रजेन ।
एष प्रान्ताऽवसज्जज्-जलधर-पटलात्यायतीभूत-पक्षः
प्राप्तो वेलामहीध्रं मलयमहमहिग्रासगृध्नुः क्षणेन ॥२५॥

जीमूतवाहनः—

संरक्षता पन्नगमद्य पुण्यं मयार्जितं यत् स्वशरीरदानात् ।
भवे-भवे तेन ममैवमेव भूयात् परार्थः खलु देहलाभः ॥२६॥

गरुडः—(जीमूतवाहनं निर्वर्ण्य)—

अस्मिन् वध्यशिलातले निपतितं शेषानहीन् रक्षितुं
निर्भिद्याशनिदण्डचण्डतरया चञ्च्वा ऽधुना वक्षसि ।
भोक्तुं भोगिनमुद्धरामि तरसा रक्ताम्बरप्रावृतं
दिग्धं मद्-भय-दीर्यमाण-हृदय-प्रस्यन्दिनेवासृजा ॥२७॥

---

**Garuda**—Look ! here,—

*In an instant I have come to the sea-side hills of Malaya, avid for my meal of a Naga, with the span of my wings extended by the clouds clinging to their ends, being watched (at dusk) with interest by my elder brother as the steeds of sun's chariot shied and he strayed from his course, causing Seshanaga to coil up in fear, and brushing the puny moon aside.* (25)

**Jimutavahana**—

*In every existence in which I be re-born again and again, may*

